भार्गी पुष्करमूलं च द्विपलांशं पृथक् समम्।
यवाढकं वस्त्रबद्धमभयानां शतं तथा ॥ ५८ ॥
विपाचयेत्प्रयत्नेन पञ्चाढकमिते जले।
पादावशिष्टे कषायं तं वस्त्रपूतं तु कारयेत् ॥ ५९ ॥
हरीतकीशतमिदं घृते कुडवसंमिते।
तैले भृष्ट्वा कषायेण दत्वा गुडतुलां तथा ॥ ६० ॥
विपाचयेद्विधानज्ञः सिद्धे चैव प्रदापयेत्।
कुडवं पिप्पलीनां च दत्वा लेहे च शीतले ॥ ६१ ॥
मधुनः कुडवं दत्वा स्थापयेत् स्निग्धभाजने।
लिह्याद्यथानलं लेहं खादेद् द्वे चाभये ततः ॥ ६२ ॥
सर्वान् कासान्नुदत्येष क्षयजं तु विशेषतः।
वलीं च पलितं हन्याद्वर्णायुर्बलवर्द्धनम् ॥ ६३ ॥
गुल्ममेहग्रहण्यर्शोहृद्रोगारुचिपीनसान्।
हिक्कां श्वासं महाघोरं हन्तीह विषमज्वरान् ॥ ६४ ॥
अगस्त्यविहितं धन्यमिदं श्रेष्ठं रसायनम्।
तोलकार्द्धात्समारभ्य मात्रा तोलकसंमिता ॥ ६५ ॥

दशमूल, कौंछ के बीज, छोटी इलायची, पीपलामूल, चीते की छाल, गजपीपल अपामार्ग (ओंगा या चिरचिटा), शङ्खपुष्पी (शंखाहुली), कचूर, सरेटी, भारंगी, तथा पुष्करमूल, इन औषधियों को पृथक् दो दो पल, पोटलीबद्ध जौ एक आढक (चार प्रस्थ), और एक सौ हरड़ लेवे। इन सब को एक साथ पांच (अर्थात् मान-परिमाणानुसार दश) आढक परिमित जल में डालकर पाक करे। जब यह जल चतुर्थांश (अर्थात् दश प्रस्थ) रहजाय, तब इसे वस्त्रद्वारा छानकर रखले। तदनन्तर इस क्वाथ में से परिपक्व सौ हरड़ों को अलग निकाल कर एक कुडव परिमित घृत, तथा एक कुडव परिमित तिलतैल में डालकर मन्द मिट्टी भूनले। जब यह ठीक भुनीजाय तब इन्हें पूर्वोक्त क्वाथ के साथ एक तुला (अर्थात् सौ पल) परिमित गुड़ मिलाकर यथाविधि पाक करे। जब यह सिद्ध होजाय तो इस में एक कुडव परिमित पिप्पली चूर्ण डालकर मिलादेवे। तदनन्तर जब यह लेह सर्वथा शीतल होजाय तो एक कुडव परिमित शहद डालकर मिलादेवे। इस को किसी चिकने पात्र में रखदें। अग्नि के बल

कास आदि का विनाश करके उपयुक्त मात्रा में इसे खिलावे। अथवा इस लेह मे दो छटांक प्रतिदिन खा सकता है। इस के सेवन करने से सब ही कास दूर होजाते हैं, किन्तु क्षयकास में यह विशेष लाभ दिखाता है। इस के प्रयोग से वली पलित आदि जरा लक्षण, नष्ट होकर चेहरे में सुन्दरता आजाती है, और बल बढ़ता है। इसके सेवन करने से गुल्म, प्रमेह, संग्रहणी, बवासीर, हृदयरोग, अरुचि, पीनस, हिक्का, श्वास, तथा विषमज्वर नष्ट होता है। इसका आविष्कार अगस्त्यमुनि ने किया था। इसकी मात्रा आधे तोले से एक तोले तक है॥ ५७—६५॥

## हिक्कारोगेषु पथ्यादिक्रमः—

कुलत्थतिलमाषाम्लघृततैलाभिषोदनैः।
बर्हितित्तिरिदक्षाणां रसैः सव्योषदाडिमैः॥ ६६॥
सहिङ्गुविडमृद्वीकामातुलुङ्गरसार्द्रकैः।
कुलत्थदाडिमाजाजीशुष्कमूलकसंयुतैः॥ ६७॥
यवगोधूमशाल्यन्नं स्निग्धमुष्णञ्च भोजयेत्।
दशमूलकषायं वा सुरदारुकषायकम्॥ ६८॥
कुलत्थयवकोलाम्बुदशमूलयवाजलैः।
पानार्थं कल्पयेत्कासश्वासहिक्कानिवृत्तये॥ ६९॥

कुलत्थक्काथ, तिल, उड़द, अम्ल (अम्लवेतस प्रभृति अम्लद्रव्य), घृत, तेल, मांसरस, इत्यादि वातनाशक औषधियों के साथ ओदन को खिलावे। अथवा त्रिकटु, दाडिम (अनारदाना) प्रभृति औषधियों का प्रक्षेप डालकर जंगली (मोर, तित्तिर, वनकुक्कुट प्रभृति) जन्तुओं के मांसरस का प्रयोग करे। अथवा—घृतभर्जित हींग, विडलवण, किसमिस, मातुलुङ्गका रस, अदरक, कुलत्थकषाय, अनारदाना, कृष्णजीरक, तथा शुष्कमूलकक्काथ प्रभृतियों के साथ यव, गेंहू, धान इत्यादियों से बनेहुए स्नेहसहित गरम अन्न को खिलावे। अथवा दशमूल का या देवदारु का क्काथ प्रयोग करावे। कास, श्वास, तथा हिक्का वाले, रोगियों के लिए—कुलत्थक्काथ, यव, कांजी, दशमूल का क्काथ, तथा यवक्काथ पीने के लिए अतिप्रशस्त है॥ ६६—६९॥

## शट्यादिकं चूर्णम्—

शटीपुष्करजीवन्तीमुस्तनागरचोरकम्।

पिप्पली सुरसैला त्वक् तथा भूधात्रिकागुरु ॥ ७० ॥
समांशं बालकं दत्वा शर्कराष्टगुणा भवेत् ।
लिह्यात्तु मधुसर्पिर्भ्यां हिक्काश्वासनिवृत्तये ॥ ७१ ॥
शठ्यादिकाभिधं चूर्णं भिषग्भिः परिकीर्तितम् ।
मात्रास्य तोलकमिता सुखदा परिकीर्तिता ॥ ७२ ॥

कचूर, पुहकरमूल, जीवन्ती, नागरमोथा, सोंठ, चोरक, ( सुगन्धिविशिष्ट एक औषध, जिसे गढ़वाली तथा भोट की भाषा में "चोरा" नाम से कहते हैं ), पीपल, तुलसी, छोटी इलायची, दालचीनी, भूई आवला, अगुरुकाष्ठ, तथा बालक ( सुगन्धवाला गढ़वाली भाषा में "समोया" ) इन औषधियों को कूट कपड़छानकर चूर्ण बनाले । इस चूर्ण में अठगुनी, खाड मिलावे । इस चूर्ण को शहद तथा घृत के साथ मिलाकर चटावे । इसके सेवन करने से हिचकी, और दमा नामकश्वास, रोग नष्ट होता है । इसका नाम शठ्यादिचूर्ण है । पूर्णमात्रा एक तोले तक है ॥ ७०—७२ ॥

## शृङ्ग्यादि चूर्णम्—

शृङ्गी शटीमरिच पुष्करनागराणां,
चूर्णं सिताघनयवाग्रजचोरकाणाम् ।
माषत्रयोन्मितमिदं मधुना तु चूर्णं,
सञ्चूर्णनाय तमकस्य गदस्य तूर्णम् ॥ ७३ ॥

काकडाशिंगी, कचूर, कालीमिरच, पुहकरमूल, सोंठ नागरमोथा, जवाखार, तथा चोरक इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर अलग २ कूटकपड़छानकर चूर्ण बनाले । तदनन्तर इस चूर्ण के परिमाण से दूनी खांड मिलाकर रखदे । इस चूर्ण की मात्रा तीन मासे तक है । और सहपान मधु है । इसके सेवन करने से तमक (दमा नामक) श्वास रोग दूर होता है ॥ ७३ ॥

## खर्जूरादिलेहः—

खर्जूरं पिप्पली द्राक्षा शर्करा चेति तत्समम् ।
मधुसर्पिर्युतो लेह· श्वासहिक्कानिवारण ॥ ७४ ॥

पिण्डखजूर, पीपल, दाख, तथा खाड इन औषधियों को चूरकर घृत और मधु के साथ लेह बनाकर अवलेहन कराने से श्वास और हिचकी रोग नष्ट होता है ॥ ७४ ॥

पित्तकासे प्रयोक्तव्यं शालिगोधूमवैकृतम्।
जाङ्गलानां रसैः शीतैर्मृद्वीकाशर्करायुतैः ॥ ७५ ॥
शृतशीतैः पयोभिर्वा सघृतैः ससितोपलैः।
पिबेद् द्राक्षारसं शीतं शर्करामलकोदकम् ॥ ७६ ॥
पित्तकासे रसान् क्षीरं यूषांश्चाप्युपकल्पयेत्।
पित्तघ्नैश्चैव मृद्वीकामिक्षूंश्चापि प्रकामतः ॥ ७७ ॥

पित्तजनित कास रोग में शालि और गोधूम के द्वारा बनाया हुआ विविध प्रकार का अन्न जंगली जानवरों के मांस के रस के साथ देना चाहिए। अथवा द्राक्षा, खाड, प्रभृति द्रव्यों के साथ देवे। अथवा शृतशीत (गरम करके ठंडे किए हुए) दूध में मिश्री और घी मिलाकर पूर्वोक्त अन्न के साथ प्रयोग करावे। अथवा द्राक्षा का रस या खाड सहित आवलों का रस पिलावे। पित्तनाशक, द्रव्यों के साथ सिद्ध किए हुए मांसरस, क्षीर, तथा यूषों का प्रयोग करावे। अथवा केवल द्राक्षा, या इक्षुरस का प्रयोग करावे॥ ७५—७७॥

## द्राक्षादिलेहः—

द्राक्षामलकखर्जूरं पिप्पलीमरिचान्वितम्।
पित्तकासहरं ह्येतल्लिह्यान्माक्षिकसर्पिषा ॥ ७८ ॥

किशमिश, आवला, पिण्डखजूर, पीपल, तथा कालीमिरच इन औषधियों को कूट कर घी और मधु के साथ (उचित मात्रा में) खाने से पित्तजनित कास दूर होता है॥ ७८॥

## खर्जूरादिलेहः—

खर्जूरं पिप्पली द्राक्षा सिता लाजा समांशका।
मधुसर्पिर्युतो लेहः पित्तकासहरः परः ॥ ७९ ॥

पिण्डखजूर, पीपल, दाख खाड, तथा धान की खील इन को अलग समान परिमाण में लेकर, कूटकर, घी और मधु के साथ अवलेहन करने से पित्तजनित कास रोग दूर होता है॥ ७९॥

## वासाघृतम्

वासाकषायकल्काभ्यां घृतं समधुशर्करम्।
सिद्धं तत्पित्तकासघ्नं सर्वपित्तविकारनुत् ॥ ८० ॥

वासा के क्वाथ और कल्क के साथ यथाविधि एक प्रस्थ परिमित घृत का पाक करे सिद्ध होजानेपर इस घृत को किञ्चित् मधु और, और खाड के साथ खिलावे। इस की मात्रा आधे तोले से एक तोले तक है ॥ ८० ॥

## दुग्धप्रयोगः—

आपोथ्य क्षीरिणां शुंगान् पचेत्क्षीरे चतुर्गुणे।
पीतमेतग्निहन्त्याशु पित्तकासमुरःक्षतम् ॥ ८१ ॥

क्षीरिवृक्ष ( वट, पीपल, उदुम्बर प्रभृति ) वृक्षों के कोमल किसलयों को चौगुने गाय के दूध के साथ यथाविधि पाक करे। इस दूध के पीने से पित्तजकास और उरःक्षत रोग नष्ट होता है ॥ ८१ ॥

## द्राक्षाघृतम्

द्राक्षाकषायकल्काभ्यां घृतप्रस्थं विपाचयेत्।
यथाविधि घृतं पीतं पित्तकासहरं परम् ॥ ८२ ॥

किशमिश के क्वाथ और कल्क के साथ यथाविधि एक प्रस्थ परिमित घी का पाक करे। इस के सेवन करने से पित्तजनित कास दूर होता है ॥ ८२ ॥

## समदुग्धकं घृतम्—

षोडशभिर्जलपात्रैर्मृद्वीकायाः पलानि दश षट् च।
अष्टौ मधुकपलानि च्छागान्मांसं तुलार्द्धं च ॥ ८३ ॥
पादावशिष्टतोयं शीतं पूतं कषायमवतार्य।
दत्वा कषायतुल्यं पयोऽथ नवसर्पिषः प्रस्थम् ॥ ८४ ॥
ऋषभकजीवकमेदाविदारिवीरात्मगुप्ताभिः।
अव्याक्षोटनिकोचकशृङ्गाटकपद्मबीजानाम् ॥ ८५ ॥
भागानक्षसमांशान् दत्वा संसाधयेत्तु मृद्वग्नौ।
सम्यक् सिद्धे तस्मिन् दद्यात्सितशर्करापलान्यष्टौ ॥ ८६ ॥
मधुनश्च पलान्यष्टौ चत्वारि पलानि पिप्पलीचूर्णात्।
समदुग्धकं घृतमेतज्जनकेश्वरपूजितं समुद्दिष्टम् ॥ ८७ ॥
क्षीणे क्षतेऽल्पशुक्रे तद्वकपैत्तिकेषु रोगेषु।
स्त्रीकामेषु च देयं बल्यं वृष्यं च घृतमेतत् ॥ ८८ ॥

किसमिस दशपल, मुलहठी आठपल, और बकरी का मांस आधी तुला ( ५० पल ) परिमित लेकर सोलह पात्र ( अर्थात् सोलह आढक ) परिमित जल में डालकर यथाविधि क्वाथ पाक करे। जब यह जल चतुर्थांश ( चार आढक परिमित ) रहजाय तब इसे शीतल होने पर छान ले। इस क्वाथ के समान परिमाण में दूध डालकर यथाविधि एक प्रस्थ परिमित घृत का पाक करे। इस घृत में कल्कार्थः—ऋषभक, जीवक, मेदा, विदारी कन्द, पृश्निपर्णी, कौंच के बीज, अक्षोट ( अखरोट या फल विशेष ), निकोचक, सिंघाडे, तथा कमल के बीज इनको अलग अलग एक एक कर्ष लेकर कल्क बनाकर डाले। यथाक्रम पाक करके सुखोष्ण होने पर वस्त्र द्वारा छान ले। तदनन्तर इस में विशुद्ध सफेद खांड, और शहद, प्रत्येक आठ आठ पल डालकर मिलादे। और चार पल परिमित पिप्पली चूर्ण डालदे। इसका नाम अमृतप्राश घृत है। इसे जनकेश्वर ने कहा था। इसके प्रयोग से दौर्बल्य, उरःक्षत नष्टवीर्यता, तथा रक्तपित्त नष्ट होता है। यह घृत बलकारक, वृष्य तथा वाजीकरण है॥ ८३—८८॥

## द्राक्षाद्यं घृतम्

द्राक्षामधुककर्जूरं विदारी च शतावरी।
परूषकाणि त्रिफलां साधयेत्पलसंमितान्॥ ८९॥
जलाढके पादशेषे रसमामलकस्य च।
घृतमिक्षुरसं क्षीरं मभयाकल्कपादिकम्॥ ९०॥
साधयेत्तद् घृतं सिद्धं शर्कराक्षौद्रपादिकम्।
प्रयोगात्पित्तकासघ्नं सर्वपित्तविकारनुत्॥ ९१॥

किसमिस, मुलहठी, पिण्डखजूर, ( अभाव में छुहारे ), विदारीकन्द, शतावर, फालसे, तथा त्रिफला, इन औषधियों को अलग अलग एक २ पल लेकर एक आढक ( चार प्रस्थ ) परिमित पानी में डालकर यथाविधि पाक करे। जब यह पानी चतुर्थांश रहजाय तब इसे छानकर रखले। तदनन्तर एक एक प्रस्थ परिमित आंवलों का रस, ईख का रस, और दूध डालकर एक प्रस्थ परिमित घृत का पाक करे। पाक करते समय घृत से चतुर्थांश हरड़ का कल्क बनाकर डाले। यथाविधि घृत के सिद्ध होने पर छानकर निर्मलपात्र में डालकर चतुर्थांश खांड तथा मधु मिलाकर रखदेवे। इस के सेवन करने से पित्तकास दूर होता है। यह घृत विशेषतया पित्तजनित सब रोगों को दूर करता है॥ ८९—९१॥

## कफजकासे चिकित्साक्रमः—

कफजे छर्दनं पूर्वं कासे लङ्घनमेवच।
शस्ता यवान्नविकृतिर्यूषाश्च कटुतिक्तकाः ॥ ९२ ॥
पिबेद्धर्माम्बु मद्यं वा पुराणं क्षौद्रसंयुतम्।
व्यायामधूमौ सेवेत रूक्षोष्णान्यशनानि च ॥ ९३ ॥

कफजनित कास में (यदि रोगी वमन योग्य हो तो) सर्वप्रथम वमन कराना सर्वथा समुचित है, यदि वमन अनुपयुक्त प्रतीत हो तो लङ्घन कराना चाहिए। भोजन के लिए यवों से बनाया हुआ अन्न विशेष देना चाहिए। कटु और तिक्त रसयुक्त यूष का प्रयोग करावे। और पीने के लिए गरम पानी पिलावे, अथवा मधुमयुक्त पुराने मद्य विशेष को। प्रतिदिन व्यायाम (कसरत) करे। कफनाशक धूमपान करे रूक्ष, और उष्णप्रकृतिवाले भोजनों को सेवन करे ॥ ९२—९३ ॥

## सर्षपतैलादिप्रयोगः—

पिबेद्वा सार्षपं तैलं कौसुम्भ मथवा भिषक्।
पञ्चकोलकसिद्धं वा पिबेत्कासे कफात्मके ॥ ९४ ॥

कफजनित कासरोग में पञ्चकोल से सिद्ध किए हुए सर्षपतैल, अथवा कुसुम्भतैल को सेवन करे ॥ ९४ ॥

## "व्योषादिलेहः

व्योषपुष्करमृद्वीकात्रिफलाशटिचित्रकैः।
मधुतैलयुतो लेहः कफकासनिर्बर्हणः ॥ ९५ ॥

[illegible] सोंठ, कालीमिर्च, पीपल, पुष्करमूल, किसमिस, हरड़, बहेड़ा, आंवला, कचूर, तथा चीते की जड़, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर कूट कपड़छानकर, चूर्ण बनाले। तदनन्तर इसे शहद और तैल के साथ प्रयोग करावे। इसके सेवन करने से कफजकास दूर होता है ॥ ९५ ॥

## श्यूषणादिचूर्णम्

त्र्यूषणं त्रिफला दारु विडङ्गं पञ्चकं बला।
रास्ना च सर्वं तुल्याः स्यु चूर्णं कुर्याद् यथाविधि ॥ ९६ ॥
त्र्यूषणाद्यमिदं चूर्णं कफकासनिबर्हणम्।
लेहयेन्मधुसर्पिर्भ्यां मापकैकमिनं शुभम् ॥ ९७ ॥

सोंठ, कालीमिरच, पीपल, हाऊ, बहेड़ा, आंवला, देवदारु, वायविडङ्ग, पद्माख, खरेटी, तथा रास्ना इन सब औषधियों को समान परिमाण में लेकर कूट कपड़छानकर चूर्ण बनाले। इस का नाम त्र्यूषणादि चूर्ण है। यह चूर्ण विशेषतया कफजनित कास को दूर करता है। इस चूर्ण को मधु और घृत के साथ लेहन करावे। इस की मात्रा एक मासा है॥ ६७॥ ६८॥

## द्वितीयं त्र्यूषणाद्यं चूर्णम्—

त्र्यूषणं त्रिफला शृङ्गी कणा पुष्करनागरम्।
चूर्णितं मधुना लीढं कफकासनिबर्हणम्॥ ६८॥
त्र्यूषणाद्यमिदं चूर्णं नामतः परिकीर्तितम्।
हिक्कां श्वासं च हन्त्येतन्मात्रा माषकसंमिता॥ ६६॥

सोंठ, कालीमिरच, पीपल, काकड़ासिंगी, पीपल, पुष्करमूल, तथा सोंठ, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को मधु के साथ खिलावे। इस की मात्रा एक मासा है। इस का नाम त्र्यूषणाद्य चूर्ण है। इस के सेवन करने से कफज कास, हिक्का, तथा श्वासरोग नष्ट होता है॥६८॥६६॥

## शृङ्ग्यादिचूर्णम्—

शृङ्गीशटीचोरकपुष्कराणां,
क्षारेण चूर्णं मधुसंप्रयुक्तम्।
सपिप्पलीकञ्च सनागरञ्च,
लीढं क्षणेन क्षपयेद्धि हिक्काम्॥ १००॥

काकड़ासिंगी, कचूर, पुष्करमूल, यवक्षार, पीपल तथा सोंठ इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को मधु के साथ सेवन करने से हिक्का शीघ्र ही नष्ट होजाती है। इस चूर्ण की मात्रा एक मासा है॥ १००॥

## अथ हिक्काहरा योगाः।

### तत्रादौ गोवालादिधूमः—

दिवेच्च गोवालविषाणधूमं सिक्थस्य वा सर्जरसस्य धूमम्।
धूमं कुशानां मधुसंप्रयुक्तं घृतेन हिक्कां समुखं निहन्ति॥१०१॥

गाय के बाल, अथवा सींग लेकर एक पात्र में रखे, इस में किञ्चिन्मात्र घृत

डालकर मध्यभाग में छिद्रवाले दूसरे शराव से ढककर, आगपर रखकर इस सम्पुट के छिद्र से जो धूम निकले उस के पान करने से हिचकी का बार बार आना बन्द होजाता है। अथवा इस ही रीति से मोम और राल के धूमका, और मधु सहित कुश के धूम का यथाविधि पान करने से हिक्का दूर होजाती है ॥ १०१ ॥

## कटुरोहिण्यादिचूर्णम्—

चूर्णेन वै तिक्तकरोहिणीनां
चूर्णं सदा काञ्चनगैरिकस्य ।
मधुद्वितीयं विनिहन्ति हिक्कां,
नित्यप्रसक्तामपि शीघ्रमेव ॥ १०२ ॥

विशुद्ध स्वर्णगेरिक, और कटुकी को चूर्ण मधु के साथ मिलाकर खाने से बार बार आनेवाली भयङ्कर हिचकी भी बन्द होजाती है ॥ १०२ ॥

## लाजादिचूर्णम्—

लाजाः सुपिष्टा बदरास्थिमज्जा,
स्रोतोञ्जनं चूर्णितमुत्तमं च ।
क्षौद्रेण सर्वाणि सुयोजितानि,
लीढानि सद्यः शमयन्ति हिक्काम् ॥ १०३ ॥

धान की खील, बदरास्थिमज्जा ( बेर के बीज की मींगी ), तथा शुद्ध काला सुरमा इन औषधियों को यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले । इस को मधु के साथ खाने से हिक्का आना शीघ्रही बन्द होजाता है ॥ १०३ ॥

## सैन्धवचूर्णम्—

सूक्ष्माणि चूर्णानि तु सैन्धवस्य,
पलं भवेद् द्वे च पले घृतस्य ।
हिक्काभिभूताय सुखाय देयं,
तथैव रक्ते मुखतः प्रवृत्ते ॥ १०४ ॥

सूक्ष्म चूर्णीकृत सधानमक एक पल लेकर उसमें दो पल गाय का घी मिलाकर रखदे । इसको उचित मात्रा में थोडा २ सेवन करने से हिचकी दूर हो जाती है । और यदि मुख से रक्त निकलता हो तो उसे भी रोक देता है ॥ १०४ ॥

मयूरपुच्छविभूतियोगः—

मयूरपुच्छस्य कृता विभूतिः,
कणाप्रयुक्ता मधुना निलीढा।
सुदारुणं श्वासमिहोग्रवेगं,
सुदारुणां हन्ति जवेन हिक्काम्॥ १०५॥

मयूरपुच्छकी भस्म, पिप्पलीचूर्ण और मधु के साथ मिलाकर चाटने से, दारुण और उग्रवेग श्वासरोग, तथा प्रबल हिकारोग नष्ट होता है॥ १०५॥

अथ कासघ्ना योगाः—

पिप्पल्याद्यवलेहः।

पिप्पल्यामलकं द्राक्षा तुगाक्षीरी सशर्करा।
लाजा घृतं माक्षिकञ्च लेहः कासनिवारणः॥ १०६॥

पीपल, आँवला, दाख, वंशलोचन, खील, इन औषधियों को कूटकर चूर्ण बनाले। इसमें द्विगुण परिमाण में खांड मिलाकर घी और शहद के साथ अवलेह बनाकर चाटने से कासरोग दूर होता है॥ १०६॥

पिप्पल्यादिलेहः।

पिप्पली शर्करा द्राक्षा लेहो माक्षिकसंयुतः।
हरीतकी-पिप्पलीनां चूर्णं वा मधुना लिहेत्॥ १०७॥

पीपल, खांड, तथा किसमिस, इनको कूटकर मधु के साथ लेहन करने से कास नष्ट होता है अथवा हरड़ और पीपल के चूर्ण को शहद के साथ चाटने से कास दूर होता है॥ १०७॥

त्र्यूषणादिचूर्णम्—

त्र्यूषणं त्रिफलां चैव पद्मकं देवदारु च।
रास्नां बलां विडङ्गानि सूक्ष्मचूर्णानि कारयेत्॥ १०८॥
चूर्णतुल्यां सितां दत्वा लेहयेन्मधुसर्पिषा।
एष लेहः प्रशमयति पञ्च कासान् समुत्थितान्॥ १०९॥

सोंठ, कालीमिरच, पीपल, हरड़, बहेड़ा, आंवला, पद्माख, देवदारु, रास्ना, खरेटी, तथा वायविडङ्ग, इन औषधियों को पृथक् २ समान परिमाण में लेकर कूट कपड़ छान कर, चूर्ण बनाले। उपरान्त इसमें चूर्ण के समान परिमाण में खांड डालकर मिलादे।

इस चूर्ण को मधु के साथ लेहन करने से पाचों प्रकार के कास नष्ट होते हैं। इस चूर्ण की मात्रा एक मासे से दो मासे तक है ॥ १०८—१०६ ॥

## यवक्षारादिचूर्णम्—

यवक्षारो विडङ्गानि हिङ्गु भार्गी महौषधम्।
सैन्धवं पिप्पली रास्ना तुल्यान्येतानि चूर्णयेत् ॥ ११० ॥
सर्पिषा प्राशयेदेतच्चूर्णं कासनिवारणम्।
मन्दाग्निं तमकश्वासं कासं चैवापकर्षति ॥ १११ ॥

जवाखार, वायविडङ्ग, हींग (घी में भूनकर शुद्ध की हुई), भारगी, सोंठ, सेंधानमक, पीपल, तथा रास्ना इन औषधियों को पृथक् २ समान परिमाण में लेकर कूँट कपड़छानकर चूर्ण बनाले। इसको घी के साथ खिलावे। इसके सेवन करने से मन्दाग्नि, तमकश्वास (दमा), तथा कासरोग नष्ट होता है ॥ ११०—१११ ॥

## द्राक्षादिलेहः—

द्राक्षा प्रमाणाद् द्विशतप्रमाणा,
क्षौद्रेण पिष्टा सह पिप्पलीभिः।
सशर्करस्यास्य तु चूर्णकस्य,
कासेषु लेहः प्रवरः प्रधानः ११२ ॥

दाख गिनकर दो सौ लेकर पिप्पलीचूर्ण के साथ मिलाकर कूट ले। तदनन्तर इस में किंचित् मधु तथा खांड मिलाकर बनाया हुआ लेह कासरोग को दूर करने के लिए अति प्रशस्त औषध है ॥ ११२ ॥

## पिप्पल्यादिदुग्धपाकः

पिप्पलीबृहतीव्याघ्रीकाथाढ्यं साधितं पयः।
सशर्कराघृतक्षौद्रं पथ्यं कासक्षयापहम् ॥ ११३ ॥

पीपल, बड़ी कटेरी, और छोटी कटेरी इन के कषाय के साथ यथाविधि दुग्ध पाक करके पीने से कास और क्षयसकास दूर होता है ॥ ११३ ॥

## तुगाक्षीर्यादिलेहाः

त्वक्क्षीर्यामलकं द्राक्षा कणा लाजाश्च शर्कराः।
द्राक्षा कर्कटकी व्योषत्रिफलाजाजिचित्रकाः ॥ ११४ ॥

त्र्योषपद्माह्वविडङ्गानि त्रिफला शर्करा बला।
कासिभिः सघृतक्षौद्रा लेह्याः श्लोकार्द्धिकास्त्रयः॥ ११५॥

(१) वंशलोचन, आंवला, दाख, पीपल, खील तथा खांड (२) दाख, काकड़ासिंगी, सोंठ, कालीमिरच, पीपल, हरड़, बहेड़ा आंवला, जीरा तथा चीता। (३) सोंठ, कालीमिरच, पीपल, वायविडङ्ग, हरड़, बहेड़ा आंवला, खांड, तथा खरेटी, इन तीन योगों का यथाविधि पृथक् चूर्ण बनाकर मधु और घी के साथ चाटने से कास रोग नष्ट होता है॥ ११४—११५॥

## अथ गुल्महरा योगाः—

### दन्तीहरीतक्यवलेहः—

जलद्रोणे विपक्तव्या विंशतिः पञ्च चाभयाः।
दन्त्याः पलानि तावन्ति चित्रकस्य तथैव च॥ ११६॥
अष्टभागस्थितं तं च रसं पूतमधिक्षिपेत्।
दन्तीसमं गुडं तत्र क्षिपेत्तत्राभयाश्च ताः॥ ११७॥
तैलार्धकुडवश्चैव त्रिवृतायाश्चतुष्पलम्।
चूर्णितं पलमेकं च पिप्पली विश्वभेषजम्॥ ११८॥
तत्साध्यं लेहवच्छीते तस्मिंस्तैलसमं मधु।
क्षिपेच्चूर्णपलं चैकं त्वगेलापत्रकेशरात्॥ ११९॥
लेहं तु मात्रया लीढ्वा जग्ध्वा चैकां हरीतकीम्।
सुखं विरिच्यते स्निग्धो दोषान्प्रशमयत्यलम्॥ १२०॥
गुल्मं श्वयथुमर्शांसि पाण्डुरोगमरोचकम्।
हृद्रोगं ग्रहणीदोषं कामलां विषमज्वरम्॥ १२१॥
कुष्ठं प्लीहानमानाहमेतान् हन्त्युपसेवितः।
निरत्ययः क्रमश्चात्र देयो मांसरसौदनः॥ १२२॥

हरड़, दन्तीबीज, तथा चीता, इन तीन औषधियों को पृथक् पचीस २ पल लेकर एक द्रोण (मान परिभाषा के अनुसार दो द्रोण) परिमित जल में डालकर क्वाथ पाक करे। जब यह जल पूर्वोक्त निज मान से अष्टमांश रहजाय तब इसे वस्त्रद्वारा छानकर एक निर्मल लोहपात्र में रखदे। तदनन्तर इसमें दन्ती के समान (अर्थात् पच्चीस पल) परिमाण में गुड़ तथा क्वाथावशिष्ट हरड़ों को डालकर फिर पाक करे।

इसमें तेल चारपल, निसोत चार पल, पिप्पलीचूर्ण एक पल, तथा सोंठ एक पल, डालकर पाक करे। जब यह पाक करने स लेह के समान बनजाय, तब उतार कर ठंडा होने दे। तदनन्तर इस में चार पल मधु, तथा दालचीनी, तेजपत्र, तथा नागकेशर, इन औषधियों का चूर्ण मिलित एक पल डालकर मिलादे। इसको उचित मात्रा में सेवन करने से सुगमतया विरेचन होता है। और कुपित दोषों का शमन होजाता है। इसके सेवन करने से गुल्म, शोथ, बवासीर, पाण्डुरोग, अरोचक, हृद्रोग, सग्रहणी, कामला, विषमज्वर, कुष्ठ, प्लीहा, आनाह, प्रभृति रोग नष्ट होते हैं इसका प्रयोग नि शङ्क होकर करना चाहिए। इस में मांस का रस, और भात खाना पथ्य है इसकी मात्रा आधा तोला या एक टङ्क है ॥ ११६—१२२ ॥

## मध्वासवः—

रोध्रं शटीं पुष्करमूलमेलां मूर्वां विडङ्गं त्रिफलां यवानीम्।
चव्यं प्रियङ्गुं क्रमुकं विशालां किराततिक्तं कटुरोहिणीञ्च ॥१२३॥
भार्ङ्गीं नतं चित्रकपिप्पलीनां मूलं सकुष्ठातिविषं सपाठम्।
कलिङ्गकान् केशरमिन्द्रसाह्वां नखं सपत्रं मरिचं प्लवं च ॥१२४॥
द्रोणेऽम्भसः कर्षसमानि पक्त्वा पूते चतुर्भागजलावशेषे।
रसेऽर्द्धं भागं मधुनः प्रदाय पक्षं निधेयो घृतभाजनस्थः ॥१२५॥
मध्वासवोऽयं कफपित्तमेहान्
क्षिप्रं निहन्यान्मितमात्रयालम्।
पाण्ड्वामयार्शांस्यरुचिं ग्रहण्या
दोषं किलासं विविधं च कुष्ठम् ॥ १२६ ॥

लोध, कचूर, पुहकरमूल, छोटी इलायची, मूर्वा, वायविडङ्ग, हरड बहेडा, आवला, अजवाइन, चव्य, प्रियगु, सुपारी, विशाला, ( इन्द्रायन ), चिरायता, कटुकी, भारगी, तगर, चीते की जड, पीपलामूल कूठ, अतीस, पाड, इन्द्र जौ, नागकेशर, इन्द्रसाह्वा, ( बीजपूरक ), नखी, तेजपत्र, कालीमिरच, तथा प्लव ( केवटी मोथा, ) इन औषधियों को अलग अलग एक एक कर्ष लेकर, एक द्रोण ( मान परिभाषा के अनुसार दो द्रोण, ) परिमित जल में पाककरे। जब यह जल पूर्वोक्त मान से चतुर्थांश रह जाय तब इसे उतारकर छानले। तदनन्तर इस क्वाथ में क्वाथ से अर्द्ध परिमाण में मधु मिलाकर किसी घिरतपात्र में रखकर, मुख ढककर रख दे। जब पन्द्रह दिन हो

जांय तब इसे छानकर बोतलों में भरदे । इसका नाम मध्वासव है । इसको उपयुक्त मात्रा में सेवन करने से कफ तथा पित्तजनित मेह सब ही नष्ट हो जाते हैं । तथा इस के प्रयोग से पाण्डुरोग, बवासीर, अरुचि, संग्रहणी, किलास, तथा विविध प्रकार के कुष्ठ नष्ट होते हैं ॥ १२३—१२६ ॥

## अथ ज्वरहरा योगाः—

### तत्रादौ मधुकादि शीतकषायः ।

मधूकमुस्तमृद्वीकाकाश्मर्याणि परूषकम् ।
त्रायमाणामुशीराणि त्रिफलां कटुरोहिणीम् ॥ १२७ ॥
उत्तूखले समापोथ्य स्थापयेत्सलिले ततः ।
पीत्वा निशि स्थितं जन्तुर्ज्वराच्छीघ्रं विमुच्यते ॥ १२८ ॥

मधूकपुष्प, तथा नागरमोथा, दाख, काश्मर्यफल, फालसा, त्रायमाण, खश, हरड, बहेडा, आवला, तथा कटुकी, इन औषधियों को यथाविधि कूटकर पानी म डालकर रात में रख दे । प्रातःकाल होने पर इसको छानकर प्रयोग करावे । इस शीत कषाय के सेवन करने से ज्वर शीघ्र ही छूट जाता है ॥ १२७—१२८ ॥

## पञ्चसारम्—

पिप्पली शर्करा क्षौद्रं घृतं चैव पयःशृतम् ।
पञ्चसारमिदं पेयं ज्वरकासक्षयापहम् ॥ १२९ ॥

पीपल का चूर्ण, खांड, शहद, घी और शृतशीत, ( पकाकर ठंडा किया हुआ ) दूध, इन पांच औषधियों के एकत्रित योग का पंचसार कहते हैं । इसके सेवन करने से ज्वर, कास, तथा क्षय दूर होता है ॥ १२९ ॥

## सन्ततादिपञ्चज्वरहराः पञ्चकषायाः—

कलिङ्गकाः पटोलस्य पत्रं कटुकरोहिणी ।
पटोलं शारिवा मुस्तं पाठा कटुकरोहिणी ॥ १३० ॥
निम्बः पटोलं त्रिफला मृद्वीका मुस्तवत्सकौ ।
किराततिक्तममृता चन्दनं विश्वभेषजम् ॥ १३१ ॥
गुडूच्यामलकं मुस्तमर्धश्लोकसमापनाः ।
कषायाः शमयन्त्याशु पञ्च पञ्चविधं ज्वरम् ॥ १३२ ॥

इन्द्रयव, पटोलपत्र, तथा कुटकी, इन तीन औषधियों के यथाविधि बनाए हुए

क्राथ के सेवन करने से सतत ज्वर दूर होता है । पटोलपत्र, अनन्तमूल, मोथा, पाढ़, तथा कटुकी, इन औषधियों के यथाविधिसाधित कषाय के प्रयोग से सततक ज्वर नष्ट होता है । नीम की छाल या पत्र, पटोलपत्र, हरड, बहेडा, आवला दाख, नागरमोथा तथा कूडे की छाल इन औषधियों के क्राथ के सेवन करने से अन्येद्युष्कज्वर दूर होता है । चिरायता, गिलोय, लालचन्दन, तथा सोंठ, इनके यथाविधि साधित कषाय के सेवन करने से तृतीय ज्वर निवृत्त होजाता है । गिलोय, आवला, और नागरमोथा इन के क्वाथ के सेवन करने से चातुर्थिक ज्वर दूर होजाता है ॥ १३०—१३२ ॥

## मलबन्धहरः कषायः–

त्रिफला त्रायमाणा च मृद्वीका कटुरोहिणी ।
पित्तश्लेष्महरस्त्वेष कषायो ह्यानुलोमिकः ॥ १३३ ॥

हरड, बहेड़ा, आवला, त्रायमाणा, दाख, तथा कटुकी इन औषधियों के यथाविधि साधित क्वाथ के सेवन करने से पित्तश्लेष्मजनित ज्वर हटजाता है, और मलबन्ध ( कोष्ठबद्धता ) को दूर करता है, अर्थात् सुगमतया मल आजाता है ॥ १३३ ॥

## कोष्ठबद्धताहरः कषायः ।

त्रिवृदामलकी पथ्या कटुकी चतुरङ्गुल ।
काथोऽयं नाशयत्याशु सज्वरां कोष्ठबद्धताम् ॥ १३४ ॥

निसोत, आवल, हरड, और कटुकी इन चार औषधियों को पाच पाच मासे लेकर नवीन मृत्पात्र में डेढ पाव (३२ तोले) पानी डालकर पकावे। जब चतुर्थांश शेष रहजाय तब उस उतारले । तदनन्तर इस में चार मासे अमलतास का गूदा डालकर हाथ से मर्दन करके मिलाए । फिर इसे निर्मल वस्त्रद्वारा छानकर कवोष्ण अवस्था में ही इसे पिलादेना चाहिए । इस क्राथ के सेवन करने से मल सुगमतया निकलजाता है। इस के सेवन करने से ज्वरसयुत (वा ज्वररहित) कोष्ठबद्धता दूर होजाती है ॥ १३४ ॥

## शठ्यादिकक्राथः--

शटी पुष्करमूलं च व्याघ्री शृङ्गी दुरालभा ।
गुडूची नागरं पाठा किरातं कटुरोहिणी ॥ १३५ ॥
एष शठ्यादिको वर्गः सन्निपातज्वरापहः ।
कासहृद्ग्रहपार्श्वार्तिश्वासतन्द्रासु शस्यते ॥ १३६ ॥

कचूर, पुहकरमूल, कटेरी, काकड़ाशिंगी, धमासा, गिलोय, सोंठ, पाढ़, चि-, तथा कुटकी इन ओषधियों के वर्ग को शट्यादिकवर्ग कहते हैं। यह विशेष-सन्निपातनाशक है। इस शट्यादिवर्ग के कषाय के प्रयोग से कास, हृदयशूल वेदना, श्वास, तथा तन्द्रा प्रभृति वातश्लैष्मिक लक्षण दूर होते हैं ॥ १३५॥ ३६ ॥

## बृहत्यादिगणक्वाथः

बृहत्यौ पुष्करं भार्ङ्गी शटी शृङ्गी दुरालभा ।
वत्सकस्य च बीजानि पटोलं कटुरोहिणी ॥ १३७ ॥
बृहत्यादिगणो ह्येषः सन्निपातज्वरापहः ।
कासादिषु च सर्वेषु दद्यात्सोपद्रवेषु च ॥ १३८ ॥

छोटी कटकारी, बड़ी कण्टकारी, पुहकरमूल, भारंगी, कचूर, काकड़ाशिंगी, दुरालभा, इन्द्र जौ, पटोलपत्र, तथा कुटकी इन ओषधियों के वर्ग को बृहत्यादिगण कहते हैं। वह विशेषतया सन्निपातज्वरनाशक है। इस गण के क्वाथ के सेवन करने से सन्निपातजनित कास, हृदयव्यथा, पार्श्ववेदना, श्वास, प्रभृति उपद्रव नष्ट हो जाते हैं ॥ १३७—१३८ ॥

## अरिष्टपत्रादिकषायः—

अरिष्टपत्रं सपटोलचन्दनं
समद्रमुस्तामलकं हरीतकी ।
जलेन सिद्धाः सघृताऽसिताढ्या
हरन्ति सर्वाङ्गगतं ज्वरं नृणाम् ॥ १३९ ॥

नीम की पत्तियां, पटोलपत्र, रक्तचन्दन, भद्रमोथा, आमला, तथा हरड़, इन ओषधियों के यथाविधि बनाये हुए क्वाथ में घृत और शर्करा डालकर पीने से सर्वाङ्गगत ज्वर नष्ट होता है ॥ १३९ ॥

## चन्दनादि ( शीत ) कषायः -

चन्दनं पद्मकिञ्जल्कं मुस्ता कटुकरोहिणी ।
वत्सकं त्रायमाणां च द्राक्षा चैव परूषकम् ॥ १४० ॥
मधुकं शीतवार्यञ्च यष्टीमधुकशारिवे ।
ऊषकर्दमकौ चोभौ सर्वमामयकारणाय ॥ १४१ ॥

द्रव्याण्येतानि संगृह्य कुट्टयेत्तु ह्युलूखले ।
रात्रिपर्युषितं ह्येतद् दद्याच्छर्करया सह ॥ १४२ ॥
कषाय एष वातघ्न स्तथा पित्तापहः परम् ।
तृष्णातिदाहशमनो रक्तपित्तप्रणाशनः ॥ १४३ ॥

लाल चन्दन, पद्मकेशर, नागरमोथा, कटुकी, रूके की छाल, मुनक्का, किसमिस, फालसा, मधूक ( महुए के फूल ), क्षीरकाकोली ( बला अथवा काकोली ), मुलहठी, अनन्तमूल, जीवक, ऋषभक, तथा आंवला, इन औषधियों को उलूखल में कूटकर, ( रात में ), मृत्पात्र में रखकर, पानी डालकर भिगो दे। प्रातः काल इसे निर्मल वस्त्र द्वारा छानकर खांड अथवा मिश्री मिलाकर पिलावें।

यह कषाय वातनाशक है। विशेषतया प्रवृद्ध पित्त का शमन करता है। इसके सेवन करने से तृष्णा, महादाह, तथा रक्तपित्त, दूर होता है ॥ १४०—१४३ ॥

## सर्वज्वरहरः कषायः—

मधुत्रिकं द्वे त्रिफले सपाठे
भागौ च मंजिष्ठकशारिवायाः ।
जले श्रृतो निर्मलपट्टपूतः
सर्वज्वराणां शमनः कषायः ॥ १४४ ॥

मधु, ( मुलहठी, ) तीन भाग, त्रिफला, ( हरड, बहेडा, आंवला ) दो भाग, पाठ, दो भाग, मजीठ दो भाग, तथा अनन्तमूल दो भाग लेकर यथाविधि कषाय बनाकर सेवन करने से सब ज्वर प्रशान्त हो जाते हैं ॥ १४४ ॥

## कर्कटकमांसस्वेदः

कर्कटस्य च मांसेन स्वेदनं बन्धनं तथा ।
कर्णमूलभवं शोथं नाशयत्यविलम्बितम् ॥ १४५ ॥

कर्कट ( केकड़ा ) के मांस से स्वेद तथा बन्धन देने से कर्णमूल का शोथ शीघ्र ही दूर हो जाता है ॥ १४५ ॥

## शिलाद्यञ्जनम्—

मनःशिला सुविमला मागधी मरिचं वचा ।
बीजं शिरीषप्रभवं रसोनं चैव सैन्धवम् ॥ १४६ ॥

समभागिकमेतत्तु समादाय भिषग्वरः ।
अजामूत्रेण संपेष्य साधयेदञ्जनं शुभम् ॥ १४७ ॥
शिलाद्यञ्जनमेतत्तु नेत्रयोरञ्जितं सकृत् ।
मूर्च्छां तन्द्रां निहन्त्याशु सन्निपातसमुत्थिताम् ॥ १४८ ॥

शुद्ध मनशिल, पिप्पली, कालीमिरच, बच, शिरीष के बीज, लसुन, तथा निमक, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर कूट ले। तदनन्तर बकरी के मूत्र के साथ पीस अत्यन्त सूक्ष्म चूर्ण बनाले। इसका नाम शिलाद्यञ्जन है इस अञ्जन को किञ्चिन्मात्रा मे आंखों मे लगाने से सन्निपातजनित तन्द्रा, तथा मूर्च्छा दूर होती है ॥ १४६—१४८ ॥

## शिरीषाद्यञ्जनम् ।

शिरीषबीजं पिप्पली शिलारसोनसैन्धवम् ।
समं तु तुल्यभागिकं प्रदाय चूर्णयेत्ततः ॥ १४९ ॥
विमर्द्य माक्षिकान्वितं प्रदापयेत्ततोऽञ्जनम् ।
प्रयोजितं तु तन्द्रिका निहन्ति सन्निपातजाम् ॥ १५० ॥

शिरीष के बीज, पिप्पलीचूर्ण, मनशिला शुद्ध, लशुन, तथा सेंधानमक, इन औषधियों को समान परिमाण मे लेकर कूट ले। तदनन्तर मधु के साथ नेत्रों में अञ्जन करने से सन्निपातजनित तन्द्रा नष्ट होती है ॥ १४९—१५० ॥

## पञ्चभद्रकषायः—

गुडूची पर्पटं मुस्तं किरातो विश्वभेषजम् ।
वातपित्तज्वरे देय पञ्चभद्रमिदं शुभम् ॥ १५१ ॥

गिलोय, पित्तपापड़ा, नागरमोथा, चिरायता, तथा सोंठ, इन पांच औषधियों को समान परिमाण में मिलित दो तोले लेकर ३२ तोले पानी में यथाविधि कषाय बनावे। इसका नाम पञ्चभद्रकषाय है इसके सेवन करने से वातपित्तजनित ज्वर दूर होता है ॥ १५१ ॥

पटोलपत्रं मृद्वीका निम्ब श्यामा घना वृषः ।
क्वाथो मधुमिलोपितो निहन्त्यैकाहिकं ज्वरम् ॥ १५२ ॥

पटोलपत्र, किसमिस, नीम के पत्र, श्यामालता (कालीसर), हरड़, बहेड़ा, आंवला, तथा अड़ूसा इन औषधियों को मिलित परिमाण में दो तोले लेकर यथाविधि क्वाथ बनावे। इस के सेवन करने से ऐकाहिक ज्वर नष्ट होता है ॥ १५२ ॥

गैरिकं सोरकं विश्वा काञ्जिकं कट्फलं वचा ।
समभागिकमेतत्त पेषयेदतियत्नतः ॥ १५३ ॥
विधाय पिष्टिकां चास्य लेपनात्तु पुनः पुनः ।
कर्णमूलाश्रितः शोथः प्रशाम्येत्सान्निपात जः ॥ १५४ ॥

गैरिक ( गेरू ) शोरा, सोंठ, कायफल, तथा वच, इनको समान परिमाण में लेकर कूट ले। तदनन्तर कांजी डालकर पिष्टिका बनाले। तदनन्तर इसका लेप बार बार लगाता जाय। इस के लगाने से सन्निपातजनित कर्णमूलाश्रित शोथ दूर होता है ॥ १५३—१५४ ॥

## चित्रकादिचूर्णम्-

चित्रकक्षारकीटघ्नशटीपुष्करसैन्धवम् ।
अभयाहिङ्गुपिप्पल्यो यवानीमम्लवेतसम् ॥ १५५ ॥
चूर्णीकृतमिदं सर्वं शीलयेन्निम्बुकाम्बुना ।
हिक्कां प्लीहानमानाहं श्वासं कासमरोचकम् ॥ १५६ ॥
हृद्रोगे पार्श्वशूले च वातगुल्मे च पूजितम् ।
कोष्ठस्थेषु च वातेषु विशेषेण प्रशस्यते ॥ १५७ ॥

चीता, यवक्षार, वायविडङ्ग, कचूर, पुहकरमूल, सेंधानमक, हरड, ( घृतभष्ट ) हींग, पीपल, अजवायन, तथा अमलवेतस इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर कूट कपड़छान कर रखले। इस चूर्ण को नींबू के रस के साथ अथवा गरमपानी के साथ खाने से हिचकी, प्लीहा, आनाह, श्वास, कास, अरोचक, हृद्रोग, पार्श्वशूल, तथा वातगुल्म नष्ट होता है। यह चूर्ण कोष्ठस्थ मलवात को अनुलोमन करने के लिए अति प्रशस्त है ॥ १५५—१५७ ॥

## अथ शीर्षरोगहरा योगाः-

### कुचेलकादिप्रलेपः ।

कुचेलं नागरसिताकुष्ठदारुसितान्वितम् ।
पिष्ट्वा प्रलिप्तं मूत्रेण निहन्त्यर्धावभेदकम् ॥ १५८ ॥

कुचले के बीज, खांड, कूठ, तथा दालचीनी इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर गोमूत्रद्वारा पीस कर लेप करने से अर्धावभेदक दूर होजाता है ॥ १५८ ॥

### विडादिनस्यम्

विडं शिरीषबीजापामार्गमूलसमन्वितम्।
चूर्णीकृतं नस्ययोगान्निहन्त्यर्द्धावभेदकम्॥ १६४॥

बिडलवण, शिरीष के बीज, तथा अपामार्ग (ओंगा चिरचिटा) की जड इन को समान परिमाण में लेकर यथाविधि अतिसूक्ष्म चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को नस्य द्वारा प्रयोग करने से अर्द्धावभेदक (अधकपाली) दूर होता है॥ १६४॥

### कार्पासमज्जादिप्रलेपः–

कार्पासमज्जा त्वङ्मुस्ता सुमनः कोरकाणि च।
नस्यमुष्णाम्बुपिष्टानि सर्वमूर्द्धरुजापहम्॥ १६५॥

कपास के बीजों की मज्जा, दालचीनी, मोथा, तथा चमेली की कलियां इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर गरम पानी के साथ पीसकर नस्य कराने-से शिरोवेदना प्रभृति शिररोग दूर होते हैं॥ १६५॥

### बदरघृतम्—

घृतोत्तमं वा बदरेण सिद्धं
नस्ये प्रदद्याद्भिषजां वरेण्यः।
पश्चाद् घृतं चाप्यनुपाययेद्ध
ह्यर्द्धावभेदप्रशमाय कामम्॥ १६६॥

बेर के क्काथ और कल्क के साथ यथाविधि घृत पाक करे। इस घृत को विन्वि-न्मात्रा में कवोष्ण करके नस्य के लिए प्रयोग करे। तदनन्तर पीने के लिए भी गरम दूध के साथ देवे। इस घृत के प्रयोग से अर्द्धावभेदक रोग दूर होता है॥१६६।

### बिल्वमूलादिनस्यम्–

बिल्वमूलं फलं चैव नस्य कर्मणि योजयेत्।
नस्यमेतद्विहन्त्याशु शिरोरोगमसंशयम्॥ १६७॥

बिल्व की जड तथा फलकी मज्जा लेकर यथाविधि अत्यन्त सूक्ष्म चूर्ण बनाले इस चूर्ण को नस्यद्वारा प्रयोग करने से शिरोरोग नष्ट होता है॥ १६७॥

### जीवनीयतैलम्–

जीवनीयं तु संगृह्य तिलतैलं पचेद्भिषक्।
ततोऽस्य नस्यदानेन शीर्षरोगविनाशनम्॥ १६८॥

जीवक, ऋषभक, मेदा, महामेदा काकोली, क्षीरकाकोली, मुद्गपर्णी, माषपर्णी, जीवन्ती, तथा मुलहठी, इन औषधियों के क्वाथ तथा कल्क के साथ यथाविधि तिलतैल का पाक करे। इस तेल को नस्यकर्मद्वारा प्रयोग में लाने से शिर के सब रोग दूर होजाते हैं। इस तेल को शिर में अभ्यङ्ग के लिए भी प्रयुक्त कर सकते हैं ॥ १६८ ॥

## भृङ्गराजनस्यम्–

भृङ्गराजरसश्छागक्षीरतुल्योऽग्नितापितः।
सूर्यावर्तप्रशान्त्यर्थं नस्यं देयं पुनः पुनः ॥ १६९ ॥

भांगरे के रस में समान परिमाण में बकरी का दूध मिलाकर अग्निद्वारा मन्दोष्ण करके नस्य देने से सूर्यावर्त रोग नष्ट होता है ॥ १६६ ॥

## पाटलादिप्रलेपः

भाग: पुराणतैलस्य तावत्स्यात्पाटलस्य च।
कुष्ठचन्दनधन्याकवचाकर्पूरकं तथा ॥ १७० ॥
परिपेष्य भिषक् कुर्याद्वर्तिकां घृतयोगतः।
ललाटलेपः शस्तोऽस्य यतः शीर्षरुजापहः ॥ १७१ ॥

पाटला, कूठ, लालचन्दन, धनिया, वच, तथा कपूर इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर किञ्चित् तिल तैल मिलाकर पेषण करे। तदनन्तर किञ्चित् घी मिलाकर विटिका बनावे। इस के प्रलेप करने से शिरोवेदना दूर होती है ॥ १७० ॥ ॥ १७१ ॥

## लवणादिलेपः

लवणं शृङ्गबेरं च कुष्ठं मरिचमुत्पलम्।
कार्पासमज्जा च वचा तथा चित्रकतिन्दुके ॥ १७२ ॥
समं समं समादाय चूर्णयेदथ यत्नतः।
वस्तमूत्रेण संयोज्य लेपः शीर्षरुजापहः ॥ १७३ ॥

सेंधानमक, अदरक, कूठ, कालीमिरच, नीला कमल, कार्पासबीजमज्जा ( बिनौले की मींगी ), वच, चीता, तथा कुचला, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर कूट ले। तदनन्तर बकरी के मूत्र में पीसकर, लेप करने से शिरोवेदना दूर हो जाती है ॥ १७२—१७३ ॥

## नागरादिप्रलेपः—

नागरं तगरं कुष्ठं चोरकं मरिचं तथा।
कंडीरमर्कमूलञ्च त्रिफला कटुसर्षपाः॥ १७४॥
समं समं समादाय चूर्णयेदथ यत्नतः।
गवां मूत्रेण संयोज्य लेपः शीर्षरुजापहः॥ १७५॥

सोंठ, तगर, कूठे, चोरा, कालीमिरच, कडीर, (करेले की जड अथवा वन मूग) आक की जड, हरड बहेडा, आवला, तथा गौर सरसों इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर चूर्ण बनाले। तदन तर गाय के मूत्र के साथ पीसकर लेप करने से शिरोवेदना दूर होती है॥ १७४—१७५॥

## नागरप्रलेपः

नागरं केवलं वापि वारा घृष्टं प्रयत्नतः।
कवोष्णीकृत्य वा लिप्तं परं शीर्षव्यथापहम्॥ १७६॥

सोंठ को शिला में जलसे पीसकर शीतल ही अथवा मन्दोष्ण करके लेप करने से शिरोवेदना नष्ट होती है॥ १७६॥

## त्र्यूषणाद्यचूर्णम्—

त्र्यूषणं जीरकं चैव कण्टकार्याः फलानि च।
सूक्ष्मचूर्णमिदं कृत्वा कुर्यात्प्रधमनं शुभम्॥ १७७॥

सोंठ, काली मिरच, पीपल, कालाजीरा, तथा कटेरी के फल इन को समान परिमाण में लेकर कूट कपडछान कर (प्रधमनोपयुक्त) चूर्ण बनाले। इस चूर्ण के नस्य-कर्मद्वारा वातिक तथा श्लैष्मिक नासारोग दूर होता है॥ १७७॥

## धात्रीप्रलेपः—

सर्पिषा भृष्टया धात्र्या शिरसो लेपतः क्षणात्।
नासायाः संप्रवृत्तं तु रक्तमाशु निवर्त्तते॥ १७८॥

आवलों को कूट घी में भूनले। तदनन्तर इस के शिर में लेप करने से नासिका से आनेवाला रक्त शीघ्र ही बन्द होजाता है॥ १७८॥

## सुधानुसारनस्यम्—

सुधानुसारयोश्चूर्णं नस्यकर्माणि योजितम्।
स्वल्पमात्रं, निहन्त्याशु प्रतिश्यायं शिरोद्भवम्॥ १७९॥

चूना और नौसादर समान परिमाण में लेकर अतिसूक्ष्म चूर्ण बनावे। इस चूर्ण के नस्य प्रयोग से प्रतिश्यायजनित शिरोवेदना शान्त होती है ॥ १७६ ॥

शठ्यादिचूर्णम्—

शटी भूधात्रिकाव्योषचूर्णं गुडघृतान्वितम्।
लीढं शमयत्याशु प्रतिश्यायं सुदारुणम् ॥ १८० ॥

कचूर, भूधात्रिका (भूमि आवला), सोंठ, काली मिरच, तथा पीपल इन को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को गुड, और घृत के साथ खाने से दारुण प्रतिश्याय (जुकाम) दूर होजाता है ॥ १८० ॥

शुण्ठीदुग्धम्—

शृङ्गवेरद्रवेपितं शुण्ठीचूर्णान्वितं तु वा।
शृतं दुग्धं निपीतं तु प्रतिश्यायं व्यपोहति ॥ १८१ ॥

एक तोला भर अदरक का रस, अथवा आधा तोला सोंठ का चूर्ण डेढ़पाव दूध में डालकर पकावे। किञ्चित् काल पकाकर रातको सोने के समय पीले। इस दूध के पीने से प्रतिश्याय शीघ्र ही परिपक्वावस्था को प्राप्त हो जाता है ॥ १८१ ॥

प्रतिश्याये वार्ताकादिप्रयोगाः—

वार्ताक-कुलक-व्योष-कुलत्थाढकिमुद्गजम्।
यूषमेतत्परः पीत्वा प्रतिश्यायात्प्रमुच्यते ॥ १८२ ॥

वृन्ताक, तथा कुलक सत्तक शाक अथवा त्रिकटुप्रक्षेपयुक्त कुलथ, तोर, अथवा मूंग की दाल के यूष के सेवन करने से प्रतिश्याय दूर होता है। इसलिए प्रतिश्याय उपर्युक्त शाक तथा यूष का पथ्यरूप से सेवन करना श्रेय है। ॥ १८२ ॥

सक्तुकधूम प्रयोगः—

सक्तून् सुप्रयुतान्कृत्वा घृतैर्मल्लकसम्पुटे।
नवप्रतिश्यायवतां धूमं वैद्यः प्रकल्पयेत् ॥ १८३ ॥

सत्तुओं को घृत में मर्दन करके एक मल्लिका शराव सम्पुट में रखकर धूप ग्रहण करने से नवीन प्रतिश्याय दूर हो जाता है ॥ १८३ ॥

अथ दन्तरोगहरा योगाः

कण्डीरभस्मप्रयोग—

कण्डीरमग्निना दग्ध्वा भस्म संगृह्य बुद्धिमान्।

दन्तान्तरे विमृदितं दन्तशूलं व्यपोहति ॥ १८४ ॥

कण्डीर ( लघुरानेलिक वनमूट ) को जलाकर भस्म बनावे, इस भस्म को दाँतों पर मलने से दन्तशूल दूर होता है ॥ १८४ ॥

## कासीसादिगुटिका:

कासीसं हिङ्गु सौराष्ट्री देवदारु समं जलैः।
गुटिकां धारयेद्दन्तकृमिशूलहरां पराम् ॥ १८५ ॥

कासीस, हींग, सोरठीमट्टी, तथा देवदारु, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर पानी के साथ पीसकर वटिका बनाले। इस वटिका को शूलयुक्त दाँत में रखने से कृमिजनित दन्तशूल दूर हो जाती है ॥ १८५ ॥

## अर्कमूलादिगुटिका–

अर्कमूलं च कासीसं रामठं च समं समम्।
अर्कदुग्धेन सम्पेष्य वटिका गुञ्जसंमिताः ॥ १८६ ॥
आदाय वटिकामेकां रन्ध्रे कृमिकृते न्यसेत्।
अविलम्बितमेवेत्थं दन्तशूलः प्रशाम्यति ॥ १८७ ॥

आक की जड़, कासीस, तथा हींग इन तीनों को समान परिमाण में लेकर आक के दूध से पीसकर एक रत्ति की गोली बनाले। एक गोली को कृमि के बनाए हुए छिद्र में डालने से शीघ्र ही प्रबल दन्तशूल नष्ट होता है ॥ १८६—१८७ ॥

## अजाज्यादिचूर्णम्–

अजाजी शृङ्गवेरं च विडङ्गं कुष्ठमेव च।
चूर्णीकृतं दन्तरोगे सक्षौद्रं मर्दयेत्तदा ॥ १८८ ॥

कालाजीरा, सोंठ, वायविडङ्ग, तथा कूठ, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथ विधि अति सूक्ष्म चूर्ण बनाले। तदनन्तर इस चूर्ण को मधु के साथ मिलाकर दाँतों में मले। इस के नित्य प्रयोग से दन्तवेष्टगत, तथा दन्तगत विविध रोग दूर हो जाते हैं ॥ १८८ ॥

## विडङ्गादिकवलग्रहः–

विडङ्गं सर्षपं श्वेतं पिप्पली विश्वभेषजम्।
नूनं महारलवणं कवलाद्दन्तशूलनुत् ॥ १८९ ॥

वायविडङ्ग, सुफेद सरसों, पीपल, तथा सोंठ इन चार औषधियों को यथाविधि क्वथित करे। तदनन्तर इस में थोड़ा यवक्षार और सेंधानिमक डालकर गण्डूष धारण करे। इस रीति से गण्डूष धारण करने से दन्तशूल नष्ट होता है ॥ १८९ ॥

## सोमराजिकादिवटिका

सोमराजिवचाकुष्ठव्योषाद्या रविवारिणा ।
कृता वटी दन्तगता दन्तशूलं व्यपोहति ॥ १९० ॥

बावची के बीज, बच, कूट, सोंठ, कालीमिरच, तथा पीपल, इन औषधियों को कूटकर आक के स्वरस से पीसकर वटिका बनाले। इस वटी को दांतों में रखने से दन्तशूल दूर होता है ॥ १९० ॥

## यवक्षारादिगण्डूषः

यवक्षारं शृङ्गवेरं शुक्तपिष्टं तु कारयेत् ।
दन्तशूलापहं कुर्यात्कवलग्रहमुत्तमम् ॥ १९१ ॥

जवाखार, तथा अदरक को सिरके के साथ पीसकर द्रव बनाले। इसके गण्डूष धारण करने से दन्तशूल नष्ट होता है ॥ १९१ ॥

## अथ कर्णरोगहरा योगाः

### हिङ्ग्वादितैलम्–

हिंगुतुम्बुरुशुण्ठीभिस्तैलं वै सार्षपं पचेत् ।
एतद्धि पूरणं श्रेष्ठं कर्णशूलनिवारणम् ॥ १९२ ॥

हींग, नैपाली धनिया, तथा सोंठ, इन औषधियों के साथ यथाविधि सरसों के तैल को पकावे। इस तैल को यथा समय कवोष्ण करके कानों में डालने से कर्णशूल दूर हो जाता है ॥ १९२ ॥

## आजमूत्रप्रयोगः

अजामूत्रं सलवणं तापयेन्मृदुनाग्निना ।
कर्णपूरणमेतेन कर्तव्यं कर्णशूलिनाम् ॥ १९३ ॥

बकरी के मूत्र में थोड़ा सा सेंधानमक डालकर मन्दाग्निद्वारा मन्दोष्ण करके कान में डाले। इस से शीघ्र ही कर्णशूल प्रशान्त हो जाता है ॥ १९३ ॥

कर्णक्ष्वेडे कर्णनादे बाधिर्ये चापि यत्नतः ।
सर्षपस्यैव प्रयोक्तव्यं कर्णशूलोक्तमौषधम् ॥ १९४ ॥




कर्णक्ष्वेड, कर्णनाद, तथा बधिरता में कर्णशूलहरे औषध-का प्रयोग करे ॥ १९४ ॥

## पिप्पल्याद्यतैलम्

पिप्पली बिल्वमूलञ्च कुष्ठं मधुकमेव च ।
मांसी व्याघ्रनखं रोध्रं सूक्ष्मैला देवदारु च ॥ १९५ ॥
गर्भेणानेन तैलस्य प्रस्थं मृद्वग्निना पचेत् ।
मूलकस्वरसेनेह यथाविधि भिषग्वर. ॥ १९६ ॥
पिप्पल्याद्यमिदं तैलं समाख्यातं तु नामत. ।
पूरणाद्धिनिहन्त्याशु कर्णशूलं सुदारुणम् ॥ १९७ ॥

पीपल, बिल्वमूल, कूठ, मुलहठी, जटामासी, व्याघ्रनख ( नखी नामक गन्धद्रव्य में ) लोध, छोटी इलायची, तथा देवदारु इन औषधियों के कल्क को डालकर मूली के स्वरस के साथ यथाविधि एक प्रस्थ परिमित तिलतैल का पाक करे। इसका नाम पिप्पल्याद्यतैल है। इसको यथासमय क्वोष्ण करके कानों में डालने से दारुण कर्ण शूल दूर होता है ॥ १९५—१९७ ॥

## सिन्दुवारद्रवयोगः

सिन्दुवारदलोद्भूतो रसस्तु कर्णपूरणात् ।
कृमीन्निर्मूलयत्याशु शतपदस्रपादिकान् ॥ १९८ ॥

निर्गुण्डी के पत्तों के रस को कान में डालने से कर्णप्रविष्ट कनखजूरा प्रभृति विविध कीट मरजाते हैं ॥ १९८ ॥

## समुद्रफेनचूर्णम्

समुद्रफेनचूर्णं तु विन्यस्तं कर्णसम्पुटे ।
पूयस्रावं व्रणं चैव विनाशयति निश्चितम् ॥ १९९ ॥

समुद्रफेन को बारीक पीसकर कान में डालने से पीब का आना, और कान का घाव आराम हो जाता है ॥ १९९ ॥

## बिल्वतैलम्

गवां मूत्रेण बिल्वानि पिष्ट्वा तैलं विपाचयेत् ।
सजलं च सदुग्धं च तद्बाधिर्यहरं परम् ॥ २०० ॥

गोमूत्र के साथ मैनफल के गूदे को पीसकर कल्क बनाले। इस कल्क के साथ उचित परिमाण में जल, तथा दूध डालकर यथाविधि तिल तैल का पाक करे। इस तैल को कान में डालने से बधिरता नष्ट होती है॥ २००॥

## हरितालपूरणम्

तालकं गव्यमूत्रेण श्रवणे परिपूरितम्।
विनाशयति वै क्षिप्रं कृमीन् श्रवणसंस्थितान्॥ २०१॥

हरिताल को गोमूत्र में मिलाकर कान में डालने से कर्णगत कृमि नष्ट हो जाते हैं॥ २०१॥

## जातितैलम्

जातिपत्ररसे पक्वं तैलं च पूतिकर्णजित्॥

चमेली के पत्तों के रस के साथ यथाविधि तिलतैल का पाक करके कान में डालने से पूतिकर्णरोग दूर होता है॥

## पिप्पलीक्षारतैलम्

पिप्पलीक्षारसिद्धं तु तैलं कर्णरुजापहम्॥ २०२॥

पिप्पलीक्षार के साथ यथाविधि तिल तैल का पाक करके कर्ण पूरण करने से कर्णवेदना नष्ट होती है॥ २०२॥

## हिङ्ग्वादितैलम्।

हिङ्गुसैन्धवशुण्ठीभिस्तैलं सर्षपसम्भवम्।
विपक्वं पूरणात्स्यात् कर्णशूलनिवारणम्॥ २०३॥

हींग, सेंधानमक, तथा सोंठ के साथ यथा विधि सरसों के तेल का पाक करे इस तैल को कान में पूरण करने से कर्णशूल दूर होता है॥ २०३॥

## अथ कुष्ठहरा योगाः—

शशाङ्कलेखाद्यवलेहः।

शशाङ्कलेखा सविडङ्गसारा
सपिप्पलीका सहुताशमूला।
सायोमला सामलका सतैला
सर्वाणि कुष्ठानि निहन्ति लीढा॥ २०४॥

बावची के बीज, वायविडङ्ग, पीपल, चीते की जड़, मण्डूरभस्म, तथा आवला, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर सबको ( मण्डूरभस्म ) कूट कपड छानकर यथाविधि चूर्ण बनाले। तदनन्तर मण्डूर भस्म मिलाकर अवलेह के समान बनाले। इस लेह के प्रयोग करने से सब कुष्ठ दूर होते है ॥ २०४ ॥

## पामाहरः प्रयोगः।

रसद्विजीरद्विनिशामरीच
दैत्येन्द्रसिन्दूरमनःशिलानाम्।
चूर्णीकृतानां घृतयोजितानां
त्रिभिः प्रलेपैरपयाति पामा ॥ २०५ ॥

शुद्ध पारा, शुद्ध गन्धक, सफेद जीरा, काला जीरा, हलदी, दारुहलदी, काली मिरच, सिन्दूर, तथा शुद्ध मनशिल इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कपड़छानकर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को घृत के साथ मिलाकर लगाने से पामारोग, तीन दिन में ही अच्छा होजाता है। यह पामा के दूर करने के लिए अव्यर्थ तथा अतिसुलभ महौषध है ॥ २०५ ॥

## सिध्महरो लेपः—

धात्रीफलं सर्जरसो यावशूकस्त्विदं त्रयम्।
सौवीरपेषितं सद्यः सिध्मशूलनिवारणम् ॥ २०६ ॥

आवला, राल, तथा जवाखार, इन तीन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले। तदनन्तर इस चूर्ण को कांजी के साथ पीसकर लेप करे। इस के प्रलेप से सिध्म रोग दूर होता है ॥ २०६ ॥

## मूलकबीजादि प्रलेपः

बीजं मूलकजं निम्बपत्राणि सितसर्षपान्।
गृहधूमं च सम्पेष्य जलेनाङ्गं प्रलेपयेत् ॥ २०७ ॥
उद्वर्त्य नवनीतेन क्षालयेदुष्णवारिणा।
ध्यहादनेन सिध्मानि शाम्यन्त्याशु शरीरिणाम् ॥ २०८ ॥

मूली के बीज, नीम के पत्ते, सफेद सरसों, तथा घर का धूआं ( झोल इन ) सबको समान परिमाण में लेकर पानी से पीस ले। तदनन्तर मक्खन के साथ मिलाकर

लेप करे फिर गरम पानी से लेप को धो डाले। इस लेप से सिध्म रोग नष्ट होता है॥ २०७—२०८॥

## श्वेतकरवीराद्यं तैलम्—

श्वेतकरवीरपल्लवमूलत्वक्पुष्पचित्रकविडङ्गानि।
कुष्ठार्कमूलसर्षपशिग्रुत्वक्रोहिणीकटुकाः॥ २०९॥
एतैस्तैलं सिद्धं कल्कैः पादांशिकैर्गवां मूत्रम्।
दत्वा तैलचतुर्गुणमभ्यङ्गात्कुष्ठ कण्डूघ्नम्॥ २१०॥

सफेद कनेर के पत्ते, जड़, छाल, तथा फूल, चीते की जड़, वायविडङ्ग, कूठ, आक की जड़, सर्षप, सुहाजने की छाल, हरड़, तथा कटुकी, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर, मिलित तैल के परिमाण से चतुर्थांश लेकर कल्क बनावे। तदनन्तर तैल के परिमाण से चतुर्गुण, गोमूत्र डालकर, यथाविधि इस कल्क के साथ एक प्रस्थ परिमित (मान परिभाषा के अनुसार दो प्रस्थ) तैल का पाक करे। इस तैल के अभ्यङ्ग (मालिश) करने से विविध प्रकार के कुष्ठ रोग दूर होते हैं॥ २०९—२१०॥

## हरिद्राद्यं तैलम्—

हरिद्रा गैरिकं कुष्ठं कासीसमथ सैन्धवम्।
मनःशिला वचा लोध्रः खदिरत्वक् त्रिवृत्कणा॥ २११॥
चक्रमर्दकबीजानि सोमराजी विडङ्गकम्।
एतत्तैलं विपक्तव्यं कुष्ठालेपनमुत्तमम्॥ २१२॥

हलदी, गेरू, कूठ, कासीस, सेंधानिमक, मनशिल, वच, लोध, खैर की छाल, निसोत, पीपल, चक्रमर्द (पवाड) के बीज, बावची, तथा वायविडङ्ग, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि तैल पाक करे। इस तैल के अभ्यङ्ग (मालिश) करने से कुष्ठ रोग दूर होता है॥ २११॥ २१२॥

## दद्रुहरप्रलेपः

प्रपुन्नाटस्य बीजानि धात्री सर्जरसःस्नुही।
सौवीरपिष्टं दद्रूणामेतदुद्वर्तनं परम्॥ २१३॥

पवांड के बीज, आंवला, राल तथा स्नुही (थोहर के पत्ते अथवा मूल) इनको कांजी के साथ पीसकर लेप करने से दाद नष्ट होजाते हैं॥ २१३॥

## आरग्वधदललेपः

आरग्वधदलैः पिष्टैर्लेपः काञ्जिकयोगतः।
करित्वग्दद्रुकुष्ठानि हन्ति पामां विचर्चिकाम्॥ २१४॥

अमलतास के पत्तों को काजी के साथ पीसकर लेप करने से गजचर्म, दाद, पामा, तथा विचर्चिका रोग नष्ट होता है॥ २१४॥

## पामाहरः प्रलेपः

गन्धपाषाणचूर्णं तु कटुतैलेन योजितम्।
लेपनादथ पानाद्वा पामाकच्छूविनाशनम्॥ २१५॥

विशुद्ध गन्धक के चूर्ण को कडुवे तेल के साथ लगाने से अथवा खाने से पामा तथा कच्छूरोग दूर होता है॥ २१५॥

## बृहत्सिन्दूराद्यं तैलम्

सिन्दूरं चन्दनं मासी विडङ्गं खादिरं वचाम्।
प्रियंगु पद्मकं कुष्ठं मञ्जिष्ठां रजनीद्वयम्॥ २१६॥
जात्यर्कत्रिवृतानिम्बकरञ्ज विषमेव च।
कृष्णा चित्रकलोध्रं च प्रपुन्नाट च संहरेत्॥ २१७॥
तैलमेभिर्विपक्वं तु क्षुद्रकुष्ठविनाशनम्।
सिन्दूराद्यमिदं तैलमश्विभ्यां परिकीर्तितम्॥ २१८॥

सिन्दूर, लालचन्दन, जटामांसी, वायविडंग, खैर की छाल, वच प्रियंगु, पद्माख, कूठ, मजीठ, हलदी, दारुहलदी, चमेली के पत्ते, आक के पत्ते, निशोत, नीम के पत्ते, करञ्ज के पत्र (अथवा फल), विष (वत्सनाभ विष), पीपल, चीते की जड, लोध, तथा पवाड के बीज इन औषधियों को समान परिमाण मे लेकर यथाविधि तैल का पाक करे। इस तैल के अभ्यङ्ग (मालिश) द्वारा ग्यारह प्रकार का क्षुद्रकुष्ठ रोग निवृत्त होता है। इस का नाम सिन्दूराद्य तैल है। इस तैल को अश्विनीकुमारों ने सर्व प्रथम कहा था॥ २१६—२१८॥

## भल्लातकरसायनम्—

फलत्रिकस्य विमलं चूर्णं तिथिपलोन्मितम्।
पलद्वयं लोहचूर्णं गुग्गुलुश्च पलद्वयम्॥ २१९॥

पलानि दश वाकुच्याः सप्त क्रिमिरिपोस्तथा।
भल्लातकं पलशतं शिलाजतु पलार्धिका ॥ २२० ॥
त्रिवृच्छिलाजतुमिता पलं पुष्करमूलकम्।
मरीचकं मागधिका चित्रकं विश्वभेषजम् ॥ २२१ ॥
त्वक् पत्रं कुंकुमं मुस्ता कार्षिकं तु पृथक् समम्।
सर्वचूर्णसमां स्वच्छां सितां तत्र प्रदापयेत् ॥ २२२ ॥
विदध्यान्मोदकान् मानादर्धतोलकसंमितान्।
अशीतिं वातजान् रोगांश्चत्वारिंशच्च पैत्तिकान् ॥ २२३ ॥
विंशतिं श्लैष्मिकांश्चापि संसृष्टान् सांनिपातिकान्।
कुष्ठानि चैव सर्वाणि गुल्मप्लीहभगन्दरम् ॥ २२४ ॥
कण्ठतालुसमुद्भूतान् शिरोऽक्षिभ्रूसमाश्रितान्।
तथोपजिह्वकं घोरं विनिहन्त्यचिरेण तु ॥ २२५ ॥
जत्रूर्ध्वसंस्थिते रोगे भोजनान्ते तु शीलयेत्।
भोजनादौ च शारीरे जाठरे मध्यभोजनम् ॥ २२६ ॥
रसायनमिदं रम्यं सर्वतो निरुपद्रवम्।
नामतस्तु समाख्यातं भल्लातकरसायनम् ॥ २२७ ॥

भिलावा पन्द्रह पल, लोहभस्म दो पल, विशुद्ध गुग्गुलु दो पल, बावची के बीज दश पल, वायविडंग सात पल, शुद्ध किए हुए भिलावे सौ पल, शिलाजीत शुद्ध आधा पल, निसोत आधा पल, तथा पुष्करमूल, एक पल लेवे। तथा काली मिर्च, पीपल, चीते की जड़, सोंठ, दालचीनी, तेजपत्र, केशर, तथा नागरमोथा, इन औषधियों को एक २ कर्ष ले। इन औषधियों को यथाविधि कूट कपड़छान कर भिलावे, शिलाजीत लोहभस्म, गुग्गुलु प्रभृति अकुट्टनीय द्रव्यों को मिलादे। तदनन्तर उपर्युक्त चूर्ण के समान परिमाण में साफ सफेद खांड ले। तदनन्तर इस खांड में (चतुर्थांश या कुछ अधिक) उचित परिमाण में जल डालकर चाशनी बनाले। फिर उपर्युक्त चूर्ण को इस में डालकर अच्छी तरह से मिलाकर आधे २ तोले का मोदक बनाले। इन मोदकों को यथाविधि सेवन करने से अस्सी प्रकार के वातरोग, चालीस प्रकार के पित्तरोग, बीस प्रकार के श्लेष्मिक रोग नष्ट होते हैं। विविध कुष्ठ रोगों को दूर करने के लिए तो यह अचूक औषध है। इन मोदकों के सेवन करने से गुल्म, प्लीहा, भगन्दर, कण्ठ, तालु, शिर, तथा नेत्र के रोग, नष्ट होते हैं। शिर के रोगों में भोजन के बाद, शारीरिक

रोगों में भोजन से पहिले, तथा उदरगत रोगों में भोजन के मध्य में, इन मोदकों को खाना चाहिए। यह रसायन सर्वथा निरत्यय है। इस का नाम भल्लातकरसायन है। ॥ २१६—२२७ ॥

## नलदादिप्रलेपः—

नलदं चन्दनं मुस्तं नक्तमालं सवत्सकम् ।
रसाञ्जनं जटामांसी लेपः कुष्ठप्रणाशनः ॥ २२८ ॥

नलद (उशीर का भेद पीले रंगका तृणविशेष), लालचन्दन, नागरमोथा, करञ्ज, कुड़े की छाल, रसौंत तथा जटामासी, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर पानी के साथ पीसकर लेप करने से कुष्ठ रोग दूर होता है, यह लेप पैत्तिक कुष्ठरोगों में दाह आदि को दूर करने के लिए उपयुक्त है ॥ २२८ ॥

## निशादिप्रलेपः

रजनीद्वयमंजिष्ठामरिचार्कशिफावचाः ।
मधुकारिष्टकाजाजीक्तमालं सवत्सकम् ॥ २२९ ॥
सौवीरेण तु संपेष्य लेपः कुष्ठप्रणाशनः ।
कुष्ठपामाहरः सिद्धः कण्डूघ्नो दद्रुनाशनः ॥ २३० ॥

हल्दी, दारुहल्दी, मजीठ, कालीमिरच, आक की जड़, वच, मुलहठी, नींब के पत्र, जीरा, अमलतास, तथा कुड़े की छाल इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर कांजी के साथ पीसकर लेप करे। इन के लेप से कुष्ठ, कण्डू, पामा, तथा दद्रुरोग दूर होता है ॥ २३० ॥

## शिरीषत्वगादिलेपः—

शैरीषी त्वक् पुष्पं कर्पास्या राजवृक्षपत्राणि ।
पिष्टा च काकमाची चतुर्विधः कुष्ठनुल्लेपः ॥ २३१ ॥

शिरीष की छाल, कपांसी का फूल, अमलतास के पत्ते, तथा काकमाची (मकोय) का पञ्चाङ्ग इन चार औषधियों को अलग २ पानी के साथ पीसकर लेप करने से कुष्ठरोग दूर होता है ॥ २३१ ॥

## धात्रीफलादिलेपः—

धात्रीफलं सर्जरसो यावशूकस्त्विदं त्रयम् ।
सौवीरपेषितं सद्यः सिध्मग्लानिवारणम् ॥ २३२ ॥

आंवला, राल, तथा जवाखार, इन को बारीक पीसकर कांजी के साथ लेपन करने से सिध्म रोग दूर होता है॥ २३२॥

यवक्षारादिलेपः

गन्धपाषाणमिश्रेण यवक्षारेण लेपितम्।
सिध्मं नाशमुपैत्याशु कटुतैलयुतेन च॥ २३३॥

जवाखार, तथा निशुद्ध गन्धक को राल में डालकर पीस कर सूक्ष्म चूर्ण बनाले (इस चूर्ण को कडुतैल के साथ लेप करने से सिध्मरोग नष्ट होता है॥ २३३॥

मूलकबीजादिलेपः—

शिखरिरसेन पिष्टं मूलकबीजं प्रलेपतः सिध्म।
क्षारेण वा कदल्या रजनीमिश्रेण नाशयति॥ २३४॥

मूली के बीजों को अपामार्ग के स्वरस के साथ पीसकर लेप करने से सिध्मरोग नष्ट होता है॥ २३४॥

मूलकबीजप्रलेपः

मूत्रेण वा काञ्जिकेन लिप्तं मूलकबीजकम्।
सिध्मानि नाशयत्याशु शशस्य रुधिरेण च॥ २३५॥

मूली के बीजों को गोमूत्र, कांजी, अथवा शशक (खरगोश) के ताजे रुधिर के साथ पीसकर लेप करने से सिध्मरोग नष्ट होता है॥ २३५॥

एरण्डबीजादियोगाः—

एरण्डस्तगरं कुष्ठं चित्रकं मूत्रपञ्चमम्।
आटरूषकमूलञ्च पद्मग्रन्थां मधुकं तथा॥ २३६॥
प्रपुन्नाटस्य बीजानि सैन्धवं परिपेलवम्।
गृहधूमः सहरिद्रश्च सिध्मानां हि महौषधम्॥ २३७॥

एरड के बीज, तगर, कूठ, चीते की जड़, अडूसे की जड़, वच, मुलहटी, पवांड़ के बीज सेंधानमक, तथा जलमोथा, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर कूटकर बारीक चूर्ण बना ले। तदनन्तर गोमूत्र के साथ पीसकर लेप करने से सिध्म नष्ट होता है। सिध्मरोग को दूर करने के लिए अपूर्व महौषध है॥ २३६॥२३७॥

अथ मूत्रकृच्छ्रहरा योगाः—

दुग्धयोगः।

गुडेन मधुरेरक्षीरं पदुष्णं कामतः पिबेत्।

**मूत्रग्रहस्य भैषज्यं सद्यस्तन्मतमश्विनोः ॥ २३८ ॥**

दूध में किंचित् गुड मिलाकर गरम करे। जब दूध गरम हो जाय तब उसे उतार ले। इस दूध को मन्दोष्ण अवस्था में पीने से मूत्रकृच्छ्र शीघ्र ही दूर होता है यह मत सुवैद्य अश्विनी कुमारों का है ॥ २३८ ॥

### मृद्वीकादिप्रयोगः—

**मृद्वीकां शर्करां चैव दधिमण्डेन पाययेत् ।**

**मूत्रग्रहस्य भैषज्यं सद्यस्कं समुदाहृतम् ॥ २३९ ॥**

किसमिस तथा खाड को पीसकर दधिमण्ड ( दही का पानी ) के साथ खिलाने से शीघ्र ही मूत्रकृच्छ्र रोग दूर होता है ॥ २३९ ॥

### एर्वारुकबीजप्रयोगः—

***एर्वारुकस्य बीजानामक्षमात्रं प्रपेषयेत् ।***

**युक्ताम्ललवणं पीत्वा मूत्रकृच्छ्रात्प्रमुच्यते ॥ २४० ॥**

ककडी के बीज एक कर्ष परिमित लेकर पीस ले। तदनन्तर काजी और नमक मिलाकर इनके सेवन करने से मूत्रकृच्छ्र दूर होता है ॥ २४० ॥

### द्विकुङ्कुमप्रयोगः—

**द्विकुङ्कुमस्याक्षमात्रं मृद्वीकारसपेषितम् ।**

**एकरात्रस्थितं पीत्वा मूत्रग्राहात्प्रमुच्यते ॥ २४१ ॥**

केशर, और नागकेशर का चूर्ण एक कर्ष परिमित लेकर मृद्वीका के रस के साथ पीसकर रातभर पडा रहने दे। प्रातः काल इस पानी को पिलाने से मूत्रकृच्छ्र छूट जाता है ॥ २४० ॥

### लोहचूर्णप्रयोगः—

**अयोरजः श्लक्ष्णपिष्टं मधुना सह दापयेत् ।**

**मूत्रग्रहस्य भैषज्यं सद्यस्कं मतमाश्विनोः ॥ २४२ ॥**

लोहभस्म को मधु के साथ सेवन करने से मूत्रकृच्छ्र प्रशान्त होता है यह सुर वैद्य अश्विनी कुमारों का मत है ॥ २४२ ॥

### हिंसादिचूर्णम्—

**हिंस्रा खराश्वा सुरसा ह्रीवेरं च रसाञ्जनम् ।**

**चित्रकस्य च मूलानि त्रायमाणां च संहरेत् ॥ २४३ ॥**

एतानि समभागानि मधुना सह दापयेत्।
पार्श्वशूलं मूत्रकृच्छ्रं सर्वमेतेन शाम्यति ॥ २४४ ॥

जटामांसी, जंगलीअजमायन, सफेद तुलसी, सुगन्धवाला, रसौंत, तथा चीते की जड़, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़ छानकर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को मधु के साथ सेवन करने से पार्श्वशूल, और मूत्रकृच्छ्र दूर होता है ॥ २४३—२४४ ॥

तृणपञ्चमूलादिक्वाथः—

मूत्रकृच्छ्रेषु तोयार्थः कार्यः क्वाथेन सर्वदा।
मूलानां शरकासेक्षुदर्भगोक्षुरवीरणैः ॥ २४५ ॥

कुश, काश (काही), ईख, दर्भ (दाभ), खश, इन पांच औषधियों की जड़ तथा गोखरु के बीज, इनका यथाविधि क्वाथ बनाकर मूत्रकृच्छ्र पीडित रोगी जल के बदले काम में लावे। इस क्वाथ को पानी की तरह बार बार पीने से मूत्रकृच्छ्र दूर होजाता है ॥ २४५ ॥

यवक्षारयोगः—

यवक्षारं तक्रयुतं शीलितं तु मुहुर्मुहुः।
अश्मरीं मूत्रकृच्छ्रं च नाशयत्यविकल्पतः ॥ २४६ ॥

जवाखार को तक्र के साथ पीने से अश्मरी और मूत्रकृच्छ्र दूर होता है। इस में संशय नहीं ॥ २४६ ॥

शतावर्यादिकषायः—

शतावरीशिफा क्वाथः सितामधुसमन्वितः।
मूत्रकृच्छ्रं निहन्त्याशु वातपित्तकफोद्भवम् ॥ २४७ ॥

सतावर की जड़ से यथाविधि बनाएहुए क्वाथ में शहद और खांड मिलाकर पीने से वात, पित्त, तथा कफ जनित मूत्रकृच्छ्र दूर होता है ॥ २४७ ॥

सूक्ष्मैलाचूर्णम्।

सूक्ष्मैला चूर्णिता सम्यक् मूत्रेण सुरयापि वा।
रम्भाद्रवेण वा पीता कफकृच्छ्रहरी मता ॥ २४८ ॥

छोटी इलायची को बारीक पीसकर गायके मूत्र के साथ, अथवा सुरा, या केले के स्वरस के साथ खाने से कफजनित मूत्रकृच्छ्र रोग दूर होता है ॥ २४८ ॥

### तृणपञ्चमूलक्वाथः—

**तृणपञ्चकमूलस्य क्वाथस्तु सितयान्वितः ।**
**मूत्रकृच्छ्रं निहन्त्याशु मेदगं चैव शोणितम् ॥ २४६ ॥**

कुश, कास, दर्भ, इन्तु तथा वीरण इन औषधियों के मूलों को तृणपञ्चमूल कहते हैं । तृणपञ्चमूल के यथाविधि विहित क्वाथ के साथ खाड मिलाकर पीने से मूत्रकृच्छ्र दूर होता है, तथा मेढ्मार्ग से होनेवाले रक्तस्राव को रोकता है ॥ २४६ ॥

### एलादिचूर्णम्—

**एलाश्मभेदकशिलाजतुपिप्पलीनां**
**चूर्णानि तण्डुलजलैर्लुलितानि पीत्वा ।**
**यद्वा गुडेन सहितान्यवलिह्य धीमा**
**नासन्नमृत्युरपि जीवति मूत्रकृच्छ्रे ॥ २५० ॥**

छोटी इलायची पाषाणभेद, शुद्ध शिलाजीत, तथा पिप्पली इन को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले । आधे मासे स एक मासे तक इस चूर्ण को तण्डुलोदक ( चावलों का धोवन ) अथवा गुड के साथ खाने से अति दारुण मूत्रकृच्छ्र दूर होजाता है ॥ २५० ॥

### गोक्षुरचूर्णम्—

**गोक्षुरस्य तु बीजानां चूर्णं मधुसमन्वितम् ।**
**अविक्षीरेण हन्त्याशु मूत्रकृच्छ्रमथाश्मरीम् ॥ २५१ ॥**

गोखरू के बीजों का चूर्ण शहद के साथ मिलाकर भेड़ क दूध के साथ खाने से मूत्रकृच्छ्र और पथरी रोग नष्ट होता है ॥ २५१ ॥

### शिलाजतुयोगः—

**शिलाजतु क्षौद्रयुक्तं गोक्षुरक्वाथयोगतः ।**
**शीलितं हन्ति नियतं मूत्रकृच्छ्रमथाश्मरीम् ॥ २५२ ॥**

विशुद्ध शिलाजीत उपयुक्त (मात्रा २ रत्ति) मात्रा में खाकर गोखरू के क्वाथ में थोड़ा सा मधु डालकर पीले । इस प्रकार शिलाजीत के प्रयोग करने से शीघ्र ही मूत्रकृच्छ्र और पथरी रोग दूर होजाता है ॥ २५२ ॥

### अपामार्गक्षारयोगः—

**अपामार्गस्य तु क्षारः शिलाभेदकषायतः ।**

पीतो निपातयत्याशु स्वश्मरीं मूत्रशर्कराम् ॥ २५३ ॥

अपामार्ग के क्षार को पाषाणभेद के क्वाथ के साथ पीने से पथरी, और मूत्रशर्करा नष्ट होजाती है ॥ २५३ ॥

## कुसुम्भपुष्पादियोगः—

पिबेत्कुसुम्भपुष्पं वा सक्षौद्रं तण्डुलाम्बुना ।

क्षीरबस्तिं तथा स्वेदान् दद्यात्कृच्छ्रप्रशान्तये ॥ २५४ ॥

कुसुम्भ के फूलों को तण्डुलोदक के साथ शहद मिलाकर खाने से मूत्रकृच्छ्र दूर होता है । अथवा क्षीरबस्ति, वा स्वेद करावे ॥ २५४ ॥

## अथ रक्तपित्तहरा योगाः—

### द्राक्षादिस्वरसप्रयोगः ।

नासागमे तु रक्तस्य हयवपीडः प्रशस्यते ।

द्राक्षेक्षुदूर्वास्वरसैः शङ्खगैरिकचन्दनैः ॥ २५५ ॥

यदि नाक से खून गिरता हो, तो उस समय अवपीड़ ( औषधियों का स्वरस निकालकर नाक में डालना ) अति लाभदायक है । किशमिश, ईख, तथा दूब का रस निकालकर अथवा शङ्ख, गेरू, तथा चन्दन को स्वच्छ शिला में घिसकर, थोड़ा सा डालनेसे नासिका से रक्त आना रुक जाता है ॥ २५५ ॥

## दाडिमपुष्पस्वरसादिप्रयोगाः—

नस्यं दाडिमपुष्पोत्थो रसो दूर्वाभवोऽथवा ।

आम्रास्थिजः पलाण्डोर्वा नासिकास्रुतरक्तजित् ॥ २५६ ॥

दाडिम ( अनार या दाडिम ) के फूल के स्वरस को, आम की गुठली के दानों को, अथवा प्याज के दाने को कूट कर निकाले हुए रस की नस्य कर्म में प्रयोग करने से नाक से खून का गिरना बन्द हो जाता है ॥ २५६ ॥

## खदिरसारादिचूर्णम्—

खादिरं स्फटिका लोध्रं नागपुष्पमथाञ्जनम् ।

समं समं समादाय चूर्णयेद्भिषगग्रणीः ॥ २५७ ॥

काचकूप्यां निदध्यात्तु विधानेन च रोधयेत् ।

रक्तपित्तप्रणाशाय चूर्णमेतन्महौषधम् ॥ २५८ ॥

अधोगमूर्द्धगं चापि नासिकागुदयोनितः ।

रक्तं निरोधयत्याशु तथा शस्त्रक्षतोद्भवम् ॥ २५९ ॥
नावने प्राशने चैतन्नियुञ्जीतावचूर्णने ।
नस्याशने तु सितया केवलं वा वचूर्णने ॥ २६० ॥

खादिर ( कत्था ), फिटकरी, लोध, नागकेशर, तथा काला सुरमा, इन पाच औषधियों को यथाविधि कूटकपड़छानकर चूर्ण बना ले। जब चूर्ण ठीक बनजाय तो शीशी में डालकर पिधान ( कार्क ) से शीशी का मुख बद करदे। रक्तपित्त को दूर करने के लिए यह चूर्ण अव्यर्थ महौषध है। इसके प्रयोग से अधोगत, तथा ऊर्ध्वगत रक्तपित्त दूर होता है। नासिका, मलमार्ग, रजोमार्ग, तथा शस्त्रजनित क्षत से निकलने वाले रुधिर को यह शीघ्र ही बद करदेता है। इस चूर्ण को नस्य कर्म, अशनकर्म, तथा अवचूर्णन कर्म मे प्रयुक्त करना चाहिये। नस्य कर्म और खाने के लिए खाड के साथ, क्षतों में अवचूर्णन करने के लिए खाड के साथ अथवा केवल भी प्रयोग करसकते है ॥ २५७—२६० ॥

### ह्रीबेरादिकषायः—

ह्रीबेरं धान्यकं शुण्ठी चन्दनं मधुयष्टिका ।
वृषोशीरयुतः क्राथो ज्वरासृक्पित्तदाहनुत् ॥ २६१ ॥

सुगधबाला, धनिया, सोंठ, लालचन्दन, मुलहठी, अड़सा, तथा खश, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर ( मिलित दो तोला ) यथाविधि क्काथ बनावे। इस क्काथ के सेवन करने से ज्वर रक्तपित्त, तथा दाह शान्त होता है ॥ २६१ ॥

### कुटजत्वगादिकषायः

कुटजं वटरोहश्च मोचास्रावश्च वालकम् ।
कषायो हन्ति रुधिरं पुरीषप्रथमस्रुतम् ॥ २६२ ॥

कूड़े की छाल, वट के प्ररोह, मोचरस, तथा सुगन्धबाला, इन औषधियों को समान परिमाण में (मिलित दो तोला) लेकर यथाविधि क्काथ बनाले। इस क्काथ के सेवन करने से मल निकलने से पहिले होने वाला रक्तस्राव बद हो जाता है ॥ २६२ ॥

### अथ शोथहरा योगाः—

शोधिते मूलकं सिद्धं व्योषतक्रेण दापयेत् ।
हरीतकीं समगुडां दद्याद्वा गुडनागरम् ॥ २६३ ॥

कोष्ठबद्धतायुक्त शोथ वाले रोगी को निवृच्चूर्णप्रभृति विरेचनकर औषधियों

को देकर शुद्धकोष्ठ करले। तदनन्तर मूली का यूष त्रिकटुचूर्णयुक्त तक्र के साथ प्रयोग कराये। और हरीतकी के चूर्ण में अथवा सोंठ के चूर्ण में समान गुड़ मिलाकर खिलावे। इस चूर्ण के खाने से शोथ निवृत्त होता है॥ २६३॥

## पुनर्नवादिचूर्णम्

पुनर्नवां देवदारुं पुराणं विश्वभेषजम्।
श्वयथुप्रतिघातार्थं त्र्यहं तु पयसा पिबेत् २६४॥

पुनर्नवा, देवदारु, तथा सोंठ इन तीनों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को पानी अथवा (यदि अतिसार न हो तो) दूध के साथ खिलाने से शोथ शीघ्र ही निवृत्त हो जाता है॥ २६४॥

## हरीतक्यादिचूर्णम्

हरीतकीं देवदारुं शृङ्गवेरं पुनर्नवाम्।
गोमूत्रेण पिबेच्चूर्णं श्वयथुप्रशमाय वै॥ २६५॥

हड़, देवदारु, (अदरक या) सोंठ तथा पुनर्नवा इनको समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को गोमूत्र के साथ प्रयोग कराने से शोथ दूर हो जाता है॥ २६५॥

## अगस्तिमोदकः

हरीतकीनां त्रिपलं पलास्त्रिकटुकात् त्रयः।
त्वक्पत्रकं चार्धपलं गुडस्याष्टपलं शुभम्॥ २६६॥
अगस्तिमोदकानेतान् भुक्तस्योपरि दापयेत्।
शोथार्शोग्रहणीदोषकासोदावर्तनाशनान्॥ २६७॥

हड़ तीन पल, सोंठ, कालीमिरच, तथा पीपल मिलित तीन पल, दालचीनी आधपल, तथा तेजपात आधपल इन औषधियों को कूटकपड़छान कर चूर्ण बनाले। तदनन्तर आठ पल परिमित गुड़ में पानी डालकर यथा विधि पाक करे। जब गुड़ प्रगाढ़ होजाय तब उसमें इस चूर्ण को डालकर दर्विका से चलाता जाय। जब ठीक होजाय तब आधे आधे तोले के मोदक बनाले। इन मोदकों के सेवन करने से शोथ, बवासीर, संग्रहणी, कास उदावर्त प्रभृति रोग नष्ट हो जाते हैं॥ २६६—२६७॥

## नवायसचूर्णम्—

तुल्यांशास्त्रिफला मुस्तविडङ्गास्त्रिकटुत्रयम्।

अयोरजश्चूर्णतुल्यं तं लिह्येन्मधुसर्पिषा ॥ २६८ ॥
क्षीरं चानु पिबेज्जीर्णे क्षीरेणैव च भोजयेत् ।
मूत्रं तु द्विगुणं क्षीरं पिबेत्कुडवसंमितम् ॥ २६९ ॥
पिबेद्वा ज्यूषणैः सार्द्धं गोमूत्रं वा विरेचनम् ।
यवाद्या जाङ्गलाः शीधुः स्वेदाश्चोष्णाश्च शोफहा ॥ २७० ॥

हरड़, बहेड़ा, आमला, नागरमोथा, वायविडंग, चीते की जड, सोंठ, काली मिरच, तथा पीपल इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले। तदनन्तर इन सब के समान परिमाण में इस चूर्ण में सुमृत लोह भस्म मिलादे। इस का नाम नवायसचूर्ण इसका विशेष विवरण प्रथमाध्याय में कहचुके हैं। इस चूर्ण को शहद तथा घृत के साथ प्रयोग करावे। इस चूर्ण के खाने के बाद दूध पिलावे। और दूध के साथ ही भोजन करावे। अथवा गोमूत्र द्विगुण पिलावे। दूध एक बार एक कुडव (चार-पल परिमित) परिमित पिलावे। शोथ में यवान्न, जंगली जानवरों के मांस का रस, शीधु, तथा उष्णस्वेद प्रभृति पथ्य हैं ॥ २६८—२७० ॥

## पुनर्नवादिलेपः—

पुनर्नवादारुशुण्ठी सिद्धार्थं शिग्रुमेव च ।
पिष्ट्वा चैवारनालेन प्रलेपः सर्वशोथजित् ॥ २७१ ॥

पुनर्नवा, देवदारु, सोंठ, सरसों, तथा सहिंजने की छाल, इन को समान परिमाण में लेकर कांजी के साथ पीसकर शोथप्रदेश में लेप करे। इस लेप से विविध दोषज शोथ विलीन होजाता है ॥ २७१ ॥

## भूनिम्बादिचूर्णम्

भूनिम्बविश्वचूर्णं जग्ध्वा पीतः पुनर्नवाकाथः ।
अपहरति शीघ्रमाशु श्वयथुं सर्वाङ्गजं नृणाम् ॥ २७२ ॥

चिरायता, तथा सोंठ के यथाविधि निर्मित चूर्ण को खाकर पुनर्नवा का काथ पीने से सर्वाङ्गगत भी शोथ बैठजाता है ॥ २७२ ॥

## पिप्पल्यादि चूर्णम्—

कृष्णाभिविश्वघनजीरककण्टकारी
पाठानिशाकरिकणामगधाजटानाम् ।
चूर्णं कदोष्णसलिलेन विलोड्य पीतं
नातः परं श्वयथुरोगहरं नराणाम् ॥ २७३ ॥

पिप्पली, सोंठ, नागरमोथा, जीरा, कटकारी, पाढ, हल्दी, गजपीपल, तथा पीपला-मूल इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को मन्दोष्ण जल के साथ सेवन करने से शोथ निवृत्त होता है। शोथ दूर करने के लिए यह औषध अतिप्रशस्त है ॥ २७३ ॥

## कृष्णमृदादिलेपाः—

कृष्णमृत्तिललेपो वा तिलमृक्तणयोगतः।
क्षीरयष्टीतिलैर्वापि लेपो भल्लातशोथहृत् ॥ २७४ ॥

(१) काली मिट्टी तथा काले तिल, (२) कालेतिल तथा मक्खन, (३) अथवा मुलहठी, कालेतिल तथा दूध इन को पीसकर यथाविधि पीसकर लेप करने से भिलावे के स्पर्श-उत्पन्न शोथ बैठजाता है, और दाह भी शान्त होजाता है ॥ २७४ ॥

## पुनर्नवाष्टकक्काथः—

पुनर्नवामृताशुण्ठी निम्बत्वक् कटुरोहिणी।
पटोलपत्रमभया देवदारु समं समम् ॥ २७५ ॥
क्काथोऽयं शमयत्याशु ज्वरकासादिसंयुतम्।
सर्वाङ्गगं शोथमुग्रं मृदु रेचयतीह च ॥ २७६ ॥

पुनर्नवा, गिलोय, सोंठ, नीम की छाल, कटुकी, पटोलपत्र, हरड़, तथा देवदारु इन आठ औषधियों को मिलित दो तोला लेकर यथाविधि क्काथ बनावे। इस के सेवन करने से ज्वर, कास, तथा कोष्ठबद्धतायुक्त सर्वाङ्गगत शोथ निवृत्त होता है यह क्काथ किञ्चित् विरेचक है। २७५—२७६ ॥

## अथ छर्दिहरा योगाः

## दाडिमादियोगः—

छर्द्या विविक्तु तृष्णार्तः सदाहस्तण्डुलाम्बुना।
दाडिमं मधुकं रोध्रं वटशुंगान् सितां मधु ॥ २७७ ॥

दाडिम (अनार, अथवा दाड़िम), मुलहठी, लोध, वटशुंग (वट के नवीन कोमल पत्ते), तथा खांड, इन को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को मधु के साथ चटाने से उलटी आना बन्द होजाता है। अथवा तण्डु-लोदक के साथ खिलाने से कै आना बन्द होजाता है। और दाह भी शांत होजाता है ॥ २७७ ॥

## कोलमज्जादिप्रयोगः—

लिहेद्वा मधुना चूर्णं कोलमज्जाञ्जनं सिताम् ।
पिप्पलीतण्डुलान् लाजां मक्षिकाशकृता समम् ॥ २७८ ॥

कोलमज्जा ( बेर की मींगी ), सुरमा, खाड, पिप्पली, खील, तथा मक्खी की विष्ठा, इन का चूर्ण बनाकर मधु के साथ खाने से उलटी आना बंद होजाता है ॥ २७८ ॥

## मयूरपुच्छभस्म प्रयोगः

मयूरपुच्छं निर्दह्य तद्भस्म मधुमिश्रितम् ।
लीढं विनाशयत्याशु वमिं खल्वतिदारुणाम् ॥ २७९ ॥

मोर के पख जलाकर भस्म बनाले । इस भस्म को आधी रत्ति लेकर मधु के साथ चटाने स अतिदारुण वमि ( उलटी आना ) रोग दूर होता है ॥ २७९ ॥

## करञ्जबीजादिप्रयोगः—

ईषद्भृष्टं करञ्जस्य बीजं सूक्ष्मविचूर्णितम् ।
शीलितं मुहुशः शीघ्रं वमिं हरति दारुणाम् ॥२८०॥

कजे के बीज को आग में रखकर थोड़ा भून ले, तदनन्तर इस का चूर्ण बनाले । इस चूर्ण को बार २ सेवन करने से भयानक वमिरोग भी दूर होता है ॥ २८० ॥

## अश्वत्थवल्कलभस्मजलम्—

अश्वत्थवल्कलं शुष्कं दग्ध्वा निर्वापितं जले ।
तत्तोयपानमात्रेण छर्दिं जयति दारुणाम् ॥ २८१ ॥
वमनस्य निरोधाय तोयमेतद्विशेषतः ।
अमोघमनवद्यञ्च महौषधमुदीरितम् ॥ २८२ ॥

पीपल की सूखी छाल कोयलों में रखकर जलादे । जब श्वेतभस्म बनजाय, तब उसे पानी में बुझादे । तदनन्तर इस पानी को छानकर बार २ थोड़ा २ पिलाता जाय । इस पानी के पिलाने से शीघ्र ही वमन बंद होजाती है । यह वमन को रोकने के लिए यथार्थ अनुभूत महौषध है ॥ २८१ ॥ २८२ ॥

## आम्रास्थिक्वाथः—

आम्रास्थिबिल्वनिर्यूहः पीतः समधुशर्करः ।
निहन्ति छर्द्यतीसारं त्वरितं त्वतिदारुणम् ॥ २८३ ॥

आम के बीज की मज्जा, तथा कच्चे बिल्व की मज्जा को मिलित दो तोला लेकर यथाविधि क्वाथ बनावे। इस क्वाथ के सेवन करने से प्रबल अतिसार, तथा दारुण वमन भी दूर होती है॥ २८३॥

### मातुलुङ्गपल्लवादिप्रयोगः

मातुलुङ्गस्य जम्ब्वाश्च पल्लवाः कथिता मधुः।
लिहेच्छर्द्यां विपेच्चैवां सुराणानां शीतलं जलम्॥ २८४॥

मातुलुङ्ग, तथा जामुन के कोमल पत्तों को कूटकर रस निकाले। इस रस को शहद के साथ पीने से वमन आना बंद होजाता है॥ २८४॥

### लाजादियोगाः-

लाजान्मधुयुतान्खादेत् सक्षौद्रां वा हरीतकीम्।
खादेत्कपित्थं सव्योषं क्वाथं वा भृष्टमुद्गजम्॥ २८५॥

धान के खीलों को अथवा हरड़ के चूर्ण को शहद के साथ, तथा कच्चे कैथफल के चूर्ण को, और भुनेहुए मूंग के क्वाथ में मधु मिलाकर खाने से दारुण अग्नि रोग दूर होजाता है॥ २८५॥

### चन्दनकल्कप्रयोगः-

घृष्टचन्दनकल्कं वा पिबेदामलकीरसैः।
मधुना योजितं कृत्वा वमिरोगापनुत्तये॥ २८६॥

सफेद चन्दन को शिला में घिसकर पङ्कसा बनाले। इस को आंवलों के रस में मिलाकर, मधु डालकर पिलादे। इस के पीने से वमन बंद होजाता है॥२८६॥

### अथ तृष्णाहरा योगाः

#### वटप्ररोहादिगुटिका।

वटप्ररोहं मधुकं सकुष्ठं लाजोत्पललां गुटिका विधेया।
मुखस्थिता सा खलु चूषणेन तृष्णां प्रवृद्धामपि हन्ति शीघ्रम् २८७

वट के प्ररोह, मुलहठी, कूठ, धान के खील, नीला कमल, तथा छोटी इला-यची इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर पानी से पीसकर यथाविधि वटिका बनाले। इस वटी को मुख में रखकर चूसने से अतिदारुण प्यास बुझ जाती है॥ २८७॥

## मधुयष्टिकादिगुटिका-

मधुयष्टी कणा द्राक्षा कोलमज्जोत्पलं मधु ।
वटिका मुखविन्यस्ता तृष्णां हरति दारुणाम् ॥ २८८ ॥

मुलहठी, पीपल, दाख, बेर की गुठली की मींगी, नीला कमल, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाकर, शहद में मिलाकर गोलियां बनाले। गोली को मुह में रखने से दारुण तृष्णा भी प्रशान्त होजाती है ॥ २८८ ॥

## तृष्णाहरा विविधयोगाः-

### तत्र पथ्यक्रमः

तृष्णायां रक्तशालीनां तण्डुलान् सोत्पलाञ्जनान् ।
सितामधुसमायुक्तं दापयेद्भिषगग्रणीः ॥ २८९ ॥

तण्डुलों के भात में नीला कमल, अञ्जन, खाड, तथा शहद मिलाकर खिलावे ॥ २८९ ॥

## तप्तलोष्टनिर्वापितजलम्-

तप्तलोष्टं तु सलिले निर्वाप्य परिपाययेत् ।
पीतमेतज्जलं स्वाशु तृष्णां हरति दारुणाम् ॥ २९० ॥

पत्थर को आग में गरम करके ठंडे जल में बुझादे। तदनन्तर इस पानी को पिलाने से तृष्णा प्रशान्त होजाती है ॥ २९० ॥

## परूपकादिजलम्-

परूपकं च खर्जूरं द्राक्षामापोथ्य वारिणि ।
स्थितं सितामधुयुतं पीतं तृष्णां व्यपोहति ॥ २९१ ॥

फालसे, खजूर (पिंडखजूर या छोहारा) तथा किशमिस समान परिभाग में लेकर कूटले। फिर पानी में भिगोदे। कुछ समय के बाद खाड मिलाकर इस को पिलाने से तृष्णा शान्त होजाती है ॥ २९१ ॥

## तर्पणम्—

सिता विडङ्गं मधुकं सैन्धवं धात्रिका कणा ।
सर्पिर्मध्वभया तैलं भागाः स्युर्मानतः समाः ॥ २९२ ॥
भागाः षोडश सक्तूनामद्भिस्तत्तर्पणं पिबेत् ।
तृष्णागुल्मज्वरार्शोघ्नं वृष्यं ग्रहणिकाहरम् ॥ २९३ ॥

खाड, वायविडंग, मुलहठी, सेंधानमक, आंवला, पिप्पली, घृत शहद, दाख, तैल इन औषधियों को एक २ भाग ले, और सोलह भाग सत्तू मिलादे। तदनन्तर पानी में घोलकर पिलादे। इस को पीने से तृष्णा, गुल्म, ज्वर, बवासीर, तथा संग्रहणी दूर होती है। यह बलवर्द्धक है ॥ २९२ ॥ २९३ ॥

## धात्रिकादिलेपः—

धात्रीदाडिमवृक्षाम्लमातुलुङ्गैर्दिहेच्छिरः।
शीताः प्रलेपाः शीताश्च जाङ्गला मधुरा रसाः ॥ २९४ ॥

आंवला, दाडिम, वृक्षाम्ल, तथा मातुलुङ्ग को पीसकर शिर में लेप करने से तृष्णा शान्त होती है। शीत प्रलेप, जङ्गली जानवरों के मांस का रस, तथा शीतल मधुर रस तृष्णा रोग में पथ्य है ॥ २९४ ॥

## अथ प्रमेहहरा योगाः।

### सुरदार्वादिकषायः।

सुराह्वदारु त्रिफला समुस्ताकषायमुत्क्वाथ्य पिबेत्प्रमेही।
क्षौद्रेण युक्तामथवा हरिद्रां पिबेद्रसेनामलकीफलानाम् ॥२९५॥

देवदारु, दारु, बहेड़ा, आंवला, तथा नागरमोथा इन पांच औषधियों को मिलित दो तोले लेकर यथाविधि क्वाथ बनाकर प्रयोग करने से प्रमेह शान्त हो जाता है। अथवा हल्दी के चूर्ण को शहद में मिलाकर आंवलों के स्वरस के साथ खाने से प्रमेह दूर होता है ॥ २९५ ॥

## नवजीवनचूर्णम्—

शतमूली सुधामूली शाल्मलीमूलिका तथा।
मधुयष्टी गोक्षुरकः पिकाक्षो वंशरोचना ॥ २९६ ॥
जातिपत्री जातिफलं मरिचं नागरं कणा।
समं समं समादाय यथाविधि विचूर्णयेत् ॥ २९७ ॥
चूर्णमेतत्समाख्यातं नवजीवनसंज्ञकम्।
मात्रा चास्य प्रदातव्या माषकद्वयसंमिता ॥ २९८ ॥
सहपाने च दातव्यं मधुवापि सितोपला।
अनुपाने च शिशिरं ससितं सुशृतं पयः ॥ २९९ ॥
निहन्ति शुक्रदौर्बल्यं नचाग्निमवसादयेत्।
तथा सञ्जनयत्येतद्रतिशक्तिं विशेषतः ॥ ३०० ॥

शतावर, सालममिश्री, सेमर की जड़ (सेमर का पेड़ एक या दो वर्ष से अधिक का न होना चाहिए) मुलहठी, गोखरू के बीज, तालमखाना, वंशलोचन जावित्री, जायफल, काली मिरच, सोंठ, तथा पीपल इन बारह औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले। इस का नाम नवजीवन चूर्ण है। इस की मात्रा दो मासे है। इस को मधु के साथ अथवा मिश्री के साथ खाना चाहिए। चूर्ण खाकर श्नशीन, दूध खाड मिलाकर पीना चाहिए। इस चूर्ण को सेवन करने से शुक्रतरलता दूर होजाती है, किन्तु भूख बंद नहीं होती। और इस के सेवन करने से रतिशक्ति बढ़ती है ॥ २६७—३०० ॥

## यवतर्पणम्—

यवान् विभाव्य मूत्रेण त्रिफलाया रसेन च।
पश्चात् सक्तून् विधायाथ तर्पणं मेहनाशनम् ॥ ३०१ ॥

यवों को गोमूत्र की भावना देकर त्रिफला के रस से भावना दे। तदनन्तर इन यवों से सत्तू बनाकर यथाविधि तर्पण बनाकर प्रयोग करावे। यह प्रमेहनाशक है ॥ ३०१ ॥

## प्रमेहेषु पथ्यानि—

यवान्नविकृतिः शीधुर्जाङ्गलास्त्रिफला मधु।
कषायतिक्तकटुकं व्यवाया मेहनाशनाः ॥ ३०२ ॥

यवों के (क्रियाविशेषद्वारा बनाएहुए) विविध प्रकार के अन्न, शीधु (मद्यभेद) जंगली जानवरों के मांस का रस, त्रिफला, शहद, कषाय, तिक्त तथा कटुरसवाले द्रव्य, और व्यवाय विभिन्न प्रकार के मेहों को दूर करते हैं ॥ ३०२ ॥

## श्लेष्ममेहहरा कषायाः

हरिद्रानिम्बदर्भाब्दैर्दार्वीककुभचव्यकैः।
कुष्ठश्यामाब्दपाठाः कषायाः श्लेष्ममेहिनाम् ॥ ३०३ ॥

(१) हलदी, नीम की छाल, दर्भ, तथा नागरमोथा (२) दारुहलदी, अर्जुनछाल, तथा चव्य, (३) कूठ, श्यामा (अनन्तमूल, श्यामालता), नागरमोथा, तथा पाठ, यह तीन कषाय श्लेष्मजनित प्रमेह के रोगियों के लिए अति प्रशस्त हैं ॥ ३०३ ॥

## पित्तप्रमेहहरः कषायः

पित्ते शल्लकियष्टयाह्वधात्रीदर्वीस्पृक्खादिराः।
नीलोत्पलैलाद्विनिशार्जुनानां च कषायकः॥ ३०४॥

शल्लकी (शालई शाल विशेष), मुलहठी, आंवला, गोखरू के बीज (वापवाङ्ग) खैर की छाल, नीला कमल, छोटी इलायची, हलदी, दारुहलदी, तथा अर्जुन छाल इन औषधियों का यथाविधि साधित कषाय पित्त प्रमेह को दूर करता है॥ ३०४॥

## गोक्षुरगुग्गुलुवटिका

त्र्यूषणत्रिफलाचूर्णं तुल्यं शुद्धं च गुग्गुलुम्।
गोक्षुरक्वाथसंयुक्तं गुटिकां कारयेद्बुधः॥ ३०५॥

गोक्षुरगुग्गुलुवटिका ह्येषा संशीलिता कामम्।
मूत्राघातं मेहं प्रणाशयत्याशु चैव नियतम्॥ ३०६॥

सोंठ, काली मिरच, पीपल, हड़, बहेड़ा, आवला, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण के समान परिमाण में शुद्ध गूगल लेकर गोखरू के कषाय के साथ यथाविधि पाक करके गुटिका बनाले। इन गुटिकाओं के सेवन करने से प्रमेह, और मूत्राघात दूर होता है॥ ३०५॥ ३०६॥

## लोहादिचूर्णम्–

चूर्णानि लोहत्रिफलानिशाना
क्षौद्रेण लीढानि पृथक् समं वा।
मेहान् समस्तानपि नाशयन्ति
पीतः कदाचित्स्वरसो गुडूच्याः॥ ३०७॥

लोह भस्म, त्रिफला, तथा हलदी इन तीनों को अलग २ अथवा एकसाथ मिलाकर शहद के साथ खाने से प्रमेह रोग दूर होता है। गिलोय के रस के सेवन करने से भी कभी प्रमेह नष्ट होजाता है॥ ३०७॥

## निशाचूर्णम्–

चूर्णं निशाया मधुना समेतं
धात्रीफलानां स्वरसेन मिश्रम्।
विलोडमत्यैर्दिवसैर्निहन्ति

प्रमेहसंज्ञानखिलान् विकारान् ॥ ३०८ ॥

हलदी के चूर्ण को शहद में मिलाकर आंवलों के स्वरस के साथ कुछ दिन तक लगातार प्रयोग करने से प्रमेह सरूक सब विकार ( अर्थात् विविध प्रकार का प्रमेह रोग ) दूर होजाते हैं ॥ ३०८ ॥

## श्वदंष्ट्राद्यं चूर्णम्—

श्वदंष्ट्रा त्रिफला मुस्ता गुडूची फल्गुपल्लवाः ।
दर्भाः कुशाश्च गण्डीर रोहिषस्य च पल्लवाः ॥ ३०९ ॥
काला पुनर्नवा श्यामा सारिवा देवदारु च ।
पिप्पली शृङ्गवेर च विडङ्गं मरिचानि च ॥ ३१० ॥
पाठा कम्पिल्लकं भार्गी द्वे हरिद्रे निदिग्धिका ।
एरण्डमूलं दन्तीच चित्रकं कटुरोहिणी ॥ ३११ ॥
एतानि समभागानि सूक्ष्मचूर्णानि कारयेत् ।
यावन्त्येतानि चूर्णानि द्विस्तावत्स्यादयोरजः ॥ ३१२ ॥
गुञ्जात्रयमितं चूर्णं पिबेदुष्णेन वारिणा ।
लाभेन वापि मद्यानां प्रमेहादाशु मुच्यते ॥ ३१३ ॥
एतच्छ्वयथुमर्शांसि पाण्डुरोगं सकामलम् ।
उदराण्यथ शूलानि प्लीहानञ्चापकर्षति ॥ ३१४ ॥

गोखरू, हाड़, बहेड़ा, आंवला, नागरमोथा, गिलोय, फल्गुपल्लव ( काकोदुम्बरिका के पत्र ) दर्भ, कुश, गण्डीर, रोहिष ( घासविशेष ) के पत्र, काला ( मजीठ, असगंध, अथवा नागबला ), पुनर्नवा, श्यामालता, अनन्तमूल, पीपल, सोंठ, वायविडंग, काली मिरच, पाढ, कमीला, भारगी, हलदी, दारुहलदी, छोटी कटेरी, एरण्ड मूल, दन्तीमूल, चीते की जड़, तथा कटुकी इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले । इस चूर्ण में इस ( चूर्ण ) से दूनी, लोह भस्म मिलादे । इस चूर्ण की मात्रा तीन रत्ती है । गरम पानी, अथवा विविध प्रकार के मद्यों के साथ इस चूर्ण को सेवन कराना चाहिए । इस चूर्ण के प्रयोग से शोथ बवासीर, पाण्डुरोग, कामला, उदररोग, शूल, प्लीहरोग, तथा प्रमेह-रोग दूर होजाता है ॥ ३०९—३१४ ॥

## तिक्तकचूर्णम्—

सर्वमेहेषु मधुना चूर्णं वा तिक्तकं लिहेत् ।

शिलाजतु क्षौद्रयुक्तं मधुमेहे च शीलयेत्॥ ३१५॥

प्रथमाध्यायोक्त तिलकचूर्ण को सब प्रमेहों में, और शिलाजीत को मधुमेह में सेवन करना अतिप्रशस्त है॥ ३१५॥

## अथ विसर्पहरा योगाः—

पूर्वमेव हितं विद्याद्विसर्पे रक्तमोक्षणम्।
विरेको वमनं शीतैर्लेपनं तिक्तसेवनम्॥ ३१६॥

विसर्प रोग में सब से पहिले रक्तमोक्षण करना अतिप्रशस्त है, तदनन्तर विरेचन वमन, शीतप्रलेप, तथा तिक्तरसयुक्त औषधियों का सेवन, अवस्था विशेष में उपयुक्त है॥ ३१६॥

## मसूरादिलेपः

प्रलेपनं क्षीरपिष्टैर्मसूरैश्चणकैश्च वा।
यवैश्च निस्तुषैर्लेपो विसर्पं हरति द्रुतम्॥ ३१७॥

मसूर, चणक ( चना ), तथा यव इन तीन द्रव्यों को तुष रहित करके दूध में पीसकर लेप करे। यह लेप विसर्प के शोथ को दूर करता है॥ ३१७॥

## विसर्पहरा लेपाः

पद्मकोशीरमधुकचन्दनप्रसन्नशाद्वलैः।
वीरामधुकमञ्जिष्ठावेतसोत्पलकेशरैः॥ ३१८॥
जीवनीयपटोलाब्दधात्रीन्यग्रोधवल्कलैः।
घृताम्बुक्षीरपिष्टैस्तैर्लेपः सेकश्च शस्यते॥ ३१९॥

( १ ) पद्माख, खस, मुलहठी, चंदन, निशोथ, तथा दूब, ( २ ) वीरा ( काको-ली, रास्ना, अथवा बला ), मुलहठी, मजीठ, बेतस, कमलकेशर, ( ३ ) जीवनीय गणोक्त औषधियां पटोलपत्र, नागरमोथा, हड़, बहेड़ा आमला, अमलतास, तथा बड़े की छाल, इन औषधियों को लेकर पानी के साथ पीसकर घी तथा दूध में मिलाकर यथाविधि लेप तथा सेक प्रदान करे। इस से विसर्प शान्त होता है॥ ३१८॥ ३१९॥

## विसर्पहरः कषायः—

त्रिवृता त्रिफला निम्बं द्राक्षा धात्रुमहौषधम्।
शृतः कषायः सगुडो विसर्पज्वरनाशनः॥ ३२०॥

निशोत, हरड, बहेड़ा, आवला, नीम की छाल, दाख, पीलु, सोंठ, इन औषधियों को उचित परिमाण में लेकर बनायेहुए क्वाथ में गुड डालकर सेवन करने से विसर्प जनित ज्वर दूर होता है ॥ ३२० ॥

पटोलादिकषायः—

पटोलारिष्टदार्वीत्वक् तिक्तात्रायन्तिकामृता।
सयष्टीमधुकाः सर्वे विसर्पान् घ्नन्ति पाचिताः ॥ ३२१ ॥

पटोलपत्र, नीम, दारुहलदी, कुटकी, त्रायमाण, गिलोय, तथा मुलहटी इन औषधियों के कषाय के प्रयोग से विसर्प दूर होता है ॥ ३२१ ॥

सारिवादिकषायः—

सारिवामुस्तकोशीरधात्रीभिः परिसाधितम्।
कषायं च पिबेदाशु सर्ववीसर्पनाशनम् ॥ ३२२ ॥

अनन्तमूल, नागरमोथा, खश, तथा आंवलों के कषाय के सेवन करने से विसर्परोग दूर होता है ॥ ३२२ ॥

महातिक्तकादिप्रयोगः।

महातिक्तं पिबेत्सर्पिश्चूर्णं यच्चापि तिक्तकम् ॥
एतैरेव घृतं सिद्धं विसर्पज्वरनाशनम् ॥ ३२३ ॥

द्वितीयाध्यायोक्त महातिक्तघृत, अथवा प्रथमाध्यायकथित तिक्त चूर्ण विसर्पज्वर को दूर करता है। अथवा तिक्तकचूर्णोक्त औषधियों के साथ सिद्ध किएहुए घृत को प्रयोग कराने से विसर्पज्वर दूर होता है ॥ ३२३ ॥

अथ पाण्डुकामलाचिकित्सा

दोषविशेषेण पाण्डुचिकित्साक्रमः

विधिः स्निग्धोऽत्र वातोत्थे तिक्तशीतस्तु पैत्तिके।
श्लैष्मिके कटुरुष्णश्च कार्यः पाण्ड्वामये विधिः ॥ ३२४ ॥

वातिक पाण्डुरोग में विशेषतया स्नेहकर्म, पैत्तिक पाण्डुरोग में तिक्तरसयुक्त शीत उपचार, तथा श्लेष्मप्रकोपजनित पाण्डुरोग में कटुरसयुक्त उष्ण उपचार अति प्रशस्त है ॥ ३२४ ॥

त्रिवृच्चूर्णप्रयोगः

मात्रया त्रिवृताचूर्णं शीलितं सितयान्वितम्।

विरेचनाय शंसन्ति पाण्डुरोगे भिषग्वराः ॥ ३२५ ॥

पाण्डुरोग में खांड सहित उपयुक्त मात्रा में निशोथ के चूर्ण का विरेचन के लिए प्रयोग करना अति प्रशस्त है, यह विज्ञ वैद्यों का कथन है ॥ ३२५ ॥

### फलत्रिकादिकषायः

फलत्रिकामृतावासातिक्ताभूनिम्बनिम्बजः।
क्वाथः क्षौद्रयुतो हन्यात्पाण्डुरोगं सकामलम् ॥ ३२६ ॥

हरड़, बहेड़ा, आंवला, गिलोय, अडूसा, कुटकी, चिरायता, तथा नीम की छाल, इन औषधियों के क्वाथ के सेवन करने से पाण्डु तथा कामला रोग दूर हो जाता है ॥ ३२६ ॥

### मधुयष्टीचूर्णम्—

मधुयष्टीशिफाचूर्णं मधुना परिशीलितम्।
पाण्डुरोगं शमयति कषायो वापि योगतः ॥ ३२७ ॥

मुलहठी के चूर्ण अथवा क्वाथ के सेवन करने से पाण्डुरोग दूर होजाता है ॥ ३२७ ॥

### हरिद्राचूर्णप्रयोगः

हरिद्रायाः सदा चूर्णं गोमूत्रेण प्रयोजयेत्।
दाडिमस्य शिफां वापि हरिद्रामूत्रयोगतः ॥ ३२८ ॥

हलदी के चूर्ण को गोमूत्र के साथ, अथवा अनार की जड़ के चूर्ण को हलदी और गोमूत्र के साथ के साथ सेवन करने से पाण्डु तथा कामला दूर होते है ॥३२८॥

### त्रिफलाद्यो लेहः—

त्रिफला द्वे हरिद्रे च कटुरोहणयोरजः।
चूर्णितं मधुसर्पिभ्यां शीलयेत्कामलापहम् ॥ ३२९ ॥

हरड़, बहेड़ा, आंवला, हलदी, दारुहलदी, कुटकी, तथा लोहभस्म इनको उचित परिमाण में लेकर शहद और घी के साथ प्रयोग करने से कामला दूर होती है ॥ ३२९ ॥

### आमलकावलेहः—

रसमामलकानां तु विन्दुर्द्धं यन्त्रपीडितम्।
द्रोणं पचेत्तु मृद्वग्नौ तत्र चेमानि दापयेत् ॥ ३३० ॥

चूर्णितं पिप्पलीप्रस्थं मधुकं द्विपलं तथा ।
प्रस्थं शिलासुपिष्टाया द्राक्षाया कल्कमुत्तमम् ॥ ३३१ ॥
पलद्वय नागरस्य तुगाक्षीर्या पलद्वयम् ।
तुलार्द्धं शर्करायाश्च तद्घनीभूतमुद्धरेत् ॥ ३३२ ॥
मधुप्रस्थसमायुक्तं लेहयेत्तोलकार्द्धकम् ।
हलीमकं च पाण्डुत्वं कामला चापकर्षति ॥ ३३३ ॥

एक द्रोणपरिमित यन्त्रनिष्पीडित आवलों का रस लेकर मदाग्निद्वारा पाक करे। तदनन्तर इसमें एक प्रस्थ परिमित पिप्पलीचूर्ण, दो पल मुलहठी का चूर्ण, एक प्रस्थ परिमित द्राक्षा ( दाख ) कल्क, दो पल सोठ का चूर्ण, वशलोचन दोपल, तथा खाड़ आधी तुला, ( ५० पल ) परिमित डालदे। जिस समय पाक अवलेह के समान बनजाय, उतारकर रखदे इस म शीतल होन पर एक प्रस्थ शहद डालदे। इसकी मात्रा आधा तोला है। इसके प्रयोग से हलीमक, पाण्डुरोग, तथा कामलारोग दूर होता है॥ ३३०—३३३ ॥

## पाण्डुरोगे विशेषप्रयोगाः

मुस्ताद्यं क्षीरबस्ति वा यवाश्च जाङ्गलं मधु ।
अयोरजीयं चूर्णं च योजयेद्भिषगग्रणीः ॥ ३३४ ॥

इति श्रीमता सदानन्दशर्मणा प्राणाचार्येण प्रतिसंस्कृते नवनावनीतके मिश्रकप्रयोगविज्ञानीयो नाम चतुर्थोऽध्यायः समाप्त ।

---

पाण्डुरोग में मुस्ताद्य क्षीरबस्ति, ( जिनका प्रयोग पाचवें अध्याय में है ), यवान, जंगली जानवरों के मांस का रस, शहद, तथा अयोरजीयचूर्ण ( जिनका वर्णन पहिले अध्याय में कर चुके हैं ) का प्रयोग करना अतिप्रशस्त है ॥ ३३४ ॥

इति प्रतिसंस्कृते नवनावनीतके सारदीपिकाख्यायां हिन्दीभाषाव्याख्यायां चतुर्थोऽध्यायः ॥

---

# अथ बस्तिप्रयोगविज्ञानीयः पञ्चमोऽध्यायः।

अश्वगन्धाबस्तिः—

बस्तिकर्म प्रवक्ष्यामि बलवर्णप्रसादनम्।
येन मांसानि वर्द्धन्ते लावण्यञ्चाभिजायते ॥ १ ॥
मूलानामश्वगन्धायास्तुलापादं नवोद्धृतम्।
खण्डशश्छेदयित्वा तु स्थाल्यामाधाय साधयेत् ॥ २ ॥
क्वाथ्याच्चतुर्गुणं तोयं दत्वा चैव सुनिर्मलम्।
पादभागावशिष्टञ्च ज्ञात्वा तमवतारयेत् ॥ ३ ॥
तद्रसं तु परिस्राव्य दृढे पात्रे निधापयेत्।
तस्मिन्कषाये मतिमानौषधानि प्रकल्पयेत् ॥ ४ ॥
जीवनीयानि सर्वाणि शर्कराचूर्णमेव च।
मध्वाज्ययोश्च प्रसृतं पिप्पलीचूर्णमेव च ॥ ५ ॥
किञ्चिल्लावणिकं कृत्वा खजेनालोडयेद्भिषक्।
आसिच्य बस्तावच्छिद्रे बस्तिकर्म समाचरेत् ॥ ६ ॥
एकेन यदि वा द्वाभ्यां त्रिभिर्वापि विधानवित्।
प्रत्यागते निरूढेऽस्मिन् परिषेकः सुखाम्बुना ॥ ७ ॥
ततो लोहितशालीनामोदनं मधुसर्पिषा।
क्षीरेण सह भुञ्जीत जाङ्गलानां रसेन वा ॥ ८ ॥

अब ऐसे बस्तिकर्म का वर्णन कियाजाता है, जिस के द्वारा शारीरिक बल तथा कान्ति का विकाश होता है, और मांस तथा लावण्य की वृद्धि होती है ॥

पच्चीस पल परिमित ताजे अश्वगन्ध के मूलों को लेकर टुकड़े बनाले। इन को चौगुने पानी में डालकर यथाविधि पाक करे। जब यह जल चतुर्थांश रहजाय तब उसे छानकर एक पात्र में रखदे। तब इस कषाय में जीवनीयगणोक्त औषधियों को, खाँड, मधु, घृत, तथा पिप्पली चूर्ण मिलित एक प्रसृत (दो पल) परिमित डालदे। तदनन्तर इस में थोड़ा सा लवण डालकर दर्वी से आलोडन करे। जब ठीक मिलजाय तब इस कषाय को उचित परिमाण में लेकर बस्तियन्त्र में डालकर यथाविधि बस्तिकर्म

का प्रयोग करावे। आवश्यकतानुसार बल, काल, आदि का विचार करके एकबार, दो बार अथवा तीन बार प्रयोग करावे। जब बस्तियन्त्र प्रदत्त कषाय यथा समय बाहर आजाय तो, कुछ काल के अनन्तर गरम पानी से स्नान करावे। तदनन्तर लाल चावलों के भात में मधु और घृत मिलाकर गाय के गरम दूध के साथ, अथवा जंगली जानवरों के मांसरस के साथ प्रयोग करावे ॥ १—८ ॥

### यष्टीमधुकबस्तिः—

यष्टीमधुकसिद्धेन सर्पिषा चानुवासयेत् ।
मांसान्यनेन वर्द्धन्ते लावण्यं चोपजायते ॥ ९ ॥

मुलहठी के कषाय तथा कल्कद्वारा यथाविधि साधित घृत से विधिपूर्वक बस्तिकर्म कराने से मांस, तथा लावण्य बढ़ता है ॥ ९ ॥

### जीवनीयबस्तिः

जीवनीयविपक्वं वा सर्पिः स्यादनुवासनम् ।
तेन मांसानि वर्द्धन्ते क्षयश्चैवोपशाम्यति ॥ १० ॥

जीवनीयगण के द्वारा विधिपूर्वक बनाएहुए घृत से यथाविधि बस्तिकर्म करावे। इस बस्तिकर्म को कराने से मांस वृद्धि होती है, और क्षयरोग नष्ट होता है ॥ १० ॥

### अथ रास्नाद्यबस्तिः—

रास्नाग्निमन्थं स्वयं पाटलिञ्च
श्योनाककाश्मर्यनिदिग्धिकां च ।
सराजवृक्षं च सशालपर्णी
सपृश्निपर्णी बृहतीञ्च दद्यात् ॥ ११ ॥
एतानि मूलानि तु सर्वशःस्युः
एरण्डमूलञ्च तथैव देयम् ।
द्वे द्वे पले चात्र भवेत्प्रमाणं
द्रोणे स्वपाच्यैव पचेत्कषायम् ॥ १२ ॥
पादावशेषं तु कषायमेतत्प्रक्षिप्य
कल्कान् विदधीत सूक्ष्मान् ।
कुष्ठस्य यष्टीमधुकस्य चैव
तथैरये पीतकसर्षपाद्य ॥ १३ ॥

मुस्तावचावत्सकपिप्पलीनां
कल्कं विदध्यान्मधुकस्य चैव।
आरोग्यतेजोऽग्निवयोबलायु-
र्ददाति जीर्णेष्वपि पौरुषं च ॥ १४ ॥
वाते विवृद्धे त्रिकपृष्ठशूले
विण्मूत्रवातग्रहणे सशूले।
आनाहके काममरोचके च
वन्ध्यासु दुष्टे प्रदरे पुराणे ॥ १५ ॥
प्रमेहकण्डूक्षतयोनिदोषे
पाण्डवामयाशोंग्रहणीप्रदोषे।
भिषग्वरो वस्तिमिमं क्रियावान्
प्रयोजयेद्धि चरकोक्तरीत्या ॥ १६ ॥

रास्ना, अग्निमंथ ( अरणी ), पाढ्ला, सोनापाठा, काश्मर्य ( गंभारी छाल ), छोटी कटेरी, अमलतास, शालपर्णी ( शालिवन ) पृश्निपर्णी ( पिठवन ), बड़ी कटेरी एरण्डमूल, इन सब औषधियों को पृथक् दो दो पल लेकर एक द्रोण परिमित निर्मल जल में डालकर यथाविधि क्वाथ बनावे। जब यह जल पूर्वोक्त मान से चतुर्थांश रहजाय तब उसे वस्त्रद्वारा छानले। तदनन्तर मुलहठी, कूठ, गौरसर्षप, नागरमोथा, वच, कूड़े की छाल, पीपल इन औषधियों का कल्क बनाकर उचित परिमाण में डालदे। तदनन्तर चरकोक्त रीति से यथाविधि बस्तिप्रयोग करावे। इस बस्ति के प्रयोग से जठराग्नि प्रदीप्त होती है, शारीरिक बल बढ़ता है। आयु तथा कान्ति बढ़ती है। बूढे भी पुंस्त्वशक्ति ( सुरतसामर्थ्य ) सम्पन्न होजाते हैं। इस बस्ति के प्रयोग से विवृद्धवात, त्रिकशूल, पृष्ठशूल, मलावरोध, मूत्ररोध, मलवातावरोध, शूल, आनाह, अरोचक, वन्ध्यात्व, प्रदर, प्रमेह, कण्डू, क्षत, योनिदोष, पाण्डुरोग, बवासीर, तथा संग्रहणी रोगनष्ट होता है ॥ ११—१६ ॥

## दशमूलाद्यवस्तिः

दशमूलं बलां रास्नामश्वगन्धां पुनर्नवाम्।
गुडूच्येरण्डभूतीकभार्गीवृषकरोहिषम् ॥ १७ ॥
शतावरीं सहचरं काकनासां पलांशिकाम्।
यवमाषातसीकोलकुलत्थान्प्रसृतोन्मितान् ॥ १८ ॥

चतुर्द्रोणेऽम्भसः पक्त्वा द्रोणशेषेतुतेन च ।
तैलाढकं समक्षीरं जीवनीयैः पलोन्मितैः ॥ १९ ॥
विपाच्य विधिवत्प्राज्ञ योजयेदनुवासने ।
अनुवासनमेतद्धि सर्ववातविकारनुत् ॥ २० ॥

दशमूल, बलामूल, असगध, पुनर्नवा, गिलोय, एरण्डमूल, भूतीक ( तृण-विशेष, चिरायता, वा यवानी ), भारगी, अडूसे की छाल, रोहितृण, शतावर, सहचर ( कटसरैया ), काकनासा, इन औषधियों को पृथक् एक एक पल ले । तथा जौ, उड़द, अतसी ( अलसी ) कोल ( कालीमिरच बेर या चव्य ) तथा कुलथ प्रत्येक दो दो पल लेवे । इन औषधियों को चार द्रोण परिमित जल में डालकर पकावे, जब यह जल चतुर्थांश रहजाय। तब इस कषाय के साथ एक आढक परिमित तिल तैल का पाक करे। इस में पाक करते समय तेल के समान परिमाण में दूध डाले । तथा जीवनीयगण निर्दिष्ट औषधियों को पृथक् एक २ पल लेकर कल्क बनाकर डाले । यथाविधि तिल-तैल का पाक कर यथाविधि अनुवासन बस्ति करावे । इस अनुवासन बस्ति के प्रयोग से सब प्रकार के वातरोग नष्ट होजाते हैं ॥ १७—२० ॥

## विडङ्गाद्यवस्तिः-

विडङ्गैरण्डरजनीपटोलत्रिफलामृता ।
जातिप्रवालनिर्गुण्डीदशमूलाखुपर्णिका ॥ २१ ॥
निम्बपाठासहचरदारुपाककरवीरकम् ।
एषां क्वाथेन विपचेत्तैलमेभिश्च कल्कितैः ॥ २२ ॥
फलाबिल्वत्रिवृत्कृष्णारास्नाभूनिम्बदारुभिः ।
सप्तपर्णवचोशीरदार्वीकुष्ठकलिङ्गकैः ॥ २३ ॥
लतायष्टिशताह्वाग्निशटीचोरकपौष्करैः ।
तत्कुष्ठानि क्रिमीन्मेहानर्शांसि ग्रहणीगदम् ॥ २४ ॥
क्लीवत्वं विषमाग्नित्व मलं दोषत्रयं तथा ।
प्रयुक्तं प्रणुदत्याशु पानाभ्यङ्गानुवासनैः ॥ २५ ॥
व्याधिव्यायामकर्माध्वक्षीणाबलनिरौजसाम् ।
क्षीणशुक्रस्य चातीव स्नेहबस्तिर्बलप्रदः ॥ २६ ॥
पादजङ्घोरुपृष्ठस्य कट्याश्च स्थिरतां पराम् ।
जनयेदप्रजानां च प्रजा स्त्रीणां तथा नृणाम् ॥ २७ ॥

वायविडंग, एरण्डमूल, हलदी, पटोल, हरड़, बहेड़ा, आंवला, गिलोय, जाती के पत्ते, सम्हालू, दशमूल, मूषाकानी, नीम की छाल, पाठ, सहचर (कटसरैया) शम्पाक (अमलतास), कनेर, इन औषधियों के कषाय के साथ, तथा मैनफल, बिल्वमूल, निशोत, पीपल, रास्ना, चिरायता, देवदारु, सतोना, वच, पद्म, दारुहलदी कूठ, इन्द्रजौ, मजीठ, मुलहठी, सोंफ, चीता, कपूर, चोरा, पुष्करमूल, इन औषधियों का कल्क डालकर विधिपूर्वक तिलतैल का पाक करें। सिद्ध होने पर इस तैल को पान, अभ्यङ्ग, तथा वस्तिकर्म द्वारा प्रयोग करावे। इस तैल के प्रयोग से कुष्ठ, क्रिमि-रोग, प्रमेह, बवासीर, संग्रहणी, नपुंसकता, विषमाग्नि, तथा मलसञ्चक त्रिविध दोषों को दूर करता है। इस तैल के सेवन करने से रोग, व्यायाम, शारीरिक कर्म, मार्ग गमन, प्रभृति कारणों से क्षीणबल पुरुष भी अतुल बलसम्पन्न होजाते हैं। अल्पवीर्य-वाले पुरुषों के लिए तो स्नेहवस्ति विशेषतया लाभदायक है। इस तैल के अभ्यङ्ग (मालिश) से जंघा, ऊरु, चरण, पीठ, कमर इत्यादि प्रदेशों में स्थिरता आजाती है। इस के प्रयोग से सन्तान हीन स्त्री तथा पुरुषों को संतान होजाती है, (अर्थात् स्त्रियों के रजोगत, और पुरुषों के शुक्रगत दोष दूर करके दोनों में सन्तानोत्पादिका शक्ति आजाती है॥ २१—२७॥

## पटोलाद्यवस्तिः

पटोलपथ्यामरदारुनिम्बै-
सविल्वशाके' कथितैर्जलाख्यैः।
द्विपञ्चमूले त्रिफलां सपिल्वां
फलानि गोमूत्रयुतः कषायः॥ २८॥

कलिङ्गपाठाफलमुस्तकल्कः
ससैन्धव' क्षारयुतः सतैलः।
निरूहमुख्यान्कफजान् विकारा
न्सपाण्डुरोगालसकामदोषान्॥ २९॥

पटोल, हरड़, देवदारु, नीम, इन औषधियों के कषाय के साथ, दशमूल, हरड़, बहेड़ा आंवला, बिल्वमूल छाल, मैनफल इन औषधियों के कषाय के साथ इन्द्रजौ, पाठ, मैनफल, मोथा इन औषधियों के कल्क को मिलाकर गोमूत्र डालकर यथाविधि जवाखार, तथा सैन्धानमक भी उचित परिमाण में डालदे। तदनन्तर विधि-

पूर्वक आस्थापन बस्ति को करावे । इस वस्ति के प्रयोग से विविध कफविकार, पाण्डु रोग, चलसर,तथा आमदोष दूर होजाता है ॥ २८ ॥ २६ ॥

## हबुपावस्ति –

यामुक्तवान् महर्षिरात्मवान्सुप्रभस्त्विहार्याभि ।
हबुपावस्ति तां मे निबोधत सुखोपभोज्यतमाम् ॥ ३० ॥
प्रसृतः प्रसृत. प्रस्थ. प्रस्थोऽर्द्धपलं प्रमाणत प्रस्थ ।
हबुपार्द्धक्षुण्णयव क्षीरसलिलसैन्धवयुतानाम् ॥ ३१ ॥
कर्तव्यमेतदाजलपरिक्षयात्सादयेल्लवणहृतम् ।
सिद्धपूतं सलवणमथ च खजेन्सर्पिषा सार्द्धम् ॥ ३२ ॥
सुखतन्त्राणां नृणां परिणतवयसां प्रगाढशकृतां च ।
एप सुखोष्णो बस्ति. प्रणिधातव्यः सकृत्सर्वैः ॥ ३३ ॥
अन्नमिव कालभोज्यः सुखपरिहार्यो न चात्र परिहार्यम् ।
तेजोऽग्निवीर्यबलमतिपौरुषायुषां चर्द्धनोऽप्येष ॥ ३४ ॥

तेजस्वी परमपूज्य सुप्रभ नामक महर्षि ने जिस हबुपावस्ति को आर्याछन्द में कहा था, अब उस सुखसेव्य बस्ति को निरूपण करते हैं। हबुषा ( हाऊवेर ) तथा जौ अर्द्धकुट्टित दो दो पल, दूध एक प्रस्थ, पानी एक प्रस्थ तथा सैन्धवलवण आधा पल लेकर सबको एक साथ पकावे। जिस समय जल जलजाय, केवल दूध ही शेष रहे, उस समय उसे वस्त्रद्वारा छान ले । तदन तर उस में सैन्धवलवण, तथा घृत डालकर कुछ समय तक करछी से आलोडन करता जाय । जब यह ठीक मिलजाय तब यथा विधि इससे बस्तिकर्म करावे । इस बस्ति को सुकुमार प्रकृति, तथा वृद्ध पुरुषों की कोष्ठबद्धता में विशेषतया एक बार ही प्रयोग कराना उचित है । यह बस्ति भोजन के सदृश उपयुक्त समय पर ही प्रयुक्त होती है । इस बस्तिकर्म को करने से बार बार बस्ति कराने की आदत नहीं पड़ती, और पथ्यापथ्य का भी विशेष विचार नहीं करना पड़ता । इस के प्रयोग करने से , जठराग्नि, तेज, वीर्य, बल, बुद्धि, पुरुषा तथा आयु बढती है ॥ ३०—३४ ॥

## पित्तहरो वस्तिः ।

द्राक्षादिकाश्मर्यमधूकसेव्यैः
सशारिवाचन्दनशीतपाक्यैः ।

पयः शृतं श्वाविधिमुद्गपर्णी-
तुगात्मगुप्तामधुयष्टिकल्कैः ॥ ३५ ॥
गोधूमचूर्णैश्च तथाक्षमात्रैः
सक्षौद्रसर्पिर्मधुयष्टितैलैः ।
पथ्याविदारीक्षुरसैर्गुडेन
बस्तिं युतं पित्तहरं विदध्यात् ॥ ३६ ॥
हृन्नाभिपार्श्वोदरदेहदाहे
दाहेऽन्तरस्थे च सकृच्छ्रमूत्रे ।
क्षीणे क्षते रेतसि चापि नष्टे
पैत्तेऽतिसारे च नृणां प्रशस्तः ॥ ३७ ॥

बिसबिस, काश्मर्य (गम्भारी छाल), मधूक (मधूकपुष्प अथवा मुलहठी), सेव्य (खस अथवा लामज्जक), अनन्तमूल, सफेदचन्दन, क्षीरकाकोली (काकोली, अथवा बला), बंशलोचन कौंच की जड़, मुलहठी, मुण्डी, मुद्गपर्णी प्रभृति वात-पित्त नाशक औषधियों के कल्क के साथ दूध पकावे। जब दूध में औषधियों का रस निकलजाय, तब दूध को छान दे। तब इस दूध में एक कर्ष परिमित गोधूमचूर्ण, शहद, घी, मुलहठी का चूर्ण और तैल, हाड़ु का चूर्ण, विदारीरस, इक्षुरस, तथा किञ्चिन्मात्र गुड़ मिलाकर यथाविधि बस्ति प्रयोग करावे। इस बस्ति प्रयोग से शाखागत, कोष्ठगत, हृदयगत, तथा त्वग्गत प्रकुपित पित्त शान्त होजाता है। मूत्रकृच्छ्र, पैत्तिक अतिसार, क्षत, क्षीण, नष्टवीर्यता, प्रभृति रोगों को दूर करने के लिए यह बस्तिकर्म विशेष लाभदायक है ॥३५—३७॥

### वैशेषिकबस्तिः—

मधुतैले समे स्यातां ताभ्यां तुल्यं सुखोदकम् ।
कर्षश्च शतपुष्पायाः कर्षार्द्धं सैन्धवस्य च ॥ ३८ ॥
अयं वैशेषिको बस्तिर्दीपनीयो रसायनः ।
बृंहणीयश्च बल्यश्च विद्यायापनसंज्ञित ॥ ३९ ॥
स्त्रिय संभोजनं यानं व्यायामं शिशिरोदकम् ।
अस्मिन्प्रणिहिते बस्तौ यथा काममवाप्नुयात् ॥ ४० ॥

शहद, और तैल समान परिमाण में ले। इन दोनों के बराबर गरम जल लेकर

इन दोनों को इस म डालदे । तदनन्तर इस में सौंफ का कल्क एक कर्ष, तथा पिसा-हुआ सेंधानमक आधा कर्ष डालदे । फिर यथाविधि बस्ति प्रयोग करावे । यह बस्ति दीपनीय, रसायन, बृंहण, तथा बलवर्द्धक है । इस बस्ति के प्रयोग में दयितासहवास, भोजन, यानारोहण, व्यायाम तथा शीतलजल, अनिवार्य है ॥ ३८—४० ॥

## मुस्ताद्यो क्षीर बस्तिः—

मुस्ता पाठामृतैरण्डबलारास्नापुनर्नवान् ।
मञ्जिष्ठारग्वधोशीर त्रायमाणाक्षरोहिणी ॥ ४१ ॥
कनीय पंचमूलं च पलिकं मदनाष्टकम् ।
जलाढके पचेत्तच्च पादशेषं परिस्रुतम् ॥ ४२ ॥
क्षीरद्विप्रस्थसंयुक्तं क्षीरशेषं पुनः पचेत् ।
सपादजागलरस ससर्पिर्मधुसैन्धव ॥ ४३ ॥
पिष्टैर्याष्टमिसिश्यामा कालिङ्करसाञ्जनै ।
यास्त सुखोष्णो मांसाग्निबलशुक्रविवर्द्धन ॥ ४४ ॥
वातासृङ्माहमेहार्शोगुल्मविण्मूत्रसंग्रहम्
विषमज्वरवीसर्पवर्ध्माध्मानप्रवाहिका ॥ ४५ ॥
वंक्षणोरुकटीकुक्षिमन्याश्रोत्रशिरोरुजः ।
हन्यादसृग्दरोन्मादशोफकासाश्मकुंडलान् ॥ ४६ ॥
चक्षुष्यः पुत्रदो राज्ञा यापनानां रसायनम् ।
वन्ध्यानां पुत्रजननः वस्तिर्मुस्ताद्यसंज्ञक ॥ ४७ ॥

नागरमोथा, पाढ, गिलोय, एरण्डमूल, खरैटी, रास्ना पुनर्नवा, मजीठ, अमलतास, खस, त्रायमाण, बहेड़ा, रोहिणी, ( कटुकी अथवा हरड़ ), शालपर्णी, पृश्नपर्णी, छोटी कटरी, गोखरू इन सब औषधियों को पृथक् एक एक पल ले । और आठ मैनफल लेकर एक आढक परिमित जल में डालकर यथाविधि क्वाथ पाक करे । जब यह क्वाथ पूर्वोक्त निजमान से चतुर्थांश रहजाय, तब इसे उतारकर वस्त्रद्वारा छान ले । फिर इस छाने हुए कषाय में दो प्रस्थ दूध डालकर मन्दाग्नि द्वारा पाक करे । जब यह क्वाथ जलजाय केवल दूध शेष रहे तब इसे नीचे उतारकर रखदे । तदनन्तर इस दूध में चतुर्थांश यथाविधिसाधित जंगली जानवरों का मांसरस, किञ्चित् घी, शहद, तथा सेंधानमक, डालदे । और मुलहटी, सोये के बीज, श्यामा ( शारिवा अथवा पिप्पली ), इन्द्रजौ, रसौत इन औषधियों का कल्क बनाकर उसमें मिलादे । तदनन्तर यथाविधि

बस्ति प्रयोग करावे । इस बस्तिप्रयोग से मांस, जठराग्नि, शारीरिक बल तथा वीर्य, बढ़ता है । यह बस्ति वातरक्त, मोह, प्रमेह, अर्शरोग, गुल्म, मलबद्धता, मूत्रपद, विषमज्वर, वीसर्प, वर्म, आध्मान, बस्तिकुण्डल, प्रवाहिका, वक्षणशूल, ऊरुवेदना, कटीशूल, कुक्षिशूल, मन्याशूल, श्रोत्रशूल, शिरोवेदना, प्रदर, उन्माद, शोथ, कास, अश्मरी, प्रभृति रोग नष्ट होते हैं । यह बस्ति चक्षुष्य, पुंस्त्वप्रद, तथा रसायन है । इस बस्ति के प्रयोग से बन्ध्याओं के भी सन्तति हो जाती है । इसका नाम मुस्तादि-क्षीरबस्ति है ॥ ४१—४७ ॥

## वातघ्नबस्तिः—

क्षीराद् द्वौ प्रसृतौ कार्यौ मधुतैलघृतात्त्रयः ।
खजेन मथितो बस्तिर्वातघ्नो बलवर्णकृत् ॥ ४८ ॥

दो पल दूध में घी एक पल, तेल एक पल, तथा शहद एक पल, डालकर दर्वि से खूब आलोडन करे । जब ठीक मिलजाय, तब यथाविधि इससे बस्ति-प्रयोग करावे । यह बस्ति विशेषतया वातनाशक, बलवर्धक, तथा वर्णवर्द्धक है ॥ ४८ ॥

## सिद्धबस्ति—

पंचमूलस्य निःकाथस्तैलं मागधिका मधु ।
ससैन्धवः समधुकः सिद्धबस्तिरितिस्मृतः ॥ ४९ ॥

शालपर्णी, पृश्निपर्णी छोटी कटेरी, बड़ी कटेरी, गोखरू, इन औषधियों के यथाविधि साधित कषाय में मुलहठी, तथा पिप्पली का कल्क, तथा किंचित् तैल, सेंधानमक तथा शहद डालकर यथाविधि बस्तिप्रयोग करावे । इस का नाम सिद्धबस्ति है । यह वातनाशक है ॥ ४९ ॥

## वृष्यबस्तिः—

पयस्येक्षुस्थिरारास्नाविदारीक्षौद्रसर्पिषाम् ।
एकैकप्रसृतो बस्तिः कृष्णाकल्को वृषत्वकृत् ॥ ५० ॥

पयस्या ( क्षीरकाकोली ) ईख, शालपर्णी, रास्ना विदारी, इन औषधियों के यथाविधि साधित दश पल परिमित कषाय में एक पल शहद, एक पल घी तथा पिप्पली का कल्क डालकर बस्तिप्रयोग करावे । यह बस्ति विशेषतया वृष्य है ॥ ५० ॥

कफहरो बस्तिः—

कोशातकारग्वधदेवदारु
मूर्वाश्वदंष्ट्राकुटजार्कपाठाः ।
पक्त्वा कुलत्थान्वृहतीं च तोये
रसस्य तस्य प्रसृता दश स्युः ॥ ५१ ॥
तान् सर्षपैलामदनैः सकुष्ठै-
रक्षप्रमाणैः प्रसृतैश्च युक्तान् ।
क्षौद्रस्य तैलस्य फलाह्वयस्य
क्षारस्य तैलस्य ससर्पिषश्च ॥ ५२ ॥
दद्यान्निरूहं कफरोगिताय
मन्दाग्नये चाशनविद्विषे च ।
व्यापन्नकाष्ठाय तथामदोष-
व्यथापरीताय नराय कामम् ॥ ५३ ॥

कोशातक ( तोरई ), अमलताश, देवदारु, मूर्वा ( मूर्वामूल ), गोखरू, कूड़े की छाल, अर्कमूलत्वक् ( आक की जड़ की छाल ), तथा कुलत्थ, बड़ी कटेरी तथा पाढ इन औषधियों को पानी में डालकर यथा विधि पाक करके क्वाथ बनावे । इस क्वाथ को बीस पल परिमित लेकर इस में सर्षप, छोटी इलायची, मैनफल, कूठ, प्रत्येक एक कर्ष परिमित लेकर कल्क बनाकर डाले । तथा मधु दो पल तथा घी दो पल डालकर यथाविधि बस्तिप्रयोग करावे । यह निरूह बस्ति कफरोगी मन्दाग्नियुक्त, भोजनद्वेषी, व्यापन्नकोष्ठ ( मलबन्धयुक्त कोष्ठ ) तथा आमशूलव्यथार्त पुरुष के लिए अतीव लाभदायक है ॥ ५१—५३ ॥

सर्वसाधकबस्तिः—

तैलस्थाने घृतं दद्यात्तोयस्थाने भवेत्पयः ।
वैशेषिकसमं शेषं स बस्तिः सर्वसाधकः ॥ ५४ ॥
रसायनो वृष्यतमो मूत्रकृच्छ्रप्रणाशनः ।
पित्तामयहरश्चैव विशेषान्निरुपद्रवः ॥ ५५ ॥

यदि पूर्वोक्त वशेषिक बस्ति में तेल के स्थान में घी, और जल के स्थान में दूध को डालकर यथाविधि बस्ति प्रयोग कियाजाय तो से सर्वसाधक कहते हैं । यह बस्ति

रसायन, वृष्य, मूत्रकृच्छ्रनाशक, पित्तरोगहर, तथा निरुपद्रव है ॥ ५४ ॥ ५५ ॥

### रसायनबस्तिः—

तुल्यं मधु च तैलं च रास्ना ताभ्यां समा भवेत् ।
शताह्वाया भवेत्कर्षः पिप्पलीनां तथैव च ॥ ५६ ॥
यष्टीमधुककल्कश्च कर्षार्द्धं लवणोत्तमम् ।
एष रासायनो बस्तिर्बल्यो बृंहणदीपनः ॥ ५७ ॥
वृष्यस्तथा शुक्रलश्च यापनो निरुपद्रवः ।
गाढविण्मूत्रकृच्छ्राणि गुल्ममेहार्शश्चाप्यनुत् ॥ ५८ ॥

मधु और तिलतैल समान परिमाण में लेवे । इन दोनों के बराबर रास्ना, सौंफ एक कर्ष, पिप्पली एक कर्ष, मुलहठी एक कर्ष लेकर, कल्क बनाकर डालदे । फिर इस में आधा कर्ष सैंधानमक डालकर यथाविधि बस्तिप्रयोग करावे । यह बस्ति रसायन, बलवर्द्धक, मांसवर्द्धक, अग्निदीपन, तथा शुक्रवर्द्धक, है । इस बस्ति के प्रयोग से मलबन्ध, मूत्रमेह, मूत्रकृच्छ्र, गुल्म, प्रमेह, अश्मरोग, तथा अर्श दूर होता है । यह बस्ति यापन ( जिस समय तक इस का उपयोग कियाजाय उस समय तक आयुरक्षा करने वाला ) तथा निरुपद्रव है ॥ ५६—५८ ॥

### शाल्मलिकाबस्तिः—

परिवेष्ट्य कुशैरार्द्रैरार्द्रपुष्पाणि शाल्मलेः ।
कृष्णमृत्तिकयालिप्य स्वेदयेद्गोमयाग्निना ॥ ५९ ॥
विशुष्कां मृत्तिकां ज्ञात्वा गृह्य पुष्पाणि शाल्मलेः ।
उलूखले समायोज्य मृद्गीयात्पयसि श्रृते ॥ ६० ॥
पिण्डं मुष्टिसमं कृत्वा तत्रस्थं तैलसर्पिषोः ।
संयुक्तं मात्रया युक्तं कल्केन मधुकस्य च ॥ ६१ ॥
बस्तिमभ्यक्तगात्राय दद्यात्प्रत्यागतेऽथ च ।
क्षीरेण वा रसेनेह शालयन्नं भोजयेत्ततः ॥ ६२ ॥
शुक्रदोषप्रशमनो बृंहणो बलवर्द्धनः ।
एष शाल्मलिकाबस्तिः पित्तातीसारनाशनः ॥ ६३ ॥

सेमर के गीले फूलों हरे कुशों से आवेष्टित करके काली मिट्टी से लीप कर कण्डों की आग में रखकर पुटपाक करे । जब मिट्टी सूखजाय तब

उसे निकाल कर शेमल के फूलों को उखूलल म कूट कर कल्क बनाले । फिर इस कल्क को गरम दूध में डालकर पकावे । जब दूध सब सूखजाय उस को एक पल परिमित लेकर तैल, तथा घी में डालदे । इस में मुलहठी का कल्क डालकर यथा विधिस्निग्ध व्यक्ति को बस्ति प्रयोग करावे । जब बस्ति लौटकर आजाय तो दूध अथवा मांसरस के साथ शालितण्डुलों का भात खिलावे । यह बस्ति शुक्रदोष नाशक, बृंहण, बलकारक, तथा पित्तातीसार नाशक है ॥ ५६—६३ ॥

## पिच्छाबस्तिः–

यवाः शक्रुश्च लाजाना मूलं पुष्पं च शाल्मले ।
न्यग्रोधोदुम्बराश्वत्थशुङ्गाश्च द्विपलोन्मिता ॥ ६४ ॥
त्रिप्रस्थे सलिलस्यैतत्क्षीरप्रस्थं विपाचयेत् ।
क्षीरशेषं कषायञ्च पूतं कृत्वा विपेदयम् ॥ ६५ ॥
कल्कः शाल्मलिनिर्यासं समङ्गा चन्दनोत्पलम् ।
वत्सकस्य च बीजानि प्रियंगुः पद्मकेशरम् ॥ ६६ ॥
पिच्छाबस्तिरियं सिद्धा सघृतक्षौद्रशर्करा ।
प्रवाहिकागुदभ्रंशरक्तस्रावज्वरापहा ॥ ६७ ॥

जौ, खीलों के सत्तु, सेमल का मूल तथा फूल, वट, गूलर, के अंकुर इन सब को दो पल लेकर तीन प्रस्थ परिमित जल तथा एक प्रस्थ दूध में डालकर यथाविधि पकावे । जिस समय पकाते २ केवल दूध ही शेष रहजाय ( अर्थात् पानी सब सूख-जाय ) तब इसे निकाल कर छान लेवे । तदनन्तर इस परिस्रुत कषाय में मोचरस, मजीठ, चंदन, कमल, इन्द्रजौ, प्रियगु, कमलकेशर, इन औषधियों का कल्क बनाकर डाले । इस का नाम पिच्छाबस्ति है । इस में घृत, शहद, तथा मिश्री मिलाकर यथाविधि बस्तिप्रयोग करावे । यह बस्ति प्रवाहिका गुदभ्रंश, रक्तस्राव, तथा ज्वर को दूर करती है ॥ ६४—६७ ॥

## मूत्रबस्तिः–

अष्टौ पलानि मूत्रस्य रुबुकाथाश्चतुष्पलम् ।
पलद्वयं तु तैलस्य माक्षिकप्रसृतं तथा ॥ ६८ ॥
रसं क्षीरं च सौवीरं तिन्तिडीकं पलं पलम् ।
गुडादेकं पलं दद्यान्मदनस्य फलं तथा ॥ ६९ ॥

शतपुष्पा वचा रास्ना कुष्ठदार्व्यनं निशा।
सिद्धार्थकं बिल्वपेशी यवानी सैन्धवं बला ॥ ७० ॥
कर्षान्वितं श्लक्ष्णपिष्टं खजेनाशु प्रमथ्य च।
युञ्ज्यान्निरूहवस्त्यग्नो निरपायं महद्गुणम् ॥ ७१ ॥
मूत्रवस्तिरिति ख्यातः सर्वव्याधिहरः परः।
यथाविधि प्रयोक्तव्यो वैद्येनागमवेदिना ॥ ७२ ॥

आठ पल गोमूत्र, एरंड का क्वाथ चार पल, तिलतैल दो पल, शहद दो पल, मांसरस, दूध, कांजी, इमली ये चारों प्रत्येक एक २ पल, गुड़ एक पल, मैन-फल एक पल, सौंफ, वच, रास्ना, कूट, देवदारु, नागरमोथा, हलदी, सरसों, बेलगिरी अजवायन, सैंधानिमक, तथा खरैंटी ये सब प्रत्येक एक २ कर्ष लेवे। इन सब औषधियों को यथाविधि कूटकर बारीक चूर्ण बनाले। तदनन्तर इस चूर्ण को गोमूत्र प्रभृति द्रव द्रव्यों के साथ मिलाकर यथाविधि निरूहबस्ति का प्रयोग करावे। इस बस्ति के प्रयोग में किसी विशेष अपाय (उपद्रव) होने की शंका नहीं है, अर्थात् सर्व साधारण है, किन्तु गुण इस में अधिक हैं। इसका का नाम मूत्रबस्ति है। इस के प्रयोग से सब व्याधियां दूर होजाती हैं। शास्त्रज्ञ विद्वद्वैद्य विधिपूर्वक इस बस्ति का प्रयोग करावे ॥ ६८—७२ ॥

## क्षारबस्तिः—

सैन्धवार्द्धं समादाय शताह्वाक्षसमन्वितम्।
गोमूत्रस्य पलान्यष्टावम्लिकायाः पलद्वयम् ॥ ७३ ॥
गुडस्य तु पले द्वे तु सर्वमालोड्य यत्नतः।
वस्त्रपूतं सुखोष्णं च धार्यं दद्याद्विचक्षणः ॥ ७४ ॥
शूलं विट्सङ्गमानाहं मूत्रकृच्छ्रं च दारुणम्।
कृम्युदावर्तघातादीन् सद्यो हन्यात्प्रयोजितः ॥ ७५ ॥

सेंधानमक एक कर्ष, सौंफ एक कर्ष, गोमूत्र आठ पल, इमली दो पल, तथा गुड़ दो पल लेवे। इन औषधियों को मिलाकर भली प्रकार मर्दन करके छानले। फिर थोड़ा गरम करके यथाविधि बस्तिप्रयोग करावे। यह बस्ति शूल, मलबद्धता, आनाह, दारुण मूत्रकृच्छ्र, कृमिरोग, उदावर्त प्रभृति रोगों को दूर करती है ॥ ७३—७५ ॥

### वैतरणबस्तिः—

सिन्धूद्भवस्य कर्षमम्लीकाया पलं गुडार्द्धपलम् ।
सुरभीपयसः कुडवः सर्वैरेतैः कृतो बस्तिः ॥ ७६ ॥
ईषत्तैलयुतोऽयं भुक्ते दत्ते निहन्ति रोगगणम् ।
कट्यूरुपृष्ठशूलं शोथं चामानिलं घोरम् ॥ ७७ ॥
चिरभवमूरुस्तम्भं गृध्रसिरोगं च जानुसंकोचम् ।
विषमज्वराणि घोरं क्लैब्यञ्च विनाशयत्याशु ॥ ७८ ॥
बस्तिर्वैतरणाख्यो गुणगणयुक्तः सुविख्यातः ।
कफवातोत्थितरोगान्निहन्त्ययं सर्वदा विविधान् ॥ ७९ ॥
भोजयित्वा च सायाह्नं सर्वथायं प्रशस्यते ।
अथ चेद्बलवान् जन्तुरभुक्तेऽपि तदा क्वचित् ॥ ८० ॥

एक कर्ष परिमित सेंधानमक, इमली एक पल, गुड़ आधा पल, गायका दूध एक, कुडव ( चार पल ) इन सब को एकत्र मिलाकर किंचित् तेल मिलादे । तदनन्तर यथाविधि भोजन कराने के बाद बस्तिप्रयोग करावे । इस बस्ति के प्रयोग से कटीशूल, पृष्ठशूल, ऊरुशूल, शोथ, दारुण आमवात, पुरातन ऊरुस्तम्भ, गृध्रसीरोग, जानुरोग, विषमज्वर, तथा नपुंसकता दूर होजाती है ।—इस का नाम वैतरण बस्ति है । यह विविध गुण रखती है और प्रसिद्ध है । कफ तथा वातजनि वेदनाओं में विशेषतया गुण दिखाती है । इस बस्ति का प्रयोग सायंकाल को भोजन कराने के बाद कराना चाहिये । यदि रोगी मनुष्य बलसम्पन्न होतो भोजन से पहिले भी इस का प्रयोग होसकता है ॥ ७६—८० ॥

### एरण्डाद्यबस्तिः—

एरण्डमूलं त्रिफला पलांशा
ह्रस्वानि मूलानि पलानि पञ्च ।
रास्नाश्वगन्धा सबला गुडूची
पुनर्नवारग्वधदेवदारु ॥ ८१ ॥
भागाः पलांशा मदनाष्टयुक्ता
जले द्विकंसे क्वथिताष्टशेषे ।
पेष्याः शताह्वा हबुषाप्रियङ्गुः
सपिप्पलीकं मधुकं वचा च ॥ ८२ ॥

रसाञ्जनं वत्सकबीजमुस्तमक्षप्रमाणं लवणांशयुक्तम् ।
समाक्षिकस्तैलयुतः समूत्रो बस्तिर्नृणां लेखनदीपनीय ॥ ८३ ॥
जङ्घोरुपादत्रिकपृष्ठशूलं कफावृतं मारुतविग्रहं च ।
पुरीषबन्धं त्वथ मूत्रघातं मलाख्यवातस्य च सन्निरोधम् ॥८४॥
सुदारुणां मूत्रशिलां सशूलां सशर्करां शूलमथाप्युदीर्णम् ।
आनाहमर्शोग्रहणीप्रदोषानेरण्डबस्तिः शमयेत्प्रयुक्तः ॥ ८५ ॥

एरण्डमूल एक पल, हरड़, एक पल, बहेड़ा एक पल, आंवला एक पल, लघु पञ्चमूल, (शालपर्णी, पृश्निपर्णी, बड़ीकटेरी, छोटी कटेरी, तथा गोखुरु) पांच पल, रास्ना, असगंध, खरैटी, गिलोय, पुनर्नवा, अमलतास, देवदारु, ये सात औषधियां पृथक् एक २ पल, और आठ मैनफल इन औषधियों को लेकर आठ प्रस्थ परिमित जल में पाक करे। जब जल अष्टमांश रहजाय, उस समय उतार कर छान लेवे। तदनन्तर इस में सौंफ, हाऊबेर, प्रियंगु, पीपल, मुलहठी, वच, रसौत, इन्द्रजौ, तथा इन प्रत्येक औषधियों को एक २ कर्ष लेकर कल्क बनाकर डाले। इस में थोड़ा सैंधानमक, शहद, तेल, तथा गोमूत्र डालकर यथाविधि निरूहबस्ति का प्रयोग करावे। यह बस्ति लेखन तथा दीपन है। इस के प्रयोग से जङ्घाशूल, ऊरुशूल, पादशूल, त्रिकशूल, पृष्ठशूल, कफावृत, वात, मलबद्धता, मूत्राघात, मलवातनिरोध, दारुण शूल युक्त अश्मरी, मूत्रशर्करा, दारुण शूल, आनाह, अर्श, संग्रहणी प्रभृति रोग नष्ट होजाते हैं ॥ ८१—८५ ॥

बस्तिषु वर्ज्यानि—

व्यायामो मैथुनं मद्यं मधूनि शिशिराम्बु च ।
संभोजनं रथक्षोभो बस्तिष्वेतेषु गर्हितम् ॥ ८६ ॥

इति श्रीमता सदानन्द शर्मना प्राणाचार्येण प्रतिसंस्कृते
नवनीतके बस्तिप्रयोगविज्ञानीयो नाम
पञ्चमोऽध्यायः समाप्तः ।

---

व्यायाम, स्त्रीसहवास, मदिरा, मधु, शीतल जल, संभोजन, तथा रथक्षोभ, बस्ति प्रयोग में वर्जनीय है ॥ ८६ ॥

इति प्रतिसंस्कृते नवनीतके सादीपिकायां
हिन्दीभाषाव्याख्यायां पञ्चमोऽध्यायः ॥

---

२४

# अथ रसायन प्रयोगविज्ञानीयः षष्ठोऽध्यायः।

## पिप्पलीवर्द्धमानं रसायनम्

पिप्पलीं वर्द्धमानस्य गुणाः कर्म च केवलम्।
प्रवक्ष्याम्यनुपूर्वेण प्रजानां हितकाम्यया ॥ १ ॥
न ह्येतदमृतं पीत्वा पश्चात्तप्यन्ति मानवाः।
दर्शयत्येव सिद्धं हि पाणावामलकं यथा ॥ २ ॥
तस्मादिदमीप्सुः पुष्टिं च प्रजां मेधां च कांक्षता।
रसायनमिदं सौम्यं कार्यमायुर्विवर्द्धनम् ॥ ३ ॥

### अस्य रसायनस्य प्रयोगकालः—

जीवनीयानि पीत्वा तु स्निग्धो वान्तविरिक्तवान्।
कृतसंसर्जनः काले पुण्याहेनारभेत्ततः ॥ ४ ॥
पुनर्वसौ वा पुष्येण श्रवणेन धनिष्ठया।
त्रिपूत्तरेषु हस्तेन सोमे योगमुपागते ॥ ५ ॥
उपोषितः शिरःस्नातः शुक्लवासा जितेन्द्रियः।
अभ्यर्च्य देवता विप्रांश्चैकां खादेत पिप्पलीम् ॥ ६ ॥
ततश्चानुपिबेत्क्षीरं गव्यं छागमथापि वा।
जीर्णे तु तस्मिन् भुञ्जीत शालीनां पयसौदनम् ॥ ७ ॥

### अस्य प्रयोगक्रमः

एवमेतन्नरः खादेद्वर्द्धमानं सदाहनि।
शतं पूर्णं भवेद्यावद् दशवृद्ध्या ततः परम् ॥ ८ ॥
ततोऽन्तेऽप्यवकर्षस्य सप्तरात्रं पयोदनम्।
प्रायश्चानुप्रयोक्तव्यं तथा मुद्गरसोदनम् ॥ ९ ॥
सप्तरात्रे तृतीये तु जांगलो मधुरो रसः।
भोज्यं पयश्च पानीयं शृतशीतं गुणान्वितम् ॥ १० ॥
गृहे निवाते चासीत सततं हितसेवनम्।
ततः क्रमेणामलकमभ्लार्थमुपकल्पयेत् ॥ ११ ॥

वृक्षाम्लं दाडिमाम्लं च सदा स्नानं च शीलयेत् ।
पिप्पलीवर्द्धमानस्य प्रयोगोऽयं सुखावह ॥ १२ ॥

अब हम पिप्पलीवर्द्धमानक रसायन के गुणों को, तथा सेवनविधि को क्रमपूर्वक जनता के हित की कामना से प्रेरित होकर कहते हैं। इस अमृतरूपी रसायन को सेवन करके मनुष्य पीछे नहीं पछताते हैं, क्योंकि यह रसायन प्रत्यक्षीकृत इसलिये आमलक के समान अपने गुणों को अवश्य ही प्रत्यक्ष करके दिखा देता है। इसलिए हम आग्रह करते हैं लक्ष्मी, शारीरपुष्टि, प्रजा तथा मेधा चाहनेवाले पुरुष इस रसायन का प्रयोग करके इसके गुणों को प्राप्त करके लाभ उठावें और अपनी आयु को बढ़ावें। पहिले जीवनीयगणसाधित घृत आदि के द्वारा स्निग्ध, तथा विरिक्त कराके कोष्ठशुद्धि कराले। तदनन्तर विरेचनोत्तर प्रयोजनीय पेयादियों का पान करके पुष्यकाल में इस रसायन को प्रारम्भ करे। जिस दिन चन्द्रमा पुनर्वसु, पुष्य श्रवण, धनिष्ठा ( शतविषा ), उत्तराभाद्रपदा, उत्तराषाढा, उत्तराफाल्गुनी, अथवा हस्तनक्षत्र में हो, उन दिन शुभमुहूर्त में इस रसायन को आरम्भ करावे। पहिले दिन उपवास करके शिर स्नान ( सर्वाङ्गस्नान ) करले। तदनन्तर निर्मलवस्त्रों को पहिनकर, जितेन्द्रिय होकर देवता और ब्राह्मणों की पूजा करके पहले दिन केवल एक पिप्पली, ( पीपल ) खावे तदनन्तर गाय का अथवा बकरी का गरमदूध पान करे। इसके जीर्ण होने पर दूध के साथ शालि संज्ञक चावलों का भात खावे। इसीरीति से एक एक पीपल बढ़ाता जाय जब तक सौ पूरी न हो जाय। जब सौ पूरी होजाय तो प्रतिदिन दश पिप्पली बढ़ाताजाय जब तक एक हजार पीपल न हो जाय। फिर हजार होने पर प्रतिदिन पूर्वोक्त रीति से दश दश पीपल घटाताजाय जब तक सौ न होजाय। फिर सौ से एक एक पीपल प्रतिदिन घटाताजाय जब तक फिर एक पर पहुँच। अवकर्ष के पहले सप्ताह में केवल दूध और भात ही खावे। दूसरे सप्ताह में भी दूध और भात, तथा मुद्गयूष और भात को खावे। तीसरे सप्ताह में जंगली जानवरों का मांसरस, तथा मधुररस और भात को खावे। और दूध, तथा स्पर्शशीत जल को पीवे। इस रसायन के प्रयोग के समय निर्वात गृह में निवास करे यथाविधि पथ्य सेवन करता रहे। तदनन्तर अम्लरस सेवन कराने के लिए सबसे पहले आवलों को खिलावे। फिर इमली, और अनारदानों का प्रयोग करावे स्नान प्रतिदिन करे। पिप्पलीवर्द्धमान नामक रसायन का सेवन करने का यह क्रम है यहां एक पीपल से पीपल का एक क्षुद्र दाना ही लेना उचित है॥ १—१२ ॥

पिप्पलीवर्द्धमानस्य गुणाः—

अनेन विधिना क्षिप्रं पुष्टिं लभति मानव ।

प्रमदा लभते गर्भं, वन्ध्या चापि प्रजायते ॥ १३ ॥
शाम्यन्त्यनेन श्वित्राणि, राजयक्ष्मा हलीमकः।
अपस्मारस्तथोन्मादो ज्वरश्च विषमाभिधः ॥ १४ ॥
अनेकशः प्रयुक्ते तु वलीपलितनाशनम्।
वर्णतेजोबलादीनामसेव्योत्तमजीवननम् ॥ १५ ॥
कुष्ठरोगप्रहरणमारोग्यजननं शिवम्।
शुक्रप्रवर्द्धनं बल्यमिन्द्रियाणां प्रसादनम् ॥ १६ ॥
पिप्पल्यो हि शिवाः काये कटुका मधुरान्वयाः।
स्निग्धाश्च शीतवीर्याश्च व्यवायिन्यो गुणान्विता ॥ १७ ॥
कटुकत्वात्कफे पथ्या, स्नेहाच्च पवने हिताः।
माधुर्यात्पित्तशमना युज्यन्ते सर्वकर्मसु ॥ १८ ॥
त्रिभ्यः प्रवर्तते चाद्यः कल्पः पञ्चभिरेव च।
अष्टको दशकश्चान्यो बलकालाद्यपेक्षया ॥ १९ ॥
क्षीरानुपानास्ता कार्यास्तथा क्षीरोपसेवनाः।
नियमश्च यथादृष्ट आशिषश्च यथा श्रुता ॥ २० ॥
तस्मान्नियममालम्ब्य पुरुषेण यथाक्रमम्।
प्रयोज्यमिदमारोग्यश्रीबलायुर्विवर्द्धनम् ॥ २१ ॥
पिप्पलीवर्द्धमानस्य कल्पो ऽश्विभ्यां प्रकाशितः।
योज्योऽनसूयिभिरयं यथा सिद्धिमवाप्नुयात् ॥ २२ ॥

इस विधि से पिप्पलीवर्द्धमानक रसायन के सेवन करने से शीघ्र ही शरीर पुष्ट हो जाता है। स्त्रियां गर्भ धारण करती हैं। वन्ध्या भी बहुप्रसवा हो जाती है। इस रसायन के सेवन करने से श्वित्ररोग, राजयक्ष्मा, हलीमक, अपस्मार, उन्माद, तथा विषमज्वर दूर होता है। इस रसायन को बारर सेवन करने से बुढापा, तथा पलितरोग दूर होता है, और वर्ण, तेज, शारीरिक बल, तथा जठराग्नि बढ़जाती है। यह रसायन कुष्ठघ्न, आरोग्यजनक, मङ्गलप्रद, शुक्रवर्द्धक, बलकारक, तथा इन्द्रियों को प्रसन्न करने वाला है। पिप्पली सर्वथा कल्याण कारी है, क्योंकि यह कटुक, विपाकमधुर, स्निग्ध, शीतवीर्य, तथा व्यवायिनी ( शरीर के सारे अङ्गों में अपना प्रभाव दिखा के पाकावस्था को धारण करने वाली ) है। इस लिए पिप्पली कटुगुण विशिष्ट होने से कफनाशक, स्निग्ध होने से वातनाशक, तथा मधुर विपाकी होने से

पित्त नाशक है, अतः सर्वथा सब दोषों को दूर करने के लिए इन का प्रयोग किया-जाता है। मनुष्य के बल तथा समय का विचार करके तीन, पांच, आठ या दश पीपलों को पहले पहल प्रयोग करावे। तथा पिप्पली खाने के बाद दूध ही को पिलावे। और भोजन में भी दूध का ही प्रयोग करे। पिप्पली वर्द्धमानक रसायन के प्रयोग में जिन २ नियमों का उल्लेख कियागया है, तथा जिन गुणों का वर्णन कियागया है, उन २ नियमों का तथा गुणों का पालन करके रसायन का प्रयोग कराना चाहिए। यह रसायन आरोग्यजनक, श्रीवर्द्धक, बलजनक, तथा आयुवर्द्धक है। पिप्पली वर्धमान नामक रसायन का कल्प देव वैद्य प्रातः स्मरणीय अश्विनीकुमारों ने किया था, इसका प्रयोग श्रद्धा सहित ही पुरुष करसकते हैं, क्योंकि वेही वह सिद्धि को (इस के प्रयोग से) प्राप्त करसकते हैं ॥ १३—२२ ॥

अथ काकमाचीरसायनम्—

समूलां च सपत्रां च सपुष्पां सफलां तथा।
काकमाचीं तु प्रत्यग्रां संहृत्यमतिमान् भिषक् ॥ २३ ॥
तुलार्द्धं सुसुदृढं तु जलद्रोणे विपाचयेत्।
चतुर्भागस्थिते तत्र तैलप्रस्थं विपाचयेत् ॥ २४ ॥
चतुर्गुणेन पयसा कल्कांश्चैमान्प्रदापयेत्।
प्रपौण्डरीकं मधुकं रास्नामूलं शतावरीम् ॥ २५ ॥
विडङ्गं शतपुष्पां च स्वयंगुप्ताफलानि च।
सिद्धशीतं ततो ज्ञात्वा वाससा परिशोधयेत् ॥ २६ ॥
काचकूपे निधायाथ सेवयेत्प्रयतः सदा।
एतद्भ्यञ्जने पाने नावने चानुवासने ॥ २७ ॥
अशीतिं वातजान् रोगांस्तैलमेतद्व्यपोहति।
धन्यं यशस्यमायुष्यं काकमाचीरसायनम् ॥ २८ ॥

जिस समय काकमाची (मकोय) के क्षुप में फूल तथा फल लगजायँ उस समय इसे मूलसहित उत्पाटित करके विशुद्ध पानी से मूल तथा सर्वाङ्ग धोडाले। तदनन्तर जलधौत काकमाची का पञ्चांग २५ पल लेकर एक द्रोण परिमित जल में पकावे। जब यह जल चतुर्थांश रहजाय, उस समय इसे वस्त्रद्वारा छानकर इस के साथ एक प्रस्थ परिमित तिलतैल का पाक करें। पाक करने के लिए इस में तैल से चौगुना दूध डालकर पकाना चाहिए। तथा पुण्डरीकाष्ठ, मुलहठी, रास्नामूल,

शतावर, वायविडंग, सौंफ, कौंछ के बीज इन औषधियों का कल्क बनाकर उचित परिमाण में डालकर यथाविधि पाक करे । जब सिद्ध होजाय तो निर्मल वस्त्रद्वारा छानकर कांचकूपी में रखदे । इस रस को अभ्यङ्ग, पान, नस्यकर्म, तथा वस्तिकर्म के द्वारा प्रयोग करावे। इस रसायन को यथाविधि कुछ समय तक सेवन करने से अस्सी प्रकार के वात रोग नष्ट होजाते हैं। इस काकमाची रसायन के प्रयोग से यश, तथा आयु बढती है ॥ २३—२८ ॥

## त्रिफलारसायनम्-

मधुकेन तुगाक्षीर्या पिप्पल्या क्षौद्रसर्पिषा ।
त्रिफला सितया चापि युक्ता सिद्धं रसायनम् ॥ २६ ॥

मुलहठी, वंशलोचन, पिप्पली, मधु, घृत, तथा खाड के त्रिफला के सेवन करने से रसायनोक्त गुण, तथा कार्य दिखाती है ॥ २६ ॥

## गोक्षुरकरसायनम्-

फलोन्मुखो गोक्षुरकः समूल-
श्छायाविशुष्कः सुविचूर्णिताङ्गः ।
सुभावित स्वेन रसेन तस्मा-
न्मात्रां सप्त कर्षमितां पिबेद्यः ॥ ३० ॥
क्षीरेण तेनैव च शालिमश्नन्
जीर्णे भवेदत्र तुलोपयोगात् ।
शक्तः सुरूपः सुभगः शतायुः
कामी ककुद्मानिव गोकुलस्थः ॥ ३१ ॥

फलोमुख ( जिस समय फल लगने लगजाय ) गोक्षुर को मूल सहित उखाड़ करके निर्मल जल द्वारा धोकर, दात्रिका से काटकर छोटे २ टुकडे बनाके छाया में सुखादे । जिस समय सर्वथा सूखजावें, उन्हें कूटकर यथाविधि चूर्ण बनाले । फिर इस चूर्ण में इस के ही स्वरस की भावना देकर पुन सुखाकर चूर्ण बनादे । इस चूर्ण की पूर्णमात्रा एक कर्ष है । इस चूर्ण को दूध के साथ खाकर, दूध के साथ ही शालितण्डुलों का भात को खावे । इस रीति से इस चूर्ण को एकतुला परिमित खाने से मनुष्य का गात्र सुदृढ, सुरूप, तथा प्रचुर बल सम्पन्न होजाता है । इस गोक्षुरक रसायन के सेवन करने से पुरुष की सुरतशक्ति प्रमत्त शिवऋषभ के समान सर्वदा अविनश्वर रहती है । तथा यह रसायन आयुर्वर्द्धक है ॥ ३० ॥ ३१ ॥

## वाराहीकन्दरसायनम्–

वाराहीकन्दमार्द्रं क्षीरेण क्षीरपो पिबेत्।
मासं निरन्नो मासं च क्षीराशादो जरां जयेत्॥ ३२॥

कच्चे वाराहीकंद को दूध के साथ पीवे। तदनन्तर भोजन के लिए भी केवल दूध को ही एक महीने तक प्रयोग में लावे अर्थात् एकमास तक सर्वथा अन्न परित्याग करके। दूसरे महीने में दूध और अन्न का ही सेवन करे। इस प्रकार इस रसायन के प्रयोग करने से वार्द्धक्य (बुढापा) नहीं आता॥ ३२॥

## वाराहीकन्दचूर्णरसायनम्–

तत्कन्दश्लक्ष्णचूर्णं वा स्वरसेन सुभावितम्।
घृतक्षौद्रयुतं लिह्याज्जरां जयति क्षीरभुक्॥ ३३॥

वाराहीकन्द को सुखाकर यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले। तदनन्तर इस चूर्ण में वाराहीकन्द के ही स्वरस की भावना देवे। इस चूर्ण को उपयुक्त मात्रा में दूध के साथ खाकर, तथा दुग्धाशी रहकर यथाविधि दो मास तक प्रयोग करे। इस रसायन के प्रयोग से भी वार्द्धक्य निवृत्त होकर शरीर सुदृढ तथा अतुल सामर्थ्य सम्पन्न होजाता है॥ ३३॥

## वाराहीघृतं रसायनम्–

वाराहीकन्दकल्केन घृतं क्षीरेण साधितम्।
क्षीरेण क्षीरपः खादन् जरां जयति सत्वरम्॥ ३४॥
शक्तः सुरूपः सुभगः शतायुश्च भवेन्नरः।
वर्षमात्रप्रयोगेण शतं जीवत्यनामयः॥ ३५॥

वाराहीकन्द के कल्क के साथ चौगुना दूध डालकर यथाविधि पाक करे। इस को दूध के साथ खाकर दूध ही का अशनार्थ उपयोग करे। इस घृत के सेवन करने से मनुष्य का शरीर सुदृढ, सुरूप, तथा अतुल लावण्य सम्पन्न होजाता है। इस रसायन को एक वर्ष पर्यन्त उक्तविधि के साथ सेवन करने से रोगनिर्मुक्त होकर सौ वर्ष पर्यन्त जीवित रहता है॥ ३४॥ ३५॥

## पिप्पलीप्रलेपकं रसायनम्–

कर्षार्द्धमात्रेण तु पिप्पलीनां
निशि प्रलिम्पेद्वरलोहपात्रम्।

प्रातः पिबेत्तत्सलिलाञ्जलिभ्यां
वर्षं यथेष्टाशनपानचेष्ट॰ ॥ ३६ ॥
शक्तः सुरूपः सुभगः सदैव
प्रकामकामः कमनीयकायः।
अनामयो जीवति वत्सराणां
शतं प्रदीप्तोदरजातवेदाः ॥ ३७ ॥

आधा कर्ष परिमित पिप्पलीचूर्ण को पानी के साथ मिलाकर पिष्टि का बनाले। तदनन्तर इस पिष्टिका से कान्तलोह, अथवा राजतलोह के निर्मल पात्र को भीतर से प्रलिप्त करदे। प्रात.काल उठकर शौचादि क्रिया से निवृत्त होकर इस कल्क को निकालकर दो अञ्जलि परिमित जल के साथ पान करके यथाविधि एक वर्षतक प्रयोग करता है। इस रसायन के प्रयोग में भोजन, पान, तथा कार्य करने के लिए रुकावट नहीं है, अर्थात स्वेच्छापूर्वक आहार विहार करसकते हैं। इस रसायन के प्रयोग से मनुष्य का शारीर सुदृढ, सुरूप, तथा सुश्रीक होजाता है। इस के प्रयोग से शरीर में अदम्य सुरतशक्ति, तथा अतिकमनीय सुन्दरता आजाती है। तथा सौ वर्षपर्यन्त निरामय रहकर जीवित रहता है, और जठराग्नि भी सर्वदा प्रदीप्त रहती है ॥ ३६ ॥ ३७ ॥

## सोमराजीरसायनम्

असनखदिरयूपैर्भाविता सोमराजीं
मधुघृतशिखिपथ्यालोहचूर्णैरुपेताम्।
शरदमवलिहानः पारिणामान् विकारान्
त्यजति मितहिताशी तद्वदाहारजातान् ॥ ३८ ॥

विजयसार, तथा खैर के कषाय के द्वारा बावची के बीजों के चूर्ण को यथाविधि भावना देवे। तदनन्तर इस चूर्ण में लोहभस्म, हाड़ का चूर्ण, चीने की जड़ का चूर्ण मधु, तथा घृत मिलाकर एक वर्षपर्यन्त लगातार सेवन करे। इस प्रयोग के कराने से आहारवैषम्य जनित रोग समुदाय दूर होकर विपुल शक्तिशाली हो जाता है ॥ ३८ ॥

## द्वितीयं सोमराजीरसायनम्—

तीव्रेण कुष्ठेन परीतमूर्तिं
यः सोमराजीं नियमेन खादेत्।

संवत्सरं कृष्णतिलद्वितीयां
स सोमराजीं वपुषातिशेते ॥ ३६ ॥

बावची के चूर्ण को काले तिलों के साथ एक वर्ष पर्यन्त यथाविधि सेवन करने से तीव्र श्वेत कुष्ठ से विवर्णाङ्ग भी पुरुष बावची की कान्ति से भी अधिक कृष्ण-कान्ति सम्पन्न हो जाता है ॥ ३६ ॥

## तृतीयं सोमराजीरसायनम्—

ये सोमराज्या वितुषीकृताया
श्चूर्णं श्वेतात्पयसः सुजाताद् ।
उद्धृत्य सारं मधुना लिहन्ति
तक्रं तदेवानुपिबन्ति चान्ते ॥ ४० ॥
कुष्ठिनः कुथ्यमानाङ्गास्ते जातांगुलिनासिकाः ।
भान्ति वृक्षा इव पुनः प्ररूढनवपल्लवाः ॥ ४१ ॥

बावची के बीजों को तुषरहित करके यथाविधि 'चूर्ण बनाले'। इस चूर्ण को दूध में डालकर दही जमाने के लिए रख देवे। तदनन्तर इस दही को मथन करके मक्खन निकाले। इस मक्खन का खाकर इसी तक्र को पीवे। इसी रीति से कुछ कालतक लगातार प्रयोग करने से गलित कुष्ठव्यथित पुरुष के भी अङ्गुली, नासिका, आदि अङ्ग दुबारा उत्पन्न हो जाते हैं, जैसे पतझड़ होने पर भी (वसन्त ऋतु के आने से) वृक्षों में नवीन किसलय उत्पन्न हो जाते हैं ॥ ४०—४१ ॥

## भल्लातकरसायनम्—

विडङ्गभल्लातकनागराणि
येऽश्नन्ति सर्पिर्मधुसंयुतानि ।
जरानदीं रोगतरङ्गिणीं ते
लावण्ययुक्ताः पुरुषास्तरन्ति ॥ ४२ ॥

वायविडङ्ग, विशुद्ध भल्लातक, सोंठ, इन तीन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़ छानकर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को शहद, तथा घी के साथ मिलाकर लगातार कुछ दिन पर्यंत सेवन करने से पुरुष विविध रोगरूपी तरङ्गों से भरी हुई जरारूपी नदी को पार करके अतुल लावण्यसम्पन्न हो जाते हैं ॥ ४२ ॥

## मण्डूकपर्ण्यादिरसायनचतुष्टयम्

मण्डूकपर्ण्याः स्वरसो यथाग्नि
क्षीरेण यष्टीमधुकस्य चूर्णम्।
रसो गुडूच्यास्तु समूलपुष्प्या
कल्कः प्रयोज्यः खलु शङ्खपुष्प्याः ॥ ४३ ॥
आयुःप्रदान्यामयनाशनानि
बलाग्निवर्णस्वरवर्द्धनानि।
मेध्यानि चेमानि रसायनानि
मेध्या विशेषेण तु शङ्खपुष्पी ॥४४॥

मनुष्य उदराग्नि तथा बल का विचार करके मण्डूकपर्णी के स्वरस को पी लेवे। अथवा मुलहठी के चूर्ण को दूध के साथ, सेवन करे। या गिलोय के रस का प्रयोग करे। अथवा मूल तथा पुष्प सहित शङ्खपुष्पी के कल्क को रसायनविधि द्वारा सेवन करे। यह चारों रसायन आयु को बढाते हैं, विविध रोगों को दूर करते हैं। बल, रूप, जठराग्नि, तथा स्वर, को बढाते हैं। ये चारों रसायन अत्यन्त मेधा जनक हैं। किन्तु शङ्खपुष्पी मेधा बढाने में इन तीनों से बढकर है ॥ ४३—४४ ॥

## मधुयष्टीरसायनम्–

घृतमाक्षिकसंयुक्तं मधुकं यः पिबेन्नरः।
क्षीरानुपायी स्त्रीवर्ज्यः स जीवेच्छरदां शतम् ॥ ४५ ॥

मुलहठी के चूर्ण में घी और शहद मिलाकर खान के बाद दूध पी लेवे। और स्त्री सहवास का परित्याग करके लगातार रसायन का प्रयोग करता जाय। इस के सेवन करने से मनुष्य सौ वर्षपर्यंत जीवित रहता है ॥ ४५ ॥

## त्रिफलारसायनम्–

खदिरासनयूपभावितायास्त्रिफलाया घृतमाक्षिकप्लुतायाः।
नियमेन नरः निषेवितारो यदि जीवन्त्यरुजः किमत्र चित्रम् ॥४६॥

खैर और विजयसार के क्वाथ के साथ त्रिफला के चूर्ण को यथाविधि भावना देवे। तदनंतर इस चूर्ण को मधु, और घी के साथ खावे। यदि रसायन विधि से इस त्रिफलाचूर्ण का सेवन करने से मनुष्य रोगमुक्त होकर जीवन व्यतीत करते हैं, तो इस में आश्चर्य ही क्या है ? ॥ ४६ ॥

## पुनर्नवारसायनम्—

पुनर्नवस्यार्द्धपलं नवस्य
पिष्टं पिबेद्यः पयसार्धमासम्।
मासद्वयं तत्त्रिगुणं समां वा
जीर्णोऽपि भूयः स पुनर्नवः स्यात्॥ ४७॥

पुनर्नवा आर्द्र आधा पल लेकर शिला में पीस डाले। तदनन्तर इच्छानुसार पन्द्रह दिन, दो मास, ६ मास, अथवा एक वर्ष पर्यंत इस मात्रा में इसे प्रतिदिन खाने से जीर्ण पुरुष भी नवयुवक होजाता है॥ ४७॥

## मूर्वादीनां कल्पाः—

मूर्वावृहत्यंशुमतीबलानामुशीरपाठासनसारिवाणाम्।
कालानुसार्यागुरुचंदनानां वदन्ति पौनर्नवमेव कल्पम्॥ ४८॥

मूर्वा (मरोड़ फली), बहती (बड़ी कटेरी), अंशुमती (शालपर्णी), खरैंटी, खश, पाढ, विजयसार, सारिवा (अनन्तमूल), तगर, अगुरु, तथा चंदन को भी पृथक् पुनर्नवा रसायन के समान ही दूध के साथ प्रयोग करने से जीर्ण पुरुष भी नवयुवक होजाता है॥ ४८॥

## हरीतकीरसायनम्—

हरीतकीं सर्पिषि संप्रताप्य समश्नतस्तत्पिबतो घृतं च।
भवेच्चिरस्थायि बलं शरीरे सकृत् कृतं साधु यथा कृतज्ञे॥४९॥

हरीतकी को घी में गरम करके पहिले हरीतकी को खाले तदनन्तर इस घी को भी पाले। इस रीति से निरन्तर कुछ काल पर्यंत सेवन करने से शरीर में बल चिरस्थायी रहता है, जैसे कृतज्ञ पुरुष के लिए एकबार कियाहुआ कार्य॥ ४९॥

## बीजकस्य रसायनम्—

बीजकस्य रसमङ्गुलिहार्यं शर्करा मधु घृतं त्रिफलां च।
शीलयत्सु जरता पुरुषेषु स्वागतापि विनिवर्तत एव॥ ५०॥

विजयसार के प्रगाढ रस को लेकर खांड, मधु, घी, तथा त्रिफला को खालेवे। इस रसायन के प्रयोग से आईहुई भी जरता (बुढ़ापा) दूर होजाती है, अर्थात् वृद्ध भी पुरुष युवा होजाता है॥ ५०॥

## पलाशबीजरसायनम्—

घृतामलकशर्करातिलपलाशबीजानि य
समानि शयनस्थितो मधुयुतानि खादेन्निशि ।
वलीपलितवर्जितस्तरुणनागतुल्यो वली
बृहस्पतिसमः पुमान् भवति सोऽचिरेण ध्रुवम् ॥ ५१ ॥

जो पुरुष रात्रि में सोन के समय घी, आवला, खाड, तिल, ढाक के बीज ( पलाशपापडा ) इन पाच औषधियों को समान परिमाण में लेकर उचित मात्रा में प्रतिदिन खाता है, वह जरारहित होकर बल में प्रमत्त हाथी के और बुद्धि में बृहस्पति क समान हो जाता है ॥ ५१ ॥

## द्वितीयं पिप्पलीरसायनम्—

पञ्चाष्टौ सप्त दश वा पिप्पलीर्मधुसर्पिषा ।
रसायनगुणान्वेषी समामेकां प्रयोजयेत् ॥ ५२ ॥
तिस्रस्तिस्रस्तु पूर्वाह्णे भुक्त्वाग्रे भोजनस्य च ।
पिप्पल्यः किंशुकक्षारभाविता घृतभर्जिताः ॥ ५३ ॥
प्रयोज्या घृतसंमिश्रा रसायनगुणैषिणा ।
जेतुं कासं क्षयं शोषं श्वासं हिक्कां गलामयम् ॥ ५४ ॥
अर्शांसि ग्रहणीदोषं पाण्डुतां विषमज्वरम् ।
वैस्वर्यं पीनसं शोफं गुल्मं वातबलासकम् ॥ ५५ ॥

पुरुष के बल आदि का विचार करके पाच, आठ, सात, वा दश पिप्पली (यह प्राचीन काल की मात्रा है) घृत और मधु के साथ प्रतिदिन एक वर्ष पर्यन्त प्रयोग करावे। प्रातःकाल भोजन से पहिले तथा भोजन के बाद तीन पीपल सेवन करावे। पीपलों को पहिले पलाशक्षार (ढाक का क्षार) द्रव में भिगोदव। फिर इन्हें सुखादे। इस रीति से भावित करके इन्हें विशुद्ध गव्यघृत के साथ मद मद आच देकर भून ले। इन परिष्कृत पीपलों के सेवन करने से ही ये रसायन का गुण दिखाती है, अन्यथा नहीं। इस पिप्पली रसायन के सेवन करने से कास, क्षयरोग, शोष, श्वास, हिक्का, गलरोग, बवासीर, सग्रहणी, पाण्डुरोग, विषम ज्वर, स्वरभङ्ग, शोथ, गुल्म तथा वातरक्त रोग नष्ट होता है ॥ ५२—५५ ॥

## ( चरकोक्तं ) पिप्पलीवर्द्धमानरसायनम्—

क्रमवृद्ध्या दशाहानि दशपिप्पलिकं दिनम्।
वर्द्धयेत्पयसा सार्द्धं तथा चापनयेत्पुनः॥ ५६॥
जीर्णे जीर्णे च भोक्तव्यं षष्टिकं क्षीरसर्पिषा।
पिप्पलीनां सहस्रस्य प्रयोगोऽयं रसायनः॥ ५७॥
पिष्टास्ता बलिभिः सेव्याः शृता मध्यबलैर्नरैः।
चूर्णीकृता ह्रस्वबलैर्योज्या दोषामयान् प्रति॥ ५८॥
दशपैप्पलिकः श्रेष्ठो मध्यमः षट् प्रकीर्तितः।
प्रयोगोऽयं त्रिपर्य्यन्तः स कनीयान् स चाबलैः॥ ५९॥
बृंहणं स्वर्यमायुष्यं प्लीहोदरविनाशनम्।
वयसः स्थापनं मेध्यं पिप्पलीनां रसायनम्॥ ६०॥

दूध के साथ दश पीपल प्रतिदिन बढाकर लावें। ( अर्थात् पहिले दिन दश, दूसरे दिन बीस, तीसरे दिन तीस, चौथे दिन चालीस, पांचवें दिन पचास, छठे दिन साठ, सातवें दिन सत्तर, आठवें दिन अस्सी, नवें दिन नब्बे तथा दशवें दिन सौ पीपल खावे)। फिर इसीरीति से प्रतिदिन दश पीपल घटाता जाय। जिस समय औषध जीर्ण होजाय, उस समय घी और दूध के साथ साठीनामक चावलों का भात खावे। यह ( उन्नीस दिन में समाप्त होनेवाला ) हजार पीपलों का प्रयोग रसायन का फल दिखाता है। पूर्णबली पुरुष पीसकर, मध्यबली पकाकर तथा ह्रस्वबली चूर्ण बनाकर पीपलों का प्रयोग करे। प्रतिदिन दश पीपलों का प्रयोग उत्तम, ६ पीपलों का मध्यम, और तीन पीपलों का प्रयोग कनिष्ठ ( अधम ) गिनाजाता है। निर्बल पुरुषों के लिए तीन पीपलों का प्रयोग ही अति प्रशस्त है। यह रसाय बृंहण, सुस्वरकारी, आयुवर्द्धक, प्लीहोदर नाशक, वयस्थापक ( उमर को स्थिर रखने वाला ), तथा मेधावर्द्धक है॥ ५६—६०॥

## मेध्यरसायनम्—

गुडूच्यपामार्गविडङ्गशङ्खिनी वचाभयाविश्वशतावरीसमाः।
घृतेन लीढ्वा प्रकरोति मानवं त्रिभिर्दिनैः श्लोकसहस्रधारिणम्॥६१

गिलोय, अपामार्ग ( ओंगा चिरचिटा ), वायविडङ्ग, शङ्खिनी, वच, हड़, सोंठ, शतावर इन आठ औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़-

छन कर चूर्ण बनाले । इस चूर्ण को घी के साथ मिलाकर (कुछ दिन लगातार रसायनविधि के नियमों का अवलम्बन करके) खाने से मनुष्य की धारणा शक्ति इतनी प्रबल होजाती है कि वह हजार हजार श्लोक प्रतिदिन कण्ठस्थ करसकता है ॥ ६१ ॥

## स्वररसायनम्-

ब्राह्मीवचाभयावासापिप्पल्यो मधुसैन्धवम् ।
अस्य प्रयोगात्सप्ताहात्किन्नरैः सह गीयते ॥ ६२ ॥

ब्राह्मी, वच, हरड़, वासा (अडूसे की छाल), पीपल, सैंधानमक, इन को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले । इस चूर्ण को मधु के साथ मिलाकर खाने से एक सप्ताह में ही मनुष्य का स्वर इतना श्रुतिरमणीय होजाता है कि उसपर किन्नरत्व का सदेह होने लगता है ॥ ६२ ॥

## भृङ्गराजरसायनम्-

धात्रीतिलान् भृङ्गरजो विमिश्रान्
ये भक्षयेयुर्मनुजाः क्रमेण ।
ते कृष्णकेशा विमलेन्द्रियाश्च
निर्व्याधयोऽप्यामरणाद्भवेयुः ॥ ६३ ॥

काले भागरे के चूर्ण में आवलों और तिलों के चूर्ण को मिलाकर कुछ दिन तक लगातार सेवन करने से शिर के बाल काले होजाते हैं, इन्द्रियों की शक्ति बढ़जाती है, और मरणपर्य्यन्त मनुष्य नीरोग रहता है ॥ ६३ ॥

## द्वितीयं भृङ्गराजरसायनम्-

असिततिलविमिश्रान्पल्लवान् भक्षयेद्य
सततमिह पयोशी भृङ्गराजस्य मासम् ।
भवति स चिरजीवी व्याधिनिर्मुक्तदेहो
भ्रमरसदृशकेशः कामचारी मनुष्यः ॥ ६४ ॥

भागरे के पत्तों में काले तिलों को मिलाकर, जो मनुष्य एक महीने तक प्रतिदिन खाया करता है, और केवल दूध पीकर ही रहता है, उस मनुष्य के शिर के बाल भ्रमर के समान काले होजाते है, और वह प्रबल सुरतशक्ति सम्पन्न होजाता है ॥ ६४ ॥

## तृतीयं भृङ्गराजरसायनम्-

ये मासमेकं स्वरसं पिबन्ति
दिने दिने भृङ्गरजः समुत्थम् ।
क्षीराशिनस्ते बलवीर्ययुक्ताः
समाः शतं जीवनमाप्नुवन्ति ॥ ६५ ॥

जो पुरुष लगातार एक मासपर्यंत भांगरे के स्वरस को पीकर केवल यथेष्ट परिमाण में दूध का ही उपयोग करते हैं, वे पुरुष जरारहित तथा बल वीर्य सम्पन्न होकर एक सौ वर्ष पर्यन्त जीवित रहते हैं ॥ ६५ ॥

## त्रिफलारसायनम्-

त्रिफला वचया वापि पिप्पली क्षौद्रसर्पिषा ।
भुक्ता वर्षप्रयोगेण रसायनगुणावहा ॥ ६६ ॥

त्रिफला को वच अथवा पिप्पली के चूर्ण के साथ मधु और घृत मिलाकर एक वर्षपर्यंत प्रतिदिन खाने से रसायन के गुणों को दिखाती है ॥ ६६ ॥

## नागबलारसायनम्-

शरन्मुखे नागबलां पुष्येणोद्धारयेद्भिषक् ।
मूलं तस्याः शुचिर्भूत्वा, सूक्ष्मचूर्णानि कारयेत् ॥ ६७ ॥
तस्य चूर्णस्य शाणं तु दुग्धेनालोड्य पाययेत् ।
जीर्णे दुग्धं च पातव्यमन्नञ्च परिवर्जयेत् ॥ ६८ ॥
क्रमशः सप्तरात्रेण वर्द्धयेत् कार्षिकं परम् ।
ततस्तथैव पातव्यं यावत् स्यात् द्वयः ॥ ६९ ॥
अपस्यतश्च स्त्रीशूद्रमारण्यश्चैतदुच्यते ।
जातोपसर्गं यद्मानमप्येकादशरूपिकम् ॥ ७० ॥
रसायनमिदं दृष्टं सदा चायुश्च वर्द्धते ।
एष एव तु कल्पः स्यान्मधुकस्य रसायने ॥ ७१ ॥
मण्डूकपर्ण्याश्च तथा शङ्खपुष्प्याश्च योज्यते ।
एतद्वापालिकप्रोक्तं रसायनमनुत्तमम् ॥ ७२ ॥

शरद् ऋतु के आने पर पुष्य नक्षत्र वाले दिन शुद्ध होकर नागबला ( गंगेरन ) के मूलों को उखाड़ित करे । फिर इन्हें निर्मल जल से धोकर छाया में सुखावे ।

तदनन्तर इन मूलों को कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को प्रतिदिन एक शाण परिमित दूध में डालकर खिलावे। चूर्ण के जीर्ण होजाने पर भी केवल दूध ही का पान करे। अन्न का परित्याग करदे। तदनन्तर एक सप्ताह में एक कर्ष तक चूर्ण को बढादे। यदि कोई उपद्रव न होवे तो इस के बाद प्रतिदिन एक कर्ष परिमित ही चूर्ण का सेवन करता जाय। इस रसायन के प्रयोग के समय स्त्रियों को तथा अन्त्यजों को देखना अनुचित है, क्योंकि स्त्रियों के देखने से कामवासना, और अन्त्यजों को देखने से घृणा उत्पन्न होना स्वभाविक ही है, जोकि रसायन के प्रयोग में सर्वथा परिहार्य है। इसीलिए इस रसायन का प्रयोग वन में जाकर कुटिप्रावेशिक विधि से ही करना अति प्रशस्त है। इस रसायन के प्रयोग से ग्यारह लक्षण सम न्वित भी यक्ष्मा रोग नष्ट होजाता है। और आयु बढती है। इसीरीति से मुलहठी, मण्डूकपर्णी, तथा अदरक को सेवन करने से रसायन के गुण प्राप्त होते हैं। यह आवलिक ऋषि प्रणीत रसायन सर्वोत्कृष्ट रसायन है॥ ६७—७२॥

## अथ काकमाचीरसायनम्—

मार्गशीर्षे शुभे मासि संशुद्धो वमनादिभिः।
उपेतफलपुष्पां तु काकमाचीं समाहरेत्॥ ७३॥
पलानि दश शुद्धायाः काकमाच्याः समाहितः।
पचेत्कार्ष्णायसे पात्रे तैलार्द्धेन शनैर्भिषक्॥ ७४॥
तस्य मात्रां प्रयुञ्जीत षष्टिकान्नञ्च भोजयेत्।
तेन शाकेन भुञ्जीत मात्रया षष्टिकोदनम्॥ ७५॥
अनुपानं पिबेच्चात्र जलमामलकैर्युतम्।
एकविंशतिरात्रं तु प्रयोगोऽयं महोत्तम॥ ७६॥
द्विसप्तरात्रं मध्यं तु सप्तरात्रं तथावरम्।
प्रयोगमाचरंस्त्वेन ग्राम्यधर्मं तु वर्जयेत्॥ ७७॥
नचाचरेद्दिवा स्वापं व्यायामं च विवर्जयेत्।
क्रमशश्च प्रयोगान्ते रसानभ्यवहारयेत्॥ ७८॥
न चातिवेलं भुञ्जीत नचासात्म्यं कथं च न।
एष प्रयोगेण वृद्धानां यौवनं पुनरानयेत्॥ ७९॥
वलीं हन्याद्वतं वाऽऽयुः प्राणिनां सन्निवर्तयेत्।
ये चोपहतपुंस्त्वास्तु तेषां पुंस्त्वं विशोधयेत्॥ ८०॥

विजातिभिश्च संयुक्तान्, कर्मभिर्विविधैः शुभैः।
सेव्यमानं यथेष्टं तु क्रमात्समुपनामयेत् ॥ ८१ ॥
धन्यं यशस्यमायुष्यं कल्याणं मङ्गलप्रदम्।
सर्वत्र विश्रुताभिख्यं काकमाचीरसायनम् ॥ ८२ ॥

मङ्गल स्वरूप मार्गशीर्ष नामक महीने के आनेपर वमन विरेचन आदि क्रियाओं को करके पहिले शरीर को शुद्ध कर लेवे। तदनन्तर पुष्प, और फल संयुक्त काकमाची ( मकोय-वा केवाई ) क्षुपों को उखाड़ कर लावे। इन को निर्मल जल से धोकर रख देवे। तदनन्तर दश पल परिमित काकमाची को लेकर पांच पल परिमित तैल के साथ लोहे के पात्र में डालकर यथाविधि पकावे। जब यह शाक सिद्ध हो जाय तो इसे उतार ले। तदनन्तर इस शाक को उचित मात्रा में लेकर साठी नामक चावलों के भात के साथ खावे। भोजन के बाद चावलों के शीतकषाय को ( पानी के परिवर्तन में ) पीवे। इस रीति से इक्कीस दिनतक इस रसायन का प्रयोग करे। इस रसायन का तीन सप्ताह का उत्तम, दो सप्ताह का मध्यम, तथा एक सप्ताह का अधम प्रयोग होता है। इस रसायन के प्रयोग के समय ग्राम्यधर्म ( स्त्रीसहवास ) करना सर्वथा अनुचित है। दिन में सोना भी नहीं चाहिए। व्यायाम ( कसरत ) करना भी छोड़देना चाहिए। रसायन काल के समाप्त होने पर क्रमपूर्वक रसों का उपयोग करना श्रेयस्कर है। इन रसों को अत्यधिक मात्रा में भी सेवन करना अनुचित है। असात्म्य ( प्रकृति विरुद्ध द्रव्य ) वस्तुओं का भी परित्याग करदे। इस के प्रयोग से वृद्ध पुरुष भी नव यौवन ( नई जवानी ) धारण करलेते हैं। वलियां नष्ट होजाती हैं। नष्टप्राय आयु भी फिर लौटआती है। पुंस्त्वशक्ति रहित पुरुषों की नपुंसकता दूर होजाती है। उचित समय तक विविध शुभ कर्मों के साथ इस रसायन का प्रयोग करने से विजातीयों में मिले हुए पुरुष भी फिर अपने मूलधर्म को स्वीकार करलेते हैं। यह काकमाची रसायन अतिप्रशस्त, कीर्तिप्रद, आयुवर्द्धक, मङ्गलकारी, तथा प्रसिद्ध है ॥ ७३—८२ ॥

## भल्लातकरसायनम्—

सहामलकशुक्तिभिर्दधिसरेण तैलेन वा
गुडेन पयसा घृतेन यवशक्तुभिर्वा सह।

तिलेन सह माक्षिकेण पललेन सुवेन वा
वपुष्करमरुष्करं परममेध्यमायुष्करम् ॥ ८३ ॥

आध पल परिमित भावलों, दधिसर, तिलतैल, गुड़, दूध, घी, जौ के सत्तू, तिल, शहद, मांसरस, इन में से किसी एक के साथ शुद्ध किए हुए भिलावों के खाने से शरीर सुदृढ हो जाता है। यह रसायन अत्यन्त मेधावर्द्धक, तथा आयुवर्द्धक है ॥ ८३ ॥

## कृष्णतिलरसायनम्—

दिने दिने कृष्णतिलप्रकुञ्चं समश्नतां शीतजलानुपानम्।
पोषः शरीरस्य भवत्यनल्पो दृढीभवन्त्यामरणाच्च दन्ताः॥८४॥

प्रतिदिन एक पल परिमित काले तिलों को खाकर शीतल जल को पीने से शरीर सुदृढ हो जाता है, और मरण पर्यन्त दांत सुदृढ रहते हैं अर्थात् टूटते नहीं ॥ ८४ ॥

## श्वदंष्ट्राद्यं चूर्णम्—

चूर्णं श्वदंष्ट्रामलकामृतानां
लिहन्ससर्पिर्मधुभागमिश्रम्।
वृषः स्थिरः शान्तविकारदुःखः
समाः शतं जीवति कृष्णकेशः ॥ ८५ ॥

गोखरू, आवले, गिलोय, इन तीन औषधियों को समान परिमाण में कूट कपड़छानकर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को मधु और घी के साथ मिलाकर खाने से विविध प्रकार के रोग नष्ट हो जाते हैं, और शरीर सुदृढ, सुरतक्षम, हो जाता है। शिर के बाल काले होजाते हैं ॥ ८५ ॥

## वचारसायनम्—

मासं वचामप्युपसेवमाना क्षीरेण तैलेन घृतेन वापि।
भवन्ति रक्षोभिरधृष्यरूपा मेधाविनो निर्मलमृष्टवाक्याः ॥८६॥

दूध, तेल, अथवा घी के साथ वच के चूर्ण को एक मास पर्यंत लगातार खाने से भूतबाधा नहीं होती। और वे पुरुष अत्यत मेधावी हो जाते हैं। तथा वाणीगत गद्गदता प्रभृति रोग दूर हो जाते हैं ॥ ८६ ॥

## मण्डूकपर्णीरसायनम्—

मण्डूकपर्णीमपि भक्षयन्तो
भृष्टां घृते मासमनन्नभक्ताः ।
जीवन्ति कालं विपुलं प्रगल्भा-
स्तारुण्यलावण्यगुणोदयस्थाः ॥ ८७ ॥

मण्डूकपर्णी को घृत में भूनकर एक मास पर्यंत लगातार सेवन करने से मनुष्य दीर्घजीवी, मेधावी, तथा तरुण हो जाता है। इस रसायन के प्रयोग में अन्न परित्याग करके केवल दूध से ही प्राण धारण करना चाहिए ॥ ८७ ॥

## ऋतुविभागेन हरीतकीरसायनम्—

ग्रीष्मे तुल्यगुडां, ससैन्धवयुतां मेघावनद्धाम्बरे,
सार्धं शर्करया शरद्यमलया, शुण्ठ्या तुषारागमे ।
पिप्पल्या शिशिरे, वसन्तसमये क्षौद्रेण संयोजिता
त्वाख्याताश्च हरीतकी बुधवरैः सर्वामयध्वंसिनी ॥ ८८ ॥

ग्रीष्म ऋतु में समान गुड़ के साथ, वर्षा ऋतु में सैन्धालवण के साथ, शरदृतु में खांड के साथ, हेमन्तऋतु में सोंठ के चूर्ण के साथ, शिशिर ऋतु में पिप्पली के चूर्ण के साथ, तथा वसन्त ऋतु में मधु के साथ हरीतकी ( हरड़ ) का चूर्ण के खाने से सब रोग दूर हो जाते हैं ॥ ८८ ॥

## गन्धकराजरसायनम्—

शुद्धो बलिर्गोपयसा त्रिवारं ततश्चतुर्जातगुडूचिकाभिः ।
पथ्याक्षधात्र्यौषधभृङ्गराजैर्भाव्योऽष्टवारं पृथगार्द्रकेण ॥८९॥
शुद्धे सितां योजय तुल्यभागां रसायनं गन्धकराजसंज्ञम् ।
माषोन्मितं सेवितमेति मर्त्यो वीर्यं च पुष्टिं दृढदेहवह्निम् ॥९०॥
कण्डूं च कुष्ठं विषदोषमुग्रं मासद्वयेनेह जयेत्प्रयोगः ।
घोरातिसारं ग्रहणीगदं च हरेच्च रक्तं दृढशूलयुक्तम् ॥ ९१ ॥
जीर्णज्वरं मेहगणं प्रदुष्टं वातामयानां हरणे समर्थम् ।
प्रजाकरं केशमतीव कृष्णं करोति नेत्रद्युति चाभिवर्धनम् ॥९२॥
रसायनं पर्वतजारमर्थ्यं क्षाराम्लतैलाधिकराजिवर्ज्यम् ।
सशोथरोगं खलु मुष्कवृद्धिं हरेच्च वै गन्धकराजयोगः ॥ ९३ ॥

पहिले गाय के दूध में यथाविधि आंवला सार गन्धक को तीन बार विशुद्ध करले तदनन्तर दालचीनी, छोटी इलायची, तेजपात, नागकेशर, गिलोय, हरड़, बहेड़ा, आंवला, सोंठ, भांगरा, अदरक, इन औषधियों के रस के साथ अलग आठ आठ बार भावना देवे। जब भावना समाप्त हो जाय, तो गन्धक के समान विशुद्ध खांड मिलाकर एक मासा प्रतिदिन खाया करें। इसका नाम गन्धकराज रसायन है। इसके सेवन करने से मनुष्य का शरीर सुदृढ़, पुष्ट, तथा विपुलवीर्यशाली होजाता है। इस रसायन को दो मास पर्यंत लगातार सेवन करने से कण्डू, कुष्ठ, विषबाधा, प्रबलअतिसार, संग्रहणी, प्रबल शूलयुत, रक्त का आना, जीर्णज्वर, प्रमेह, तथा विविध प्रकार के वातरोग दूर हो जाते हैं। यदि इस रसायन को ६ महीने तक किया जाय तो सिर के बाल बहुत काले हो जाते हैं यह रसायन प्रज्ञादाता है। इस रसायन के प्रयोग के समय क्षार, अम्ल, तैल आदि द्रव्यों का सेवन करना निषिद्ध है। गन्धकराज नामक इस रसायन के सेवन करने से सोमरोग, तथा मुष्कवृद्धि नष्ट होजाती है॥ ८६—९३॥

## पलाशबीजतैलम्—

पलाशबीजतैलं तु शीलितं तु यथाबलम्।
रसायनविधानेन जरां हन्ति न संशयः॥ ९४॥

पलाश (ढाक) के बीजों के तेल को बलाबल का विचार करके उचित मात्रा में रसायनविधान के अनुसार प्रयोग करने से वार्द्धक्य (बुढ़ापा) दूर हो जाता है॥ ९४॥

## लाङ्गलिकारसायनम्

लाङ्गलीत्रिफलालोहं पृथक् तोलद्वयोन्मितम्।
मार्कवस्वरसे पक्त्वा गुटिकानां शतत्रयम्॥ ९५॥
छायाविशुष्कां गुटिकामिहार्द्रौ
दिने तथैकामपि तां क्रमेण।
भजेद्विरिक्तः क्रमशश्च मण्डं
पेयां विलेपीं रसकौदनं च॥ ९६॥
सर्पिःस्निग्धं मासमेकं यतात्मा
मासादूर्ध्वं सर्वथा स्वैरवृत्तिः।
वर्ज्यं यत्नात्सर्वकालं त्वजीर्णं
वर्षेणैवं योगराजं विदध्यात्॥ ९७॥

भवति विगतरोगो योऽप्यसाध्यामयार्तः
प्रबलपुरुषकारः शोभते योऽपि वृद्धः ।
उपचितपृथुगात्रः श्रोत्रनेत्रादियुक्त-
स्तरुण इव समानां पञ्च जीवेच्छतानि ॥ ९८ ॥

चलिहारी, त्रिफला, लोहभस्म, इन को पृथक् एक एक तोला लेकर भांगरे के रस के साथ घोटकर तीन सौ साठ गोलियां बनालें । इन गोलियों को छाया में सुखाकर प्रयोग में लावे । इस रसायन को सेवन करने के पूर्व विरेचन का प्रयोग करना चाहिए । जब विरेचन करने से कोष्ठ शुद्धि हो जाय तब इस रसायन का प्रयोग करे । पहिले आधी गोली को ही खाना समुचित है, जिस समय आधी गोली सात्म्य हो जाय, तब प्रतिदिन एक गोली सेवन किया करे । गोलियों के खाने के बाद मण्ड, पेया, विलेपी, तथा मांसरस और ओदन पथ्य के लिए प्रयोग करे । स्निग्ध पदार्थ, तथा घृत, एक मास पर्यंत प्रचुर परिमाण में सेवन करे । एक मास के बाद स्वेच्छापूर्वक आहार तथा विहार कर सकता है इस कलिहारी रसायन के प्रयोग करने से असाध्य रोगों से युक्त पुरुष भी नीरोग हो जाता है, और वृद्ध पुरुष भी प्रचुर पुरुषत्व ( सुरतसामर्थ्य ) सम्पन्न होता है । इसके प्रयोग से शरीर सुदृढ, तथा मांसल होजाता है । कान और आखों में सुनने और देखने की शक्ति आजाती है । इस रसायन को एक वर्ष पर्यंत प्रयोग करने से पांच सौ वर्ष तक ( युवा पुरुष के समान रहकर ) जीवित रहता है ॥ ९५—९८ ॥

शतावरीरसायनम् -

शतावरीकल्ककषायसिद्धं
ये सर्पिरश्नन्ति सिताद्वितीयम् ।
तान् जीविताध्वानमभिप्रपन्नान्
न विप्रलुम्पन्ति विकारचौराः ॥ ९९ ॥

शतावर के कल्क तथा क्वाथ से प्रसाधित घृत को खांड के साथ मिलाकर कुछ दिन तक लगातार प्रयोग करने वाले पुरुषों को जीवन मार्ग में रोगरूपी चोर या डाकू नहीं लूट सकते हैं, अर्थात् वे पुरुष विविध आधि व्याधियों से पीड़ित नहीं रहते हैं ॥ ९९ ॥

## शतावर्यादिचूर्णम्–

शतावरी मुण्डिनिका गुडूची
सहस्तिकर्णी सहतालमूली ।
एतानि कृत्वा समभागयुक्ता-
न्याज्येन किंवा मधुना वलिह्यात् ॥ १०० ॥
जरारुजामृत्युवियुक्तदेहो
भवेन्नरो वीर्यबलादियुक्तः ।
विभाति देवप्रतिमः स नित्यं
प्रभामयो भूरिविवृद्धबुद्धिः ॥ १०१ ॥

शतावर, मुंडी (गोरखमुंडी), गिलोय, हस्तिकर्णपलाश, तथा मुसली इन पांच औषधियों को समान परिमाण में लेकर कूट कपड़छानकर चूर्ण बनाले। तदनतर इस चूर्ण को मधु अथवा घृत के साथ मिलाकर खाने से मनुष्य अतुल शक्ति सपन्न तथा वार्द्धक्य (बुढापा) रहित हो जाता है। इस के प्रयोग से मनुष्य मेधावी, दिव्यप्रभाशाली तथा देवस्वरूप होजाता है ॥ १००—१०१ ॥

## नस्यतैलरसायनम्–

त्रिफलां च समां कुर्यान्नीलीं नीलोत्पलानि च ।
अंजनं पिप्पलीमूलं पत्रं सहचरस्य च ॥ १०२ ॥
त्वचमर्जुनवृक्षस्य फलं पिण्डारकस्य ।
जम्बूमूलकषायं च जम्बूमूलाच्च मृत्तिकाम् ॥ १०३ ॥
भृङ्गको लोहचूर्णं च ह्यक्षमात्राणि कारयेत् ।
एतैर्भावितके तैले शनैर्मृद्वग्निना पचेत् ॥ १०४ ॥
ततः संशोधनं कृत्वा नस्तःकर्म समाचरेत् ।
तिलतैलेन कृशरां मासं भुञ्जीत वै नरः ॥ १०५ ॥
तृषितेन च पातव्यं त्रिफलासलिलं तथा ।
तोयकृत्यं यदन्यच्च तच्च तेनैव कारयेत् ॥ १०६ ॥
नस्यतैलप्रयोगेण मासेकेनैव मानवः ।
शङ्खसुश्वेतकेशोऽपि भृङ्गकेशः प्रजायते ॥ १०७ ॥

हरड़, बहेड़ा, आंवला, नीला कमल, अंजन (सुरमा) पीपलामूल, सहचरपत्र (कटसरैया के पत्ते) अर्जुनछाल, पिण्डारक फल (कच्चे मैनफल अथवा पिंडारा)

जामुन के मूल के पास की मिट्टी, भांगरा, तथा लोहचूर्ण, इन औषधियों को पृथक् एक एक कर्ष लेकर कल्क बनाले। और जामुन के मूल की छाल का क्वाथ बनाले। बहेड़े के बीज से निकाले हुए तैल को इनके साथ पकावे। जब सिद्ध होजाय तो इस तैल से प्रतिदिन नस्य किया करे। तिलतैल के साथ कृशरा (तिल, तण्डुल, और उड़द की दाल को पकाकर बनाई हुई खिचड़ी) को खावे। इस प्रकार एक मास पर्यंत इस तैल को नस्यकर्म करके कृशरा का ही उपयोग करे। प्यास लगने पर त्रिफला का जल पीना चाहिए। और कार्मों को भी जिनमें पानी की आवश्यकता हो, उनमें भी त्रिफला जल ही प्रयुक्त करना चाहिए। इस नस्य तैल को एक मास पर्यंत उक्तविधि के साथ प्रयोग करने से शंख के समान सफेद बाल भी भ्रमर के समान काले हो जाते हैं॥ १०२—१०७॥

## आश्विनरसायनम्—

तप्यमानं तपोऽत्युग्रं विश्वामित्रं महामुनिम्।
अश्विनौ देवभिषजावूचतुर्भिषजां वरौ॥ १०८॥
तपश्चरणखिन्नस्य नरस्याप्यायनं पुनः।
रसायनमिदं श्रेष्ठमारोग्यबलवर्द्धनम्॥ १०९॥
गौरामलकचूर्णानां प्रस्थः स्याच्छिशिरोद्धृतः।
एकविंशतिरात्रं तु स्वरसेनैव भावयेत्॥ ११०॥
प्रस्थः पिप्पलीचूर्णस्य पलाष्टकमयोरजः।
द्वौ प्रस्थौ मधुनः स्यातां सर्पिषश्चाढकं भवेत्॥ १११॥
द्वौ प्रस्थौ शर्करायाश्च त्वर्द्धप्रस्थं च चित्रकात्।
एतत्संभृत्य संभारं प्रक्षिप्य घृतभाजने॥ ११२॥
मासमेतत्स्थितं भाण्डे प्राश्नीयात्तु यथाबलम्।
तोलकार्द्धं तोलकं वा लिह्यात्कल्यमभुक्तवान्॥ ११३॥
न चात्र नियमः कश्चित् स्नानभोजनमैथुने।
शतं जीवति मेधावी वलीपलितवर्जितः॥ ११४॥
धन्यं यशस्यमायुष्यं कल्याणं मङ्गलं परम्।
विश्वामित्रस्य चार्षमिदमृषिभिश्चाभिपूजितम्॥ ११५॥

अतिभयंकर बहुकालव्यापी तपस्या में निरत विश्वामित्र महामुनि को देखकर

वैद्यवर्य, देववैद्य, अश्विनी कुमारों ने कहा कि—महामुने ! तपश्चर्या के क्लेश से दुर्बल शरीर वाले पुरुषों को बल, और आरोग्य को देने वाला यह रसायन अतीव प्रशस्त है। आप इसका ही प्रयोग करें। शिशिर ऋतु में निकाले हुए आवलों को एक प्रस्थ छाया में सुखाले। तदनन्तर इन्हें कूट कपड़छानकर यथाविधि चूर्ण बनाले। इस चूर्ण का तीन सप्ताह तक आवलों के रस मे ही (२१) भावना देवे। तदनन्तर इस चूर्ण को सुखा दे। *फिर इस चूर्ण में एक प्रस्थ परिमित पिप्पलीचूर्ण, आठपल परिमित* लोहभस्म, दो प्रस्थ शहद, चार प्रस्थ गव्यघृत, दो प्रस्थ खाड, तथा आधा प्रस्थ चीते का चूर्ण मिलाकर स्निग्धपात्र में रखदेवे। एक मास तक इस पात्र को सुरक्षित, प्रदेश में रखदे। तदन्तर इस में से प्रति दिन आधा तोला, या एक तोला खाने से पहिले प्रातःकाल खा लिया करें। इस रसायन के प्रयोग के समय स्नान, भोजन, स्त्री सहवास, प्रभृति कार्यों को करना निषिद्ध नहीं है इस रसायन के प्रयोग से मनुष्य जरा रहित होकर एक सौ वर्ष पर्यंत जीवित रहता है। यह रसायन मेधाजनक, आयुवर्द्धक, कीर्तिकर, मङ्गलस्वरूप, मङ्गलकारी, तथा अत्यन्त प्रशंसनीय है। इस रसायन को विश्वामित्र महामुनि ने बहुत पसद किया था, और अन्य ऋषियों ने भी इसे सगादर णीय बताया था ॥ १०८—११४ ॥

## अश्वगन्धाद्यं रसायनम्—

हेमन्तेऽथाश्वगन्धां नियतमपि तिलान् कृष्णकान् भक्षयेद्वै
संमिश्रान् शर्कराभि सततमिह पय शीलयेद्योगयुक्त ।
एतच्चैवेश्वरेण स्वयमिह गदितं विष्णवे वलयवर्यं
यत्पीत्वा द्वादशाहं भवति हि तरुण क्षीणकामोऽपि वृद्ध' ११६

हेमन्तऋतु में असगन्ध के चूर्ण को काले तिल तथा खाण्ड के साथ मिलाकर खावे, इसके अनन्तर दूध को अवश्य पी लेना चाहिये। बलकारक योगों में सर्व श्रेष्ठ यह *योगराज शिवजी ने विष्णु को बताया था।* इस योगराज को केवल बारह दिन लगातार सेवन करने से वृद्ध पुरुष भी पुरुषशक्ति संपन्न हो जाता है ॥ ११६ ॥

## अश्वगन्धारसायनम्—

अश्वगन्धां पयस्यां च संसृज्य पयसा पिबेत् ।
मासमेकं प्रयुंजानः सुकृश स्थूलतां व्रजेत् ॥ ११७ ॥

असगध तथा विदारीकन्द के चूर्ण को दूध में डालकर एक मास पर्यंत लगातार पीने से कृश पुरुष भी मोटा हो जाता है ॥ ११७ ॥

अथ गन्धारसायनम्—

पीताश्वगन्धा पयसार्द्धमासं घृतेन तैलेन सुखाम्बुना वा ।
कृशस्य पुष्टिं वपुषो विधत्ते बालस्य सस्यस्य यथाम्बुवृष्टिः ॥ ११८ ॥

असगंध के चूर्ण को दूध, घी, तेल, अथवा गरम पानी के साथ दो सप्ताह पर्यंत खाने से कृश पुरुष का शरीर इस प्रकार बढ़ता है जिस प्रकार वर्षा के पड़ने से छोटा सस्य ॥ ११८ ॥

अश्वगन्धारसायनम्—

समूलदलपुष्पाढ्यामश्वगन्धां विचूर्णयेत् ।
सर्पिषा तोलकमितं शीलयित्वा पयः पिबेत् ॥ ११६ ॥
पयसौदनमश्नीयादेकविंशतिरात्रिकम् ।
सुकृशोऽपि भवेत्स्थूलो बलवांश्च प्रभान्वितः ॥ १२० ॥

इति श्रीमता सदानन्दशर्मणा प्राणाचार्येण प्रतिसंस्कृते
नवनीतके रसायनप्रयोगविज्ञानीयो नाम
षष्ठोऽध्यायः समाप्तः ।

असगंध के फूल, पत्र, तथा मूल लेकर यथाविधि चूर्ण बनावें। एक तोला परिमित इस चूर्ण को घृत के साथ सेवन करके पीछे दुग्धपान करे। दूध के साथ ही भात खावे। इस रीति से तीन सप्ताह तक चूर्ण को सेवन करने से दुबला पतला पुरुष भी स्थूल, बलवान् तथा तेजस्वी हो जाता है ॥ ११६—१२० ॥

इति प्रतिसंस्कृते नवनावनीतके सावदीपिकाख्या
हिन्दीभाषाव्याख्यायां षष्ठोऽध्यायः ॥

# अथ यवागूप्रयोगविज्ञानीयः सप्तमोऽध्यायः

यवागूलक्षणम्—

स्वाभ्यस्तलघाघमात्रायास्तण्डुलैस्तुषभागिकैः ।
षड्गुणेऽम्भसि संसिद्धा यवागू विनिगद्यते ॥ १ ॥

जितने परिमाण में नित्य चावल खाने का अभ्यास हो उस मात्रा से चतुर्थांश चावलों से छै गुने पानी में डालकर बनाया हुआ अन्न विशेष को यवागू कहते हैं ॥ १ ॥

## यूपलक्षणम्—

अष्टादशगुणेनेह वारिणा खलुसाधित. ।
मुद्गादिभिः स्मृतो यूषो निर्यूहश्च स पच वै ॥ २ ॥

मूंग आदि शिम्बी धान्यों में अठारह गुना पानी डालकर बनायेहुए अन्न विशेष को यूष अथवा निर्यूह कहते हैं ॥ २ ॥

## पेयालक्षणम्—

तण्डुलेभ्यस्त्रिचिगुणे चैकादशगुणेऽम्भसि ।
साधिता स्वल्पसिक्था तु पेया विज्ञैरुदीरिता ॥ ३ ॥

चावलों से पन्द्रहगुने अथवा ग्यारहगुने जल को डालकर बनायेहुए स्वल्प सिक्थ ( जिस में भक्तकणिकाए स्वल्प मात्रा में हों ) अन्न विशेष का नाम पेया है ॥ ३ ॥

## ज्वरहरयूपः—

कुलत्थकृष्णायवमूलकानां निर्यूहमेवां घृततैलमिश्रम् ।
दध्ना युतं तण्डुलसैन्धवाभ्यां ज्वरं जयेत्कोष्ठगतं च वायुम् ॥ ४ ॥

कुलत्थ, पीपल, जौ, मूलक इन के यथाविधि बनायेहुए यूष को घृत और तेल मिलाकर अथवा दही, तथा सैन्धव युक्त ओदन के साथ खाने से ज्वर और कोष्ठगत वात दूर होता है ॥ ४ ॥

## लाजपेया—

लाजपेयां सुखजरां पिप्पलीनागरैः शृताम् ।
पिबेज्ज्वरी ज्वरहरां क्षुद्वानल्पाग्निरादितः ॥ ५ ॥

पिप्पली तथा सोंठ, के संयोग से बनाई हुई लाजपेया ज्वर में मन्दाग्निवाले रोगी को भूख लगजाने पर पिलानी चाहिए ॥ ५ ॥

## पञ्चकोलसाधिता यवागूः—

सनागरं पिप्पलीचव्यचित्रकं,
सपिप्पलीमूलमथापि तण्डुलान् ।
संयोज्य सिद्धा प्रथिता यवागूः,
प्रदीपनी शूलहरा परा च ॥ ६ ॥

सोंठ, पिप्पली, चव्य, चीता, पीपलामूल तथा तण्डुलों के योग से यथाविधि बनाई हुई यवागू भूख बढ़ाती है, और शूल को दूर करती है ॥ ६ ॥

## संग्राहिणी यवागूः-

मध्यं कपित्थस्य सबिल्वमध्यं,
चाङ्गेरिका दाडिमतक्रसिद्धा ।
संग्राहिणी चैव तु पाचनीया,
पेया सवाते तु सपञ्चमूला ॥ ७ ॥

कपित्थमज्जा ( कच्चे कैथ फल का गूदा ), बिल्वमज्जा ( बेलगिरी ), चांगेरी, अनारदाना, तक्र के संयोग से बनाईहुई पेया वा यवागू विशेषतया संग्राहिणी [ तरल मल को पिण्डित करने वाली ], तथा पाचनी [अन्नादि को परिपाक करनेवाली] है । वातिक अतिसार मे शालपर्णी, पृश्निपर्णी, छोटी कटेरी, बड़ी कटेरी, तथा गोखरू सहित पूर्वोक्त द्रव्यों से साधित यवागू देनी चाहिए ॥ ७ ॥

## शालपर्ण्यादियवागूः-

स्याच्छालपर्णी सह पृश्निपर्णी,
बला तथा बिल्वफलस्य मध्यम् ।
सदाडिमा तण्डुलसंप्रयुक्ता,
पेयातिसारे कफपित्तजे तु ॥ ८ ॥

शालपर्णी, पृश्निपर्णी, खरैंटी, बिल्वमज्जा ( बेलगिरी ), अनारदाना, तथा तण्डुलों के संयोग से बनीहुई पेया कफ तथा पित्तज अतिसार में देनी चाहिए॥८॥

## रक्तातिसारघ्नी यवागूः

ह्रीवेरधान्योत्पलनागरेषु,
छागे पयस्यम्भसि पृश्निपर्ण्याः ।
स तण्डुलां तां विपचेद्विधिज्ञो,
रक्तातिसारेषु हितां यवागूम् ॥ ९ ॥

सुगन्धवाला धनियां, कमल, सोंठ, पृश्निपर्णी, तथा तण्डुलों के योग से अर्धजल संयुक्त बकरी के दूध में बनाई हुई यवागू रक्तातिसारियों के लिए अति प्रशस्त है ॥९॥

## आम मूत्रकृच्छ्रहरं यवागूद्वयम्-

आमे तु साम्लां सह नागरेण,
पेयां भिषक् सातिविषां तु दद्यात् ।
सकण्टकारीं खलु गोक्षुराढ्यां,
सफाणितां बस्तिरुजासु पेयाम् ॥ १० ॥

सोंठ, अतीस, तण्डुल, तथा अम्ल के साथ बनाई पेया आमदोष में देनी चाहिए। कण्टकारी, गोखरू, और फाणित (निकृष्ट गुडविशेष) से बनाई हुई पेया बस्तिगत वेदनाओं में अति प्रशस्त है ॥ १० ॥

## क्रिमिघ्नी यवागूः

विडङ्गकं पिप्पलीमूलशिग्रुं सुवर्चिकां मोचरसं च तद्वत्।
प्रसाधिता तक्रयुता यवागूः कोष्ठाश्रयान् हन्ति क्रिमीन् नरस्य ११

वायविडंग, पीपलामूल, सहिंजने की छाल, सज्जीखार, तक्र तथा मोचरस, के संयोग से यथाविधि बनाईहुई यवागू कोष्ठगत क्रिमियों को नष्ट करती है ॥११॥

## पिपासाहरी यवागूः—

द्राक्षा, सविश्वा च सशारिवा च,
लाजाश्च सिद्धाः सह पिप्पलीभिः।
पेया सुशीता मधुसंप्रयुक्ता,
तृष्णां निहन्यात् सुचिरप्रवृद्धाम्॥ १२ ॥

किशमिस, सोंठ, अनन्तमूल, पिप्पली, तथा लाज (भृष्टधान्य) के संयोग से यथाविधि बनाईहुई यवागू में शीतल होनेपर मधु डालकर पीनें से चिरकाल से लगीहुई प्रबल तृषा भी शान्त होजाती ॥ १२ ॥

## विषघ्नी यवागूः—

ससोमराजीं तु हितां यवागूं वदन्ति रोगेषु विषान्वयेषु।

बावची के संयोग से यथाविधि बनाईहुई यवागू विषसंग जनित रोगों में अति गुणकारी है॥

## बृंहणी यवागूः—

वराहमांसः क्वथिते तु सिद्धा स्याद् बृंहणी तु नृणां यवागूः ॥ १३ ॥

वराह के मांस के कषाय के साथ विधिपूर्वक बनाई हुई यवागू अत्यन्त बृंहण कारी है ॥ १३ ॥

## जीर्णप्रतिश्यायहरी यवागूः—

यवैर्यवागूस्तु सदाडिमाम्ला सत्र्यूषणा हिङ्गुनि चाग्निपक्वा।
घृते सतैले लवणे च युक्ता जीर्णप्रतिश्यायहिता कफे च ॥१४॥

सोंठ, काली मिरच, पिप्पली, हींग, अनारदाना, तथा यवों के संयोग से

यथाविधि बनीहुई यवागू को घी, तेल, तथा लवण मिलाकर जीर्ण प्रतिश्याय, अथवा कफ प्रकोप में खाना चाहिए ॥ १४ ॥

## कर्षणी यवागूः

गवेधुकानां परिस्तापितानां स्यात्कर्षणीया मधुसंप्रयुक्ता।

गवेधुक (धान्यविशेष) साधित यवागू मधु मिलाकर सेवन करने से कर्षणीय लेखनकर या विरूक्षणकारिणी है ॥

## स्नेहनी यवागूः

सर्पिष्मती सैन्धवसम्प्रयुक्ता तिलैर्युता स्नेहकरी यवागूः ॥१५॥

तिल, घी, तथा सेंधानमक के संयोग से यथाविधि बनीहुई यवागू स्नेहनकर्म करती है ॥ १५ ॥

## विरूक्षणी यवागूः

कुशामलक्योः क्वथिते कषाये श्यामाकपेया तु विरूक्षणीया।

कुश, और आंवलों के निर्यूह में बनीहुई श्यामाक धान्यों की पेया विरूक्षण के लिए प्रशस्त है ॥

## श्वासहिक्काहिहरी यवागूः

श्वासेषु हिक्कासु तथैव कासे हिता यवागूर्दशमूलसिद्धा ॥१६॥

दशमूल के क्वाथ के संयोग से बनीहुई यवागू श्वास, हिक्का, तथा कास रोग में विशेषतया लाभदायक है ॥

## पक्वाशयरुजाहरी यवागूः—

रुजासु पक्वाशयसंभवासु हिता प्रसन्नायमके विपक्वा।

घृत और तेल में मदिरा के साथ बनीहुई (शाक आदियों की) यवागू पक्वाशयगत वेदनाओं में देनी चाहिए ॥ १६ ॥

## वर्चोनिरस्यनी यवागूः—

मांसैश्च माषैश्च तिलैः सशाकैः

सिद्धा भवेद् गूथनिरस्यनीतु ॥ १७ ॥

मांस, उड़द, तिल, तथा शाकों के संयोग से यथाविधि बनीहुई यवागू मलको बाहर निकालने के लिए अतीव प्रशस्त है ॥१७॥

"संग्रहणभेदने—यवागूद्वयम्—

जम्ब्वाम्रयोरास्थिकपित्थबिल्वैः

संग्राहणीया तु भवेद्यवागूः ।

क्षारं च हिंगून्यथ चित्रकं च

वृक्षाम्लसिद्धा खलु भेदनीया ॥ १८ ॥

जामुन के बीज की मज्जा, आमके बीज की मज्जा, कैथ का फल, तथा बिल्व-मज्जा के से विधिपूर्वक बनीहुई यवागू (अतिसार प्रभृति रोगों में) मल का संग्रहण करने के लिए अतिप्रशस्त है। तथा जवाखार, हींग, चीते की छाल, तथा वृक्षाम्ल (अम्लवेतस) के सयोग से यथाविधि बनीहुई यवागू मलावरोध को दूर करने के लिए अतिप्रशस्त है ॥ १८ ॥

## यवागूद्वितयम्—

वातानुलोमं कुरुते यवागूः कणाशिफाशुण्ठ्यभयाविपक्वा ।

तक्रेण सिद्धा तु हिता यवागूः परं घृतव्यापदि सम्प्रयुक्ता ॥ १९ ॥

पीपलामूल, सोंठ, तथा हरड़, के सयोग से यथाविधि बनीहुई यवागू कोष्ठगत वायुका अनुलोमन करने के लिए देनी चाहिए। तक्र के सयोग से बनाईहुई (तण्डुलादिक की) यवागू घृतव्यापद (घृतप्रयोगजनित अजीर्ण आदि विकारों में) में प्रशस्त है ॥ १९ ॥

## यवागूप्रयोगौ—

व्यापन्नतैलस्य हिता यवागूः

सक्षौद्रपिण्याककृता सतक्रा ।

सपिप्पलीकामलकैर्विपक्वा

कण्ठ्या यवागूर्यमके यवानाम् ॥ २० ॥

तक्र, तिलकल्क, तथा मधु के सयोग से विधिपूर्वक बनीहुई यवागू तैलव्यापद (तैल प्रयोगजनित विकार) में देनी चाहिए। पिप्पली और आवलों के सयोग से घृत और तल में बनीहुई यवों की यवागू कण्ठ्य (कण्ठ रोग नाशक) है ॥ २० ॥

## यवागूद्वितयम्—

दध्ना तथोपोदिकया विपक्वा सतण्डुलास्यान्मदनाशिनी तु ।

गोधारसक्षीरमयूरबीजैः सिद्धा यवागूस्तु भवेत्क्षुतघ्नी ॥ २१ ॥

उपोदिका (पोई का शाक) तथा दही के सयोग से बनीहुई तण्डुलों की यवागू (विष, मद्य, तथा अ यकारण जनित) मद को दूर करती है। गोधा का मांसरस, तथा दूध के सयोग से बनीहुई अपामार्ग के बीजों की यवागू क्षुधानाशक है ॥ २१ ॥

वातकफप्रकोपहरं यवागू द्वयम्—

सपञ्चमूला घृततैलमिश्रा सदाभिडा वातहरा यवागूः।
सिद्धा तथा वा दशमूलिकाभिः श्लेष्मामयघ्नी तु पुराणधान्या॥२२॥

पञ्चमूल (शालपर्णी, पृश्निपर्णी, बड़ी कटेरी, छोटी कटेरी, तथा गोखुर) के संयोग से अनारदाना, घी, तथा तैल मिलाकर यथाविधि बनाईहुई तण्डुलों की यवागू विशेषतया वातनाशक है। इसी रीति से दशमूल के संयोग से बनीहुई पुराने चावलों की यवागू श्लैष्मिक रोगों में हितकर है॥ २२॥

पित्तहरा यवागूः—

ह्रीवेरधान्येयक यष्टिकाभिर्द्राक्षावर्षाचन्दनपर्पटैर्वा।
सपद्मनीलोत्पलशर्कराभिः सिद्धां पिबेत्पित्तहरां यवागूम्॥२३॥

सुगन्धवाला, धनियां, मुलहठी, किशमिश, शतावर, चन्दन, पित्तपापड़ा, कमल नीलकमल, तथा शर्करा के संयोग से यथाविधि बनीहुई यवागू पित्तनाशक है॥२३॥

आर्षमन्त्रः—

अग्निर्मे माध्यगाद् देहाद्वायुः प्राणान् दधातु मे।
इन्द्रो मे बलमादध्याच्छिवं चापो दिशन्तु मे॥ २४॥
इत्येनं मन्त्रमार्षं वै भुक्त्वा गत्वा तथा स्त्रियः।
जपमानः स्पृशेदापस्तथास्यायुर्नहीयते॥ २५॥

अग्नि (अग्नि नामक देवता-देहिकताप) मेरे शरीर से न निकले, वायु मेरे प्राणों को (शरीर में) स्थिर करे। इन्द्र (बलाधिष्ठातृ देवता) मेरे (शरीर में) बल का आधान करे। जल मुझे कल्याण दें। भोजन के अनन्तर, अथवा स्त्रीसहवास करने के बाद इस ऋषिप्रणीत मन्त्र का जप करते २ जल स्पर्श करने से आयु क्षीण नहीं होती॥ २४॥ २५॥

यवागूद्वयम्—

ताम्रचूडरसे सिद्धा रेतोमार्गरुजापहा।
समाषविदला पृष्या घृतक्षीरोपसाधिता॥ २६॥

कुक्कुट के मांस के रस के साथ बनीहुई तण्डुलों की यवागू शुक्रमार्ग के रोगों को दूर करती है। घृत और दूध के संयोग से बनीहुई दलरहित (छिलके रहित) उड़द की दाल की यवागू वृष्य कारक है॥ २६॥

### षडङ्गयूषम्—

मुद्गयूषं रसं तक्रं धान्यजीरकसंयुतम्।
षडङ्गं यूषमित्याहुः सैन्धवेन समन्वितम्॥ २७॥
अग्निसन्दीपनं प्रोक्तं ग्रहणीदोषनाशनम्।
अरोचके ज्वरे चैव श्रेष्ठं चैव प्रवाहिके॥ २८॥

मूंग के यूष में मांसरस, तक्र, धनिया, जीरा तथा सेंधानमक मिलाने से षडङ्गयूष बनता है। यह षडङ्गयूष जठराग्नि को प्रदीप्त करता है। ग्रहणीगत दोषों को दूर करता है। प्रवाहिका, अरोचक, तथा ज्वर में लाभ दिलाता है। यह उपयुक्त है॥ २७॥ २८॥

### अतिसारहरी यवागूः—

अजमोदा समङ्गा च वालकं पद्मकेशरम्।
यवागू साधयेदेभिः सर्वातीसारनाशिनी॥ २९॥

अजमोद, मजीठ, सुगंधवाला, तथा पद्मकेशर के संयोग से बनीहुई यवागू विविध प्रकार के अतिसारों को दूर करती है॥ २९॥

### सर्वातिसारहरी यवागूः—

शाबरकभद्रमुस्ताविश्वौषधाबिल्वधातकीपुष्पैः।
सिद्धा हिता यवागूः विधिना सर्वातिसारेषु॥ ३०॥

शावरलोध, भद्रमोथा, सोंठ, बलगिरी, तथा धाय के फूलों के संयोग से यथाविधि बनीहुई यवागू सब अतिसारों को दूर करती है॥ ३०॥

### संग्रहणीहरी यवागूः—

बालबिल्वबलाशुण्ठीधातकीमुस्तधान्यकैः।
कषायैः साधिता ख्याता यवागूः ग्रहणीहरी॥ ३१॥

बेलगिरी, खरटी, सोंठ, धाय के फूल, नागरमोथा, धनियां इन औषधियों के कषाय के साथ बनाई हुई यवागू संग्रहणी को दूर करती है॥ ३१॥

### कृमिहारिणी यवागूः—

विडङ्गदाडिमशिफायवानीविश्वसाधिता।
सस्वर्जिका सुप्रसिद्धा यवागूः क्रिमिहारिणी॥ ३२॥

वायविडङ्ग, दाडिम के जड़ की छाल, अजवायन, सोंठ, आंवला, तथा चंदन के योग से बनाई हुई यवागू में सज्जीखार मिलाकर खाने से क्रिमिरोग दूर होता है॥३२॥

### रक्तपित्तहरी यवागूः-

वालकोत्पलकोशीरलाजामलकचन्दनैः ।
यवागूः साधिता हन्ति रक्तपित्तं सुदारुणम् ॥ ३३ ॥

सुगन्धवाला, कमल, खश, लाजा, आंवला, तथा लाल चन्दन के संयोग से बनाई हुई यवागू अजीर्ण को दूर करती है ॥ ३३ ॥

### अतिसारहरी यवागूः-

अम्बष्ठकीकुटजवीजसशृङ्गवेर-
माम्रास्थिलोध्रवटकट्फलजम्बुसारम् ।
स्याद्धातकी सहितविश्वशिलाभिदे च
वारिप्रमुत्तमपि चोत्पलकेसरं स्यात् ॥ ३४ ॥
एतानि तुल्यचरणानि तुलाधृतानि
संगृह्य तत्र विधिना प्रणयेत्कषायम् ।
क्वाथेन तण्डुलकृता विधिना यवागू
स्यातातिसारशमनी ग्रहणीहरा च ॥ ३५ ॥

पाठा, इन्द्रजौ, सोंठ, आम के बीज की मज्जा, लोध, वट की छाल, कायफल की छाल, जामुन की छाल, धाय के फूल, सुगन्धवाला, पाषाणभेद, अजमोदा, कमलकेशर, इन औषधियों को समान परिमाण में यथाविधि कषाय पाक करे । सिद्ध होने पर कषाय को छान लेवे । इस कषाय के साथ तण्डुलों की यथाविधि बनाई हुई यवागू अतिसार तथा संग्रहणी को दूर करती है ॥ ३४—३५ ॥

### ज्वरहरी यवागूः-

यवचपलासपटोलमूलकानां
दधिघृततैलकुलत्थतण्डुलानाम् ।
विधिविहितमिह चेत्पिबेद्यवागूं
शमयति कोष्ठगतान् ज्वरांश्च वायून् ॥ ३६ ॥

जौ, पीपल, पटोल, मूली, दही, घी, तेल, कुलथी, तथा तण्डुलों के संयोग से यथाविधि बनाई हुई यवागू कोष्ठगत ज्वरों को तथा वायु को दूर करती है ॥ ३६ ॥

## कल्याणिका यवागूः–

अजाज्यवाकुञ्चिकशृङ्गवेरं सचित्रकं कारवेल्लभागम् ।
घृतेन भृष्टा लवणांशयुक्ता कल्याणिका नाम यवागूरग्र्या ॥ ३७ ॥
हन्तां तु दीप्तां ग्रहणीं करोति निहन्ति पित्तं कफमारुतौ च ।
प्लीहानमर्शां स्यखिलानि चेह निहन्ति गुल्मांश्च हलीमकं च ॥३८॥

सफेद जीरा, काला जीरा, शृङ्गवेर, ( अदरक अथवा सोंठ ), चीते की जड़, तथा करेला, इन को घृत में भूनकर, तथा लवण डालकर यथाविधि बनाई हुई यवागू मन्द ग्रहणी को प्रदीप्त करती है ॥ वात,पित्त तथा कफ को शमन करती है । इसके प्रयोग से बवासीर, प्लीहरोग, गुल्म, तथा हलीमक रोग नष्ट हो जाता है । इसका नाम कल्याणिका यवागू है ॥ ३७—३८ ॥

## वातहरी यवागूः–

शतपुष्पां शटीं विल्वं पुष्करं चित्रकं वचा ।
बिडं सौवर्चलं चैव शृङ्गवेरं सपिप्पलीम् ॥ ३६ ॥
कण्टकारीं च लवणं दाडिमं तुंबुरुणि च ।
कुस्तुम्बुरुमजाजीं च समभागानि कारयेत् ॥ ४० ॥
तण्डुलान् यमके भृष्टान् यवागूं साधयेद्भिषक् ।
योनिशूलमुदावर्तं मूत्रकृच्छ्रं च दारुणम् ॥ ४१ ॥
यावन्तो वातिका रोगाः सर्वानेतान्नियच्छति ।
एषा यवागूः कथिता ह्यश्विभ्यां भिषजां हिता ॥ ४२ ॥

इति सदानन्दशर्मणा प्रतिसंस्कृते नवनावनीतके
यवागूप्रयोगविज्ञानीयो नाम
सप्तमोऽध्यायः समाप्तः ।

शतपुष्पा ( सोये के बीज अथवा सौंफ ), कचूर, विल्वमूल, पुष्करमूल, वच, बिडलवण, सौवर्चललवण, शृङ्गवेर ( अदरक अथवा सोंठ ), पीपल, कटकारी, लवण अनारदाना, धनिया, हरा धनियां, जीरा, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर घी और तेल में यथा विधि बनाई हुई तण्डुलों की यवागू योनिशूल, उदावर्त, तथा मूत्रकृच्छ्र को दूर करती है । सब प्रकार के वात रोगों को हरती है । इस यवागू को अश्विनी कुमारों ने वैद्यों के हित के लिए बताया था ॥ ३६—४२ ॥

इति सादीपिकाख्यायां हिन्दीभाषाव्याख्यायां
सप्तमोऽध्यायः ।

# अथ वृष्यप्रयोगविज्ञानीयोऽष्टमोऽध्यायः।

## कुलीरशृङ्गीचूर्णम्–

कुलीरशृङ्ग्याः यश्चूर्णमालोड्य पयसा पिबेत्।
सिताघृतपयोऽश्नाशी स नारीषु वृषायते ॥ १ ॥

कुलीरशृङ्गी (काकड़ाशिंगी) के चूर्ण को गरम दूध में डालकर, तथा खांड, घी, और दूध सहित अन्न का सेवन करने से मनुष्य सुरतशक्ति संपन्न होजाता है ॥ १ ॥

## सारस्वतघृतम्

इक्षुविदार्यामलकक्षीरघृतानां समघुकानाम्।
प्रस्थाः पृथक् विधेया रसस्य माषस्य सर्वतुलितस्य ॥ २ ॥
मधुकपलान्यपि पञ्च प्राज्ञो दत्वा विपाचयेत्तु घृतम्।
एतत्सारस्वतघृतमुक्तं राजर्षेः पुत्रकामस्य ॥ ३ ॥

पात्रार्थघृत एक प्रस्थ ईखका रस एक प्रस्थ, विदारीकन्द का स्वरस एक प्रस्थ, आंवलों का स्वरस एक प्रस्थ, दूध एक प्रस्थ, मुलहठी का क्वाथ एक प्रस्थ, उड़द का क्वाथ इन सब के बराबर। कल्कार्थ—मुलहठी पांचपल। यथाविधि घृत-पाक करले। इस घृत के सेवन करने से अपत्यसुख प्राप्त होता है। इस का नाम सारस्वत घृत है ॥ २ ॥ ३ ॥

## आमलकाद्यं घृतम्

आमलक्या रसः प्रस्थः प्रस्थ इक्षुरसस्य च।
प्रस्थमाजस्य दुग्धस्य पयसः प्रस्थमेव च ॥ ४ ॥
विदार्या रसप्रस्थो घृतप्रस्थं च साधयेत्।
शीते दद्यान्मधुप्रस्थं शर्करा कुडवोन्मिता ॥ ५ ॥
मरिचं पिप्पली चैव कुडवप्रमितं पृथक्।
जीवनीयं च यत्किञ्च वृष्यञ्चैव तदुत्तमम् ॥ ६ ॥

आंवलों का रस एक प्रस्थ, ईख का रस एक प्रस्थ, बकरी का दूध एक प्रस्थ, पानी एक प्रस्थ, विदारीकन्द का स्वरस एक प्रस्थ, तथा घृत एक प्रस्थ लेकर यथा-विधि घृत पाक करें। जब घृत सिद्ध होजाय तो उस में शीतल होने पर एक प्रस्थ

परिमित मधु डालदे । तथा खांड, काली मिरच का चूर्ण, पिप्पली चूर्ण इन तीन औषधियों एक एक कुडव परिमित डाल दे । यह घृत जीवनीय, तथा बलवर्द्धक है। इस के सेवन करने से रतिशक्ति प्रबल होजाती है ॥ ४—६ ॥

## शतावरीघृतम्—

घृतं शतावरीगर्भं क्षीरे दशगुणे पचेत् ।
शर्करापिप्पलीक्षौद्रं युक्तं तद्वृष्यमुत्तमम् ॥ ७ ॥

शतावर के कल्क के साथ एक प्रस्थ परिमित गव्य घृत में दशगुना दूध डालकर यथाविधि पाककरे। जब घृत सिद्ध होजाय खांड, पिप्ली चूर्ण तथा शहद मिलादे । इस घृत के सेवन करने से प्रचुर सुरतशक्ति आजाती है ॥ ७ ॥

## विंशतिवेगिको योगः

रसो गोक्षुरकात्सर्पिः द्वे च दुग्धे गवाजयोः ।
प्रसृतं मधुसंयुक्तं योगो विंशतिवेगिकः ॥ ८ ॥

गाय तथा बकरी के दूध में गोखरू के पचाग का स्वर और घी मिलाकर चूल्हे पर चढ़ाकर पकावे। जिस समय दूध आधा रहजाय उस समय इसे उतार दे। शीतल होने पर इस में थोड़ा सा मधु मिलादे। इस दूध को पीने से विंशतिवेगिक (बीस बार गमन वेग का) सुरतसामर्थ्य आजाता है ॥ ८ ॥

## क्षीरकाकोलीप्रयोगः—

क्षीरेण क्षीरकाकोलीं सिद्धां घृतसितान्विताम् ।
क्षीरं चानुपिबेद्यस्तु स नारीषु वृषायते ॥ ९ ॥

क्षीरकाकोली के चूर्ण को दूध में पकाकर, घी और खांड मिलाकर खावे। तदनन्तर दूध को पीवे इस के सेवन करने से सुरतशक्ति बढती है ॥ ९ ॥

## श्वदंष्ट्रादि प्रयोगः

श्वदंष्ट्रेक्षुरमाषात्मगुप्ताबीजशतावरीः ।
पिबेत् क्षीरेण जीर्णोऽपि गच्छति प्रमदाशतम् ॥ १० ॥

गोखरू के बीज, तालमखाना, छिलका रहित उड़द, कौंछ के बीज, शतावर इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को उचित मात्रा में दूध में डालकर पीने से वृद्ध पुरुष भी प्रबल सुरतशक्ति सम्पन्न होजाता है ॥ १० ॥

## मधुकचूर्णम्

कर्षं मधुकचूर्णस्य घृतक्षौद्रसमन्वितम्।
पयोऽनुपानं यो लिह्यान्नित्यवेगः स ना भवेत् ॥ ११ ॥

मुलहठी के मूलों को चाकू से घर्षित करके बाहर का छिलका निकालकर चूर्ण बनावे। इस को उचित मात्रा में घी और मधु के साथ खाकर प्रतप्त दूध को पीवे। इस प्रयोग से भी सुरतसामर्थ्य बढजाता है ॥ ११ ॥

## विदार्यादिप्रयोगः

विदारी, चात्मगुप्ता च तथामलकमेवच।
पियालक्षुरकैःसार्धं पक्वं पयसा सह ॥ १२ ॥
विपक्वं तद् घृते भृष्टं शर्करया मधूक्षितम्।
भक्षयित्वा नरः क्षीणः पुनर्वृष्यत्वमाप्नुयात् ॥ १३ ॥

विदारीकंद, कौंछ के बीज, आवले चिरौंजी, तथा तालमखाना इन औषधियों के चूर्ण को अठगुने दूध में डालकर पकावे। जिस समय पिण्डसा बनजाय, उसे समान घी में भूनकर सेवन करने से क्षीण पुरुष भी सुरतशक्ति सम्पन्न हो जाता है ॥१२-१३॥

## पञ्चशर्करचूर्णम्

कुलीरशृङ्गी मधुकं क्षुरकेक्षुरकौ धरी।
सपञ्चशर्करं चूर्णं तथैव मधुसर्पिषी ॥ १४ ॥
अतोऽक्षमात्रां प्राश्नीयात्पुमान् यस्यांगनाशतम्।
अनम्लकटुकाहारो भवेदिह हि सर्वदा ॥ १५ ॥

काकड़ाशिंगी, मुलहठी, गोखरू के बीज, तालमखाना, तथा शतावर इन पांच औषधियों को समान परिमाण में लेकर कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण में चूर्ण के बराबर खांड मिला दे। इस चूर्ण को मधु और घी के साथ मिलाकर सेवन करने से सुरतसामर्थ्य बढ जाता है। इसके सेवन करने के समय अम्ल, तथा चरपरे रसवाले खाद्य पदार्थों का सेवन न करे ॥ १४—१५ ॥

## स्वयंगुप्तादिमोदकः

जलाढके स्वयंगुप्ताया मूलं पञ्चपलं पचेत्।
क्वाथे तस्मिन् पयोऽर्द्धं कृत्वा चूर्णानि दापयेत् ॥ १६ ॥
शर्करायाः भवेत्प्रस्थं प्रस्थं स्यान्मधुसर्पिषोः।

गोधूमचूर्णैर्घृतीयान्मोदकं पलसंमितम् ॥ १७ ॥
अतः एकं नरः प्राश्य षष्टिं गच्छति मैथुनम् ।
पुरुषः कामिनीकान्तः परमं वृष्यमुच्यते ॥ १८ ॥

कौंछ की जड़ पांच पल लेकर एक आढक-परिमित जल में पाक करे। जिस समय यह जल चतुर्थांश रहजाय तो उस में खाड एक प्रस्थ परिमित, आधा प्रस्थ परिमित शहद डालदे। तदनन्तर आधा प्रस्थ परिमित घी में गोधूमचूर्ण ( आटा ) यथाविधि भूनकर इसमें मिला दे। तदनन्तर यथाविधि एक एक पल परिमाण के मोदक बनाले। प्रतिदिन एक एक मोदक खाने से अत्यन्त प्रबल सुरत शक्ति आजाती है, वह स्त्री का परम प्रिय होजाता है। यह मोदक अतीव वृष्य है ॥ १६—१८ ॥

## तिलयोगः—

रसेन चटकानां च निष्तुषान्निर्मलांस्तिलान् ।
भावितान् यावतः प्राश्नीत्तावद्गच्छति मैथुनम् ॥ १६ ॥

तुषरहित ( छिलके रहित ) निर्मल तिलों को चटकों के मांस के रस की भावना दे। इन तिलों के सेवन करने से सुरतशक्ति आजाती है ॥ १६ ॥

## गोधूमप्रयोगः

क्षीरपक्वास्तु गोधूमाः स्वयं गुप्ताफलानि च ।
शीतं मधुघृताक्तं च प्राश्य गृष्टयाः पयः पिबेत् ॥ २० ॥
प्रयोगादस्य गच्छेत्तु वृषत्वं पक्षमात्रतः ।
नित्यव्यवायमिच्छद्भिः सेव्यो योगस्त्वयं सदा ॥ २१ ॥

गोधूम ( गेहूं ) तथा कौंछ के बीजों को दूध में पकावे। जिस समय दूध ठंढा होजाय, उस समय उस में घी और शहद मिलाकर पी लेवे। उसके बाद गृष्टि सतक ( एक बार सूईहुई ) गाय का दूध ( गरम ) पीले। इस योग को एक बार सेवन करने से पन्द्रह दिन तक स्त्रीसहवास करने की शक्ति आजाती है। नित्य स्त्रीसहवास प्रेमियों को इस योग को नित्य ही सेवन करना चाहिए ॥ २० ॥-२१ ॥

## माषयोगः—

भ्यर्द्धप्रस्थाभदुग्धाभ्यां धौतान्माषान् विपाचयेत् ।
विल्वमात्रं ततः पिण्डं भक्षयेन्मधुसर्पिषा ॥ २२ ॥
ततश्चानुपिबेत्सायं शर्करासहितं पयः ।

एकाह्ना गन्तुमिच्छेद्यः पुरुषः प्रमदाशतम् ॥ २३ ॥

गोखरू के क्वाथ, तथा दूध के साथ धोयेहुए उड़दों को पकावे। जिस समय पक कर इन का पिंडसा बनजाय उस समय इसे उतार ले। एक पल परिमित इसे लेकर शहद और घी के साथ मिलाकर सेवन करे। तदनन्तर गरम दूध में बूरा मिलाकर पीवे। इस के सेवन करने से मनुष्य एक ही दिन में सौ स्त्रियों से सहवास करसकता है ॥ २२ ॥ २३ ॥

## विदारीयोगः—

विदारी पयसा पक्वा सर्पिषा मधुना सह ।
प्राश्य शीतं यथाकामं पष्टिं गच्छति मैथुनम् ॥ २४ ॥

विदारीकन्द को दूध में पकाकर मधु और घी के साथ खाने से मनुष्य साठ बार स्त्री सहवास करसकता है ॥ २४ ॥

## विदारीचूर्णम्—

विदार्याश्चैव चूर्णं तद्रसेनैव भावितम् ।
मधुसर्पिःसमायुक्तं प्राश्य स्याद्दशवेगिकः ॥ २५ ॥

विदारीकन्द के चूर्ण को विदारीकन्द के स्वरस की ही सात भावना देवे। इस चूर्ण को शहद और घी के साथ मिलाकर खाने से मनुष्य दशबार स्त्रीसहवास करने की इच्छा करता है ॥ २५ ॥

## आमलकचूर्णम्—

तथामलकचूर्णानि भावितानि तु तद्रसे ।
घृतमाक्षिकसंयुक्तं प्राश्य स्याच्छतवेगिकः ॥ २६ ॥

आंवलों के चूर्ण को आंवलों के ही स्वरस की सात भावना देवे। इस चूर्ण को मधु और घृत मिलाकर खाने से सौबार स्त्रीसहवास कर सकता है ॥ २६ ॥

## अश्वगन्धायोगः—

तथाऽश्वगन्धामूलानि शुंगानि च फलानि च ।
दिवा क्षीरेण पीतानि रात्रौ कुर्वन्ति विंशिकाम् ॥ २७ ॥

असगन्ध के मूल, शुंग, तथा फलों को दूध के साथ दिन में खाने से रात्रि में बीस बार स्त्रीसहवास करने की इच्छा होती है ॥ २७ ॥

## स्तम्भनयोगः—

अश्वगन्धाष्टकाः सर्पिः स्वयंगुप्ताफलानि च ।

पादलेपः प्रकर्तव्यो भूपो यावन्नगां स्पृशेत् ॥ २८ ॥

चटकों के अण्डे का रस, घी, तथा कौंछ के बीजों को पीस कर पादतल में लेप करने से जबतक भूमि में पैर न रक्खेगा तबतक शुक्रस्तम्भ होगा ॥२८॥

### शुक्रस्तम्भनयोगः-

निष्पक्षं चटकं कृत्वा वरटीभिस्तुदंशयेत्।
घृतं तेन विपक्वं तु पादलेपे प्रशस्यते ॥ २९ ॥

पक्षरहित चटक नामक पक्षी के गात्र में वरटी ( डेंभू इति पञ्जाबी भाषा, बर्र, ततैया इति हिन्दी भाषा ) नामक विषैले कीड़ों से दशन करावे। तदनन्तर उस चटक के मांस के साथ घी को पकावे। इस घी को पैरों में लेप करने से शुक्रस्तम्भ होजाता है ॥ २९ ॥

### विदार्यादिपूपलिका

विदारीमाषचूर्णानि तथा लोहितशालयः।
वराहमेदः संयुक्तं चटकाण्डरसस्तथा ॥ ३० ॥
युक्तं च लवणं दत्वा घृते पूपलिकां पचेत्।
ततः पाणितलं प्राश्य गच्छति प्रमदाशतम् ॥ ३१ ॥

विदारीकन्द, धोयेहुए उड़द, तथा लोहितशालियों के तण्डुलों, के चूर्ण में सुअर की चर्बी और चटकों के अण्डों के रस को डालकर, तथा उपयुक्त मात्रा में नमक मिलाकर यथाविधि घी में छोटी २ पूरिया पकावे। इन पूरियों को एक कर्ष परिमित ही खाने से मनुष्य सौ स्त्रियों से सहवास करसकता है ॥ ३० ॥ ३१ ॥

### शतावरीयोगः-

शतावरीं दुग्धसिद्धां प्रपिबन्मधुसर्पिषा।
दुग्धानुपानं ग्रीष्मेऽपि दश गच्छन्नरोऽङ्गनाः ॥ ३२ ॥

शतावर को दूध में पकाकर मधु और घी मिलाकर पीवे। तदनन्तर दूध को पीले। इस योग को सेवन करने से ग्रीष्मकाल में भी मनुष्य दश स्त्रियों के साथ सहवास करसकता है ॥ ३२ ॥

### कुलीरशृङ्ग्यादिशष्कुलिका-

कुलीरशृङ्गी मधुकं पियालो गोक्षुरो वरी।
स्वयंगुप्ता च गोधूमो विसग्रन्थिस्तथाप्यम. ॥ ३३ ॥
आजेन पयसा पिष्ट्वा घृते शष्कुलिकां पचेत्।

बालरेचनचूर्णस्य मात्रा तु तरुणोचिता ॥ ३३ ॥
रक्तिकातः समारभ्य रक्ति द्वितयसंमिता।
मात्राविद्भिर्चिता मात्रा ज्ञेया बालोचिता तथा ॥ ३४ ॥

शुद्ध गंधक एक भाग, सौंफ कए भाग, मुलहठी दो भाग, सनाय की पत्ती दो भाग, तथा खांड ६ भाग लेकर यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण को बोतल में डालकर पिधान लगाकर रखदे। इस का नाम बालरेचन चूर्ण है। मलबन्ध की वेदना से पीड़ित शिशुओं के विरेचन कराने के लिए यह चूर्ण मधुर, निर्दोष, तथा महौषध है। अनुभूत तथा विज्ञैषगण द्वारा प्रशंसित इस चूर्ण को बालकों के कल्याण की कामना से मैंने प्रकाशित करदिया है। एक मासे से चार मासे तक इस चूर्ण की (तरुण पुरुषों के लिए) पूर्णमात्रा है। और बालकों के लिए एक रत्ती से दो रत्ती तक मात्रा विज्ञवैद्यों से निर्धारित पूर्णमात्रा है ॥ २८—३४ ॥

## बालाभयाचूर्णम्–

बालाभयां समानीय श्लक्ष्णचूर्णं तु कारयेत्।
वस्त्रपूतं विधायाथ काचकुप्यां विन्यसेत् ॥ ३५ ॥
चूर्णमेतत्समाख्यातं वरं बालाभयाभिधम्।
गुञ्जैकतः समारभ्य मात्रा गुञ्जत्रयोन्मिता ॥ ३६ ॥
यामोत्तरं मात्रया तु ज्वरमध्ये प्रयोजितम्।
चूर्णमेतद्विशेषेण ज्वरमुत्तारयत्यरम् ॥ ३७ ॥

छोटी हाड़ को लेकर बारीक चूर्ण बनाले। तदनन्तर कपड़े से छानकर शीशी में रखदे। इस का नाम बालाभया चूर्ण है। इस की मात्रा १ रत्ती से तीन रत्ती तक है। इस चूर्ण को चढ़ेहुये ज्वर में तीन तीन घंटे के बाद देने से ज्वर शीघ्र ही उतर जाता है ॥ ३५—३७ ॥

## बालज्वरेभांकुशचूर्णम्–

विषां तथा पीतमूलीं समानीय समांशिकाम्।
चूर्णीकृत्य प्रयत्नेन काचकुप्यां तु विन्यसेत् ॥ ३८ ॥
चूर्णमेतन्मतं बालज्वरेभांकुशसंज्ञकम्।
गुञ्जार्द्धतः समारभ्य मात्रा गुञ्जाद्वयोन्मिता ॥ ३९ ॥
चूर्णमेतज्ज्वरे युक्तं मलबन्धादिलक्षणम्।
ज्वरमुत्तारयत्याशु बालानां विषमज्वरम् ॥ ४० ॥

अतीस, और खदचीनी को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले । तदनन्तर इसे शीशी में डालकर रखदे । इस का नाम बालज्वरे भाङ्गर्यादिचूर्ण है । इस चूर्ण की मात्रा आधी रत्ती से दो रत्ती तक है । इस चूर्ण को चढ़हुए ज्वर म प्रयोग करने से मलबन्धादि लक्षणयुत बालकों का विषमज्वर शीघ्र ही उतर जाता है ॥ ३८—४० ॥

## बालक्रन्दनचिकित्सा—

वित्रस्यते तु बालाय रुदते ऽभीक्ष्णमेव च ।
त्रिफलां सह पिप्पल्या लेहयेन्मधुसर्पिषा ॥ ४१ ॥

यदि बालक डर रहा हो, अथवा लगातार रो रहा हो तो त्रिफला तथा पिप्पली के चूर्ण को उपयुक्त मात्रा में लेकर शहद और घी के साथ मिलाकर चटावे । इस चूर्ण के चटाने से बालक का रोना तथा डरना बन्द होजाता है ॥ ४१ ॥

## मण्डलचिकित्सा

मण्डलानि विवर्णानि लक्ष्यन्ते यस्य गात्रके ।
दशमूलैः सुपिष्टैस्तं घृतमिश्रै: प्रलेपयेत् ॥ ४२ ॥
कल्कैः पुनर्नवायाश्च तथैव मधुकस्य च ।
सुखोदकेन सेकश्च सततं तस्य कारयेत् ॥ ४३ ॥

जिस बालक के शरीर में विपरीत वर्ण वाले मण्डलाकार के चिन्ह दृष्टिगोचर हों, उस के शरीर में दशमूल, पुनर्नवा, तथा मुलहठी इन औषधियों की बारीक पिष्टिका बनाकर लेप करे, तथा कुलोष्ण ( सुहाता गरम ) जल से बार बार सेक करे ॥४२॥४३॥

## ज्वरे स्तन्यशोधनम्

ज्वरितस्याथ बालस्य मातु क्षीरं विशोधयेत् ।
स्तन्यशोधनवर्गोक्तं कषायमुपकल्पयेत् ॥ ४४ ॥

बालक के ज्वरसे पीडित होने पर माता के दूध की परीक्षा करके, इसके शोधन करने के लिए चरक संहिता निर्दिष्ट स्तन्यशोधन वर्गोक्त औषधियों का कषाय बनाकर पिलावे । चरक संहिता निर्दिष्ट स्तन्यशोधन गण का पाठ मेरे बनाये हुए महाकषाय-शतक में इस प्रकार है—"पाठा शुण्ठी देवदारु मुस्त मूर्वा गुडूचिका । अनन्तमूल चिह्नारिस्तथैव कटुरोहिणी ॥ १ ॥ शतक्रतुफल चैव त्वेभिर्दशभिरौषधैः । समान्या तम्त्वय श्रेष्ठ स्तन्यसशोधनो गण ॥ २ ॥ यथालाभ समग्र वा भेषज गणमाषितम् ।

कथितं हन्ति युक्तं तु स्तन्यदोषं त्रिदोषजम् ॥ ३ ॥ इसका अर्थ इस प्रकार है—पाढ़, सोंठ, देवदारु, नागरमोथा, मूर्वामूल गिलोय, अनन्तमूल, चिरायता, कटुकी, तथा इन्द्रजौ इन दश औषधियों के गण को स्तन्यशोधन गण कहते हैं। इस गण की एक, दो अथवा तीन प्रभृति औषधियों से, अथवा सब औषधियों को उपयुक्त परिमाण में लेकर, यथाविधि क्वाथ बनावे। इस कषाय के सेवन करने से त्रिदोषदूषित स्तन्य भी शुद्ध होजाता है ॥ ४४ ॥

## उशीराद्यं तैलम्

उशीरं भद्रमुस्तां च त्रायमाणामथापि च।
तथा चन्दनकल्केन मधुकं च सशर्करम् ॥ ४५ ॥
जीवनीयोपसिद्धं च तैलमभ्यञ्जने हितम्।
कृशस्य शुष्यतो वापि कुमारस्याङ्गवर्द्धनम् ॥ ४६ ॥

खस, भद्रमोथा, त्रायमाणा, चन्दन, मुलहठी, खांड, तथा जीवनीयगण निर्दिष्ट औषधियों के कल्क के साथ यथाविधि पाक करके बनाया हुआ तैल अभ्यङ्ग (मालिश) के लिए अतीव लाभदायक है। इस तैल के अभ्यङ्ग से दुर्बल बालकों के अंग बढ़ते हैं और जिन के अंग सूखते जाते हों उनकी परिपुष्टि के लिए यह तैल विशेषतया हितकर है ॥ ४५—४६ ॥

## उशीराद्यघृतम्

एभिरेवौषधैः सार्कं घृतं गव्यं तु साधयेत्।
प्राशने च नियुञ्जीत कुमारस्याङ्गवर्द्धनम् ॥ ४७ ॥

इन (उशीराद्यतैलोक्त) ही औषधियों के साथ यथाविधि घृत पाक करके बालक को खाने के लिए दे। इस घृत के प्रयोग से बालक के अंग परिपुष्ट होते हैं ४७

## मधुपर्णीक्षीरम्—

मधुपर्ण्या विपक्कं तु क्षीरमस्मै प्रदापयेत्।
कृशस्य शुष्यतो वापि कुमारस्याङ्गवर्द्धनम् ॥ ४८ ॥

मुलहठी का चूर्ण डालकर यथाविधि दूध का पाक करे। इस दूध को पिलाने से दुबले पतले बालक के, तथा जिन के अंग सूखते जाते हों, ऐसे बालक के अंग परिपुष्ट हो जाते हैं ॥ ४८ ॥

## अष्टमङ्गलघृतम्—

पिप्पली सारिवा ब्राह्मी वचा कुष्ठं च सैन्धवम्।

सिद्धार्थकः सप्तमस्तु घृतमष्टमसुच्यते ॥ ४९ ॥
सिद्धं घृतमिदं मेध्यं प्रातः प्रातः प्रयोजयेत्।
माषकार्द्धात्समारभ्य मात्र।मापद्वयोन्मिता ॥ ५० ॥
घृतस्यास्य प्रयोगेण मेधावी जायते शिशुः।
न च ग्रहभयं तस्य भजतस्त्वष्टमङ्गलम् ॥ ५१ ॥

पीपल, अनन्तमूल, ब्राह्मी, वच, कूट, सेंधानमक, तथा सफेद सरसों इन सात औषधियों के कल्क के साथ यथाविधि घृत का पाक करे। इस घृत को प्रतिदिन प्रातः काल बालक को पिलावे। इस की मात्रा आधे मासे से दो मासे तक है। इस घृत के प्रयोग से बालक मेधावी ( धारणशक्ति सम्पन्न ) होजाता है। तथा स्कन्द, स्कन्दापस्मार प्रभृति ग्रहों का भी भय नहीं होता। इस का नाम अष्टमङ्गल घृत है ४९-५१

## उन्मर्दनम्—

तर्कारीमुत्पलं चैव सैन्धवं विकसां तिलान्।
अपामार्गफलं कुष्ठं चूर्णमामलकस्य च ॥ ५२ ॥
अश्वगन्धां वचां चैव प्रियङ्गुं गौरसर्षपान्।
समभागानि सर्वाणि पयसा सह पेषयेत् ॥ ५३ ॥
अङ्गान्युन्मर्द्य बालस्य सेचयेत्तु सुखाम्भसा।
एतदुन्मर्दनं श्रेष्ठं हीनमासे प्रयोजयेत् ॥ ५४ ॥

तर्कारी ( अरणी, जयन्ती, अथवा पवाड़ ), कमल के फूल, सेंधा नमक, मजीठ तिल, ओंगे के बीज, कूठ, आवला, असगध, वच, प्रियङ्गु, तथा सफेद सरसों इन सब औषधियों को समान परिमाण में लेकर पानी के साथ पीसकर उबटने के पिण्ड के समान पिण्ड बनाले इस पिण्ड से बालक के अङ्गों को बार २ परिमर्दन करे। तदनन्तर सुखोष्ण ( जितना गरम सहारा जासके ) जल से स्नान करादे। इस उन्मर्दन [ उबटना ] का प्रयोग कृश ( दुबले पतले ) बालकों के लिए अति प्रशस्त है ५२-५४

## क्षीरद्रोणीविगाहनम्—

क्षीरद्रोण्यां सुशीतायां स्वभ्यक्तमवगाहयेत्।
प्रयोगेण सदा बालः सुविशालतनुर्भवेत् ॥ ५५ ॥

दूध का गरम करके द्रोणिका ( द्रोणीतुल्य के समान आकार वाला पात्र, टब ) में डालकर ठंडा होने दे। जिस समय यह ठंडा होजाय, उस समय बालक के शरीर में तैल की मालिश करके [ उचित समय तक ] इस में पड़ा रहने दे। किन्तु

बालक के शिर को दूध से ऊंचा कर के अपने हाथ में रखकर ही लिटाना उचित है, अन्यथा नाक, मुख, कान, आदि मार्गों से दूध भर जावेगा। यदि बालक बैठ सकता हो तो बैठाना ही उचित है ॥ ५६ ॥

## कट्फलादिलेहः—

अथ श्वसिति यो बालः कासते च पुनः पुनः।
तस्मै लेहमिमं दद्यात् भिषगल्पाल्पमात्रया ॥ ५७ ॥
कट्फलं, शृङ्गवेरं च पिप्पली च हरीतकी।
सौवर्चलं च चूर्णानि लेहयेन्मधुसर्पिषा ॥ ५८ ॥

कायफल की छाल, सोंठ, पीपल, हरड़, तथा काला नमक इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को शहद, तथा घी के साथ मिलाकर चटाने से बालकों की खांसी, तथा श्वास नामक रोग नष्ट होता है। इस चूर्ण की मात्रा एक रत्ती से तीन रत्ती तक है ॥५७-५८॥

## हरेणुकादिलेहः—

हरेणुकां पिप्पलीं च सूक्ष्मैलां सदुरालभाम्।
द्राक्षां चेति सुपिष्टानि लेहयेन्मधुसर्पिषा ॥ ५९ ॥

रेणुका के बीज, पीपल, छोटी इलायची, धमासा, तथा किशमिश इन औषधियों समान परिमाण में लेकर, यथाविधि चूर्ण बनाकर, उपयुक्त मात्रा में शहद और घी के साथ मिलाकर, बच्चे को चटावे। शीघ्र ही कास, श्वास नष्ट होगा ५९

## कुष्ठादिचूर्णम्

कुष्ठं पुष्करमूलं च शुण्ठिका च हरीतकी।
सूक्ष्मचूर्णीकृतं कासे जलेनोष्णेन पाययेत् ॥ ६० ॥

कूठ, पुष्करमूल, सोंठ, तथा हरड़, को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को गरम जल के साथ पिलाने से बालकों की खांसी शीघ्र ही दूर होजाती है ॥ ६० ॥

## भद्रमुस्तादिचूर्णम्—

भद्रमुस्तां तथा शृङ्गीं तगरं सह चोरकम्।
चूर्णं सुखाम्बुना पीतं परं कासनिवारणम् ॥ ६१ ॥

नागरमोथा, काकड़ाशिंगी, तगर, तथा चोरक ( गढवाली भाषा में इसे "चोरा" कहते हैं ) इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनावे। इस चूर्ण को सुखोष्ण (सुहाता गरम) जल के साथ पिलाने से खासी दूर होजाती है ॥ ६१ ॥

## लाक्षादिचूर्णम्

लाक्षां हरिद्रां मञ्जिष्ठां पिप्पलीं देवदारु च ।
एतच्चूर्णीकृतं युक्तं परं कासनिवारणम् ॥ ६२ ॥

लाख, हलदी, मजीठ, पीपल, तथा देवदारु इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण के प्रयोग से बालकों की खासी दूर होती है ॥ ६२ ॥

## बालचन्द्रामृतचूर्णम्—

वांशी प्रतिविषा शृङ्गी सौभाग्यं मागधी वचा ।
हरीतकी मुस्तकं च सर्वं तु समभागिकम् ॥ ६३ ॥
श्लक्ष्णचूर्णीकृतमिदं काचकुप्यां निधापयेत् ।
चूर्णमेतन्मतं रम्यं बालचन्द्रामृताभिधम् ॥ ६४ ॥
विमृश्य सूक्ष्मया बुद्ध्या त्वाविष्कृतमिदं मया ।
कासवेगे प्रदातव्यं कासघ्नं श्लेष्मसारकम् ॥ ६५ ॥
गुञ्जार्द्धतो द्विगुञ्जान्ता मात्रा शिशुगणोचिता ।
माषकार्द्धाद् द्विमाषान्ता मात्रा तु तरुणोचिता ॥ ६६ ॥

वंशलोचन, अतीस, काकड़ाशिंगी, सुहागा, पीपल, वच, हरड़, तथा नागरमोथा इन आठ औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि अतिसूक्ष्म चूर्ण बनाकर बोतल में रखदे। इस का नाम बालचन्द्रामृत चूर्ण है। अतिसूक्ष्म रूप से विचार करके मैंने इस चूर्ण का आविष्कार किया है। इस चूर्ण को कास की प्रबलावस्था में देना चाहिए। इस के प्रयोग से कफ निकलकर खासी का वेग दूर होजाता है। इस की मात्रा बालकों के लिए आधी रत्ती से २ रत्ती तक और तरुण पुरुषों के लिए आधे मासे से दो मासे तक है ॥ ६३—६६ ॥

## तृष्णाहरो योगः

तृषार्तस्य च बालस्य दन्तिवक्त्रस्य शुष्यतः ।
मुस्तां यष्टीं दाडिमं च जलयुक्तं प्रयोजयेत् ॥ ६७ ॥

यदि बालकका मुख प्यास के कारण सूखरहा हो तो नागरमोथा, मुलहठी, तथा अनारदाना इन का चूर्ण पानी के साथ पिलावे। शीघ्र ही प्यास शान्त हो जावेगी ॥ ६७ ॥

## प्रियंगुकादिकल्कः-

कल्कः प्रियंगुकायास्तु भद्रमुस्तस्य चैव हि ।
तण्डुलोदकसंयुक्तो मधुना तु तृषापहः ॥ ६८ ॥

प्रियंगु और नागरमोथा को समान परिमाण में लेकर पीस लें। इसे शहद के साथ चटाकर तण्डुलोदक (चांवलों का धोवन) पिलादे। शीघ्र ही प्यास बुझ जावेगी ॥ ६८ ॥

## लाजादिचूर्णम्-

लाजप्रतिविषाकट्वी भद्रमुस्तं विचूर्णितम् ।
मधुयुक्तं प्रयुञ्जीत तृष्णाछर्द्यर्दिते शिशौ ॥ ६९ ॥

धान की खील, अतीस, कटुकी, तथा नागरमोथा इन चार औषधियों को समान परिमाण में लेकर चूर्ण बनाकर शहद के साथ बालक को चटावे। इस चूर्ण से प्यास, तथा उलटी आना बंद होजाता है ॥ ६९ ॥

## छर्दिहरायोगाः

पिबेन्मधूदकं वापि कट्वीं वा मधुनान्विताम् ।
घनशृङ्गीविषाचूर्णं लिहेद्वा वमनापहम् ॥ ७० ॥

शहद को पानी में मिलाकर पिलाने से, अथवा कटुकी के चूर्ण को शहद के साथ चटाने से वमन बंद होजाता है। अथवा नागरमोथा, काकड़ाशिंगी, और अतीस के चूर्णको मधु के साथ चटाने से उलटी आना बंद होता है ॥ ७० ॥

## दाहहरो योगः-

चन्दनोशीरह्रीबेरयवचूर्णं तथा निशाम् ।
पिष्ट्वा लेपः प्रयोक्तव्यस्त्वच्यश्च हिमशीतलः ॥ ७१ ॥

लाल चन्दन, खस, सुगन्धबाला, जौ का चूर्ण, तथा हलदी इन औषधियों को पानी के साथ पीसकर लेप करना चाहिए। यह लेप त्वचा के दोषों को शान्त करता है, और दाह को शान्त करता है ॥ ७१ ॥

## विस्फोटकचिकित्सा-

यस्य विस्फोटका गात्रे परिदाहश्च लक्ष्यते ।

तं तिक्तमधुरैः शीतैः कषायैः समुपक्रमेत् ॥ ७२ ॥

जिस बालक के शरीर में विस्फोटक (विशेष प्रकार के फोडे), तथा जलन हो तो उस की चिकित्सा तिक्त (कड़वा) और मधुर रसवाली वनौषधियों के काथ द्वारा करे ॥ ७२ ॥

## पर्पटकादिप्रलेपः—

अथ पर्पटजं चूर्णमुशीरं गौरमृत्तिकाम् ।
समसुद्धृत्य सर्वाणि विष्टे रालेपनं हितम् ॥ ७३ ॥

पित्तपापड़ा खस, तथा सफेद मिट्टी, इन को समान परिमाण में लेकर पानी से पीसकर लेप करे। यह लेप स्फिोटकों को दूर करता है ॥ ७३ ॥

## सौगन्धिकादिप्रलेपः—

सौगन्धिकं हरिद्रां च कुमुदस्य च केशरम् ।
चन्दनं च समाञ्जिष्ठं कुर्यादालेपनं शिशोः ॥ ७४ ॥

सौगन्धिक (नीला कमल, लाल कमल, हल्दी, कुमुद (सफेद कमल) की केशर, लाल चन्दन, तथा मजीठ, इन औषधियों को पानी के साथ पीसकर लेप करे। यह दाह तथा विस्फोटकों को दूर करता है ॥ ७४ ॥

## मञ्जिष्ठादिप्रलेपः ।

मञ्जिष्ठां श्रावणीं शुक्तिं शङ्खं शाद्वलवेतसम् ।
एतदालेपनं कुर्याद्विस्फोटकविनाशनम् ॥ ७५ ॥

मजीठ, मुण्डी, शुक्ति (सीप, सीपी), शंख, दूब, तथा वेतसमूल, इन को पानी से पीसकर लेप करे। यह लेप विस्फोटकों को दूर करता है ॥ ७५ ॥

## मुखपाकचिकित्सा—

मुखपाकेषु मृद्वीकां क्षौद्रयुक्तां प्रलेपयेत् ।
रसाञ्जनमधुभ्यां च मुखमस्य विशोधयेत् ॥ ७६ ॥

बालकों के मुखपाक नामक रोग में किसमिस को अथवा रसौत को घिसकर शहद के साथ मुख के अन्दर लगावे। इस लेप के प्रयोग से बालकों का मुखपाक (मुंहका आना) शीघ्र ही दूर होजाता है ॥ ७६ ॥

## सुमनाप्रवाललेपः

मातुः स्तनं हि यो नेच्छेन्मुखपाकेन बालकः ।
सुमनाया प्रवालेस्तं सक्षौद्रैः प्रतिसारयेत् ॥ ७७ ॥

जो बालक मुखपाक के कारण माता के स्तन का पान करना त्यागदे, उस के मुख में सुमना (चमेली) के कोमल पत्तों को पीसकर शहद के साथ लगावे॥ ७७॥

शरेषिकामसीप्रलेपः—

शरेषिकामसीं चैव कल्केनैतेन लेपयेत्।
वक्त्रं विशुद्धं विज्ञाय सर्पिषा प्रतिसारयेत्॥ ७८॥

शरेषिका (शर नामक तृण का काण्ड-शाकडा) की भस्म को सुमना (चमेली) के पत्तों के कल्क के साथ लगावे। जब मुख विशुद्ध (मुखपाकादि रहित) होजाय तो घी का प्रलेप दे॥ ७८॥

धातकीपुष्पादितैलम्—

धातकीकुसुमं चैव शल्लकीं जिङ्गिणीमपि।
समङ्गां रोहिणीञ्चैव पिष्ट्वा तैलं विपाचयेत्॥ ७९॥
सिद्धं पूतं काचकुप्यां विन्यसेद्भिषगग्रणीः।
विशोध्य कर्णयोर्देयं कर्णस्रावनिवृत्तये॥ ८०॥

धाय के फूल, शलकी (शालका भेद-सलई), जिङ्गिनी (काला सेमर, मधुरा गन्दुली) मजीठ, तथा कुटकी को उचित परिमाण में लेकर यथाविधि कल्क बनाले। इस कल्क को स्नेह से चतुर्थांश लेकर विधिपूर्वक तैल पाक करे। सिद्ध होने पर इस तैल को वस्त्रद्वारा छानकर शीशी में रखदे। कानों को धोकर इस तेल के डालने से कर्णस्राव दूर होजाता है॥ ७९॥ ८०॥

बिल्वाद्यं तैलम्—

बिल्वचन्दनसिद्धञ्च तैलं स्यात्पूरणे हितम्।
कर्णस्रावे पूतिकर्णे तथैव कृमिकर्णके॥ ८१॥

बेलगिरी, तथा चन्दन के कल्क के साथ यथाविधि तैलपाक करे। इस तैल से कर्णपूरण करने से कर्णस्राव, पूतिकर्ण, तथा कृमिकर्ण नामक रोग दूर होता है॥८१॥

बिल्वतैलम्—

बिल्वकल्केन संयुक्तं कपित्थस्य रसेन च।
सक्षीरं निपचेत्तैलं परं स्रोतोविशोधनम्॥ ८२॥

बेलगिरी का कल्क, कैथ का रस, तथा दूध डालकर यथाविधि तिलतैल का पाक करे। इस तैल से कर्णपूरण करने से कर्णनाद, बाधिर्य प्रभृति विविध कर्णरोग दूर होते हैं॥ ८२॥

## सर्वगन्धाद्यं तैलम्—

**सर्वगन्धविपक्कं च तैलं पूतिश्रुतौ हितम् ।**
**कर्णस्रावे च योक्तव्यं तथैव श्रुतिविद्रधौ ॥ ८३ ॥**

सुगन्धिद्रव्यों के कल्क के साथ यथाविधि बनाया हुआ तैल पूतिकर्ण, कर्णस्राव, तथा कर्णविद्रधि को दूर करता है ॥ ८३ ॥

## कर्णधूपनम्—

**अश्वगुग्गुलुना चैव संशुद्धे परिधूपनम् ।**
**विधातव्यं प्रयत्नेन पूतिकर्णापहं परम् ॥ ८४ ॥**

कान को धोकर बहेड़ा, तथा गूगल की धूनी देनी मतिप्रशस्त है । इस से कर्णस्रावादिजन्य दौर्गन्ध्य दूर होजाता है ॥ ८४ ॥

## कर्णशूलहरः प्रयोगः—

**कर्णौ रुजार्तौ मतिमान् गन्धतैलेन पूरयेत् ।**
**मूलकस्य रसश्चापि सुखोष्णः कर्णशूलजित् ॥ ८५ ॥**

पूर्वोक्त गन्धतैल के द्वारा कर्णपूरण करने से कर्णशूल निवृत्त होजाता है । और मूली के स्वरस को गरम करके सुखोष्ण ( सुहाती २ ) अवस्था में डालने से भी कर्णगत शूल दूर होता है ॥ ८५ ॥

## अथ च्छर्दिहरा प्रयोगाः—

### तत्रादौ कुलीरशृङ्ग्यादिलेहः ।

**कुलीरशृङ्गी मरिचानि लाजा मधूलिका मागधिकाञ्जनं च ।**
**विचूर्ण्य कामं मधुयष्टिकां च क्षौद्रेण लेहो वमिहत्प्रदिष्ट ॥ ८६ ॥**

काकडासिंगी, काली मिरच, खील, मधूलिका ( मूर्वा-मुलहठी ) पीपल, सुरमा तथा मुलहठी, इन सब औषधियों को समान परिमाण में लेकर चूर्ण बनाले । इस चूर्ण को शहद के साथ चटाने से वमन ( उलटी आना ) रोग निवृत्त होजाता है ८६

## भार्ग्यादिलेहः—

**भार्गीं सपिप्पलीं पाठां पयस्यां मधुनान्विताम् ।**
**श्लैष्मिकायां लिहेच्छर्द्यामिति हो वाच जीवकः ॥ ८७ ॥**

भारगी, पीपल, पाढ, तथा पयस्या ( क्षीरकाकोली अथवा विदारीकन्द ) इन औषधियों का चूर्ण बनाकर इसे श्लेष्मजनित वमन को दूर करने के लिए शहद के साथ सेवन करे । यह जीवक नामक आचार्य का कथन है । ८७ ॥

### भद्रदार्वादिलेहः—

भद्रदारु च कुष्ठं च हरीतक्यश्च सैन्धवम्।
घृते न लेहयेत्प्राज्ञो वमथौ मारुतात्मके ॥ ८८ ॥

देवदारु, कूठ, हरड़, तथा सेंधानमक इन औषधियों को कूट कर चूर्ण बनावे। इस चूर्ण को घी के साथ सेवन करने से वातजनित वमन दूर होजाता है ॥ ८८ ॥

### धान्यादिलेहः—

कोलमज्जाऽञ्जनं धात्री मुस्तकं मधुसंयुतम्।
सपिप्पलीको लेह्योऽयं क्षिप्रं छर्दिं व्यपोहति ॥ ८६ ॥

बेर की मींगी, सुरमा, आंवला, नागरमोथा, तथा पीपल इन को कूट कपड़छान कर चूर्ण बनावे। इस चूर्ण को शहद के साथ लेहन करने से वमन (उलटी आनेका रोग) निवृत्त होजाता है ॥ ८६ ॥

### चातुर्जातकादिलेहः—

चातुर्जातकचूर्णं तु गोमयस्य रसेन वै।
विलिह्य मधुना जन्तुस्तेनच्छर्द्या विमुच्यते ॥ ६० ॥

दालचीनी, छोटी इलायची, तेजपात, तथा नागकेशर इन के चूर्ण को गोबर के रस में मिलाकर शहद के साथ चाटने से छर्दि (उलटी आने का रोग) निवृत्त होजाती है ॥ ६० ॥

### पिप्पल्यादिचूर्णयोगः—

पिप्पलीमरिचानां च चूर्णं मधुसिताऽन्वितम्।
रसेन मातुलुङ्गस्य योजयेच्छर्दिनाशनम् ॥ ६१ ॥

पीपल, तथा कालीमिरच के चूर्ण में शहद तथा खांड मिलाकर मातुलुङ्ग के रस के साथ सेवन करने से वमन (उलटी आने का) रोग निवृत्त होजाता है ॥ ६१ ॥

### क्वाथप्रयोगः

आम्रजम्बूप्रवालांश्च क्षीरिणां च त्वचस्तथा।
पथ्या सारिवा मूलं गण्डीरं च सचित्रकम् ॥ ६२ ॥
एतेषां क्वथितं सिद्धं मधुशर्करया युतम्।
त्रिगन्धिकयुतं हृद्यं छर्दतीसारनाशनम् ॥ ६३ ॥

आम, तथा जामुन के कोमल पत्र, दूधि वृक्ष (बरगद, पीपल, गूलर प्रभृति)

वृक्षों की छाल, क्षीरकाकोली, अनन्तमूल, गएडीर (शाक विशेष, अथवा मजीठ) तथा चीते की इन औषधियों के यथाविधि बनायेहुए क्काथ में दालचीनी, छोटी इलायची, तथा तेजपात इन का चूर्ण और शहद तथा खाड डालकर पीने से वमन तथा अतीसार बंद होजाता है ॥ ९२ ॥ ९३ ॥

### बिल्वमूलकषायः

बिल्वमूलस्य निः क्काथो लाजाचूर्णैः सुसंस्कृतः।
सितामधुभ्यां बालानां क्रिमिच्छर्दिं व्यपोहति ॥ ९४ ॥

बेल के मूल की छाल का यथाविधि क्काथ बनावे। इस में खीलों को डालकर शहद तथा खाड मिलाकर सेवन करने से बालकों की क्रिमिरोग जनित छर्दि निवृत्त होजाती है ॥ ९४ ॥

### अथ शूलहरा योगाः—

#### वातशूलहरो योगः।

एलां हिङ्गु च भार्गीं च शृङ्गवेरं ससैन्धवम्।
घृतेन पाययेत् क्षिप्रं वातशूलविनाशनम् ॥ ९५ ॥

इलायची, हींग, (घी में भूनीहुई ही हींग लेना उचित है), भारंगी, शृङ्गवेर (अदरक अथवा सोंठ), तथा सेंधा नमक इन औषधियों के चूर्ण को उचित परिमाण में लेकर गरम घी में डालकर पिलाने से वातजनित शूल शीघ्र ही दूर होजाती है ॥ ९५ ॥

#### प्रवाहिकाहरो योगः—

श्वेतांस्तिलान् समधुकान् शर्करातैलमाक्षिकैः।
लेहः प्रवाहिकां हन्याल्लोहितं यश्च सार्यते ॥ ९६ ॥

सफेद तिल, तथा मुलहठी को पीसकर खाड, तेल, और शहद में मिलाकर चाटने से प्रवाहिका तथा रक्तातिसार दूर होजाता है ॥ ९६ ॥

#### मधुकादिप्रयोगः—

मधुकं तिलकल्कश्च शर्करामधुयोजितः।
तण्डुलोदकसंयुक्तो बालरक्तातिसारजित् ॥ ९७ ॥

मुलहठी, तथा तिलों का कल्क बनाले। इस में खाड तथा शहद डालकर तण्डुलोदक (चावलों का धोवन) के साथ सेवन कराने से बालकों का रक्तातिसार नष्ट होता है ॥ ९७ ॥

## प्रवाहिकाहरो योगः

वटशुंगाश्च रोध्रं च काश्मर्या च सशर्करा।
मधुकं बिल्वमूलं च समंगाशुमती बला॥ ९८॥
तथैव शाल्मलीपुष्पं पृश्निपर्णी सधातकीम्।
एतैः सिद्धं घृतं हन्यात् क्षिप्रमेव प्रवाहिकाम्॥ ९९॥

वट (बरगद) के अवरोह, लोध, गंभारी, खांड, मुलहठी, बेल की जड़ [की छाल], मजीठ, शालपर्णी, सेमर की फूल, पृश्निपर्णी (पिठवन), तथा धाय के फूल इन औषधियों के कल्क को डालकर यथाविधि घृत पाक करे। इस घृत के सेवन करने से प्रवाहिका शीघ्र ही नष्ट होजाती है॥ ९८॥ ९९॥

## मुखधावनम्—

वरांगमथ रोध्रं च मुख्यान्यामलकानि च।
समानि क्षौद्रयुक्तानि योज्यानि मुखधावने॥ १००॥

तज, लोध, तथा आमलों के चूर्ण को पानी में भिगोकर छानले। इस पानी में शहद डालकर मुख धोने से मुखपाक दूर होजाता है॥ १००॥

## हरिद्राद्यं तैलम्—

हरिद्रा निम्बपत्राणि मधुकं चैव सोत्पलम्।
तैलमेभिर्विपक्वव्यं मुखपाके समाक्षिकम्॥ १०१॥

हलदी, नीम के पत्ते, मुलहठी, कमल, तथा भांगरा इन औषधियों के कल्क के साथ यथाविधि तैलपाक करे। इस तैल के प्रयोग से मुखपाक दूर होता है १०१

## मुखपाके विशेषक्रमः

सक्षौद्राणि कषायाणि त्रिफलाचूर्णमथ च।
मुखपाके प्रशस्तानि धावनं लेपनानि च॥ १०२॥

कषायगुणयुक्त (वट, उदुम्बर, प्रभृति) औषधियों के कषाय में शहद डालकर मुखपाक में मुख क्षालन के लिए अति प्रशस्त हैं। और त्रिफला (हरड़ बहेड़ा आंवला) के चूर्ण में शहद मिलाकर प्रलेपन के लिए प्रशस्त है॥ १०२॥

## गैरिकादिप्रलेपः—

गैरिकं रङ्गणं भूम्यामलबीजं च चूर्णयेत्।

रसाञ्जनेन वा चारा लेपस्तु मुखपाकजित् ॥ १०३ ॥

विशुद्ध गेरू, भूनाहुआ सुहागा, तथा आम के बीज की मींगी, इन तीन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को पानी से, अथवा रसोत के साथ पानी से पीस कर मुख के अन्दर लेप करदे। इस लेप से बालकों का मुखपाक शीघ्र ही आराम होजाता है ॥ १०३ ॥

## उरोघातहरः प्रयोगः—

द्वे बृहत्यौ श्वदंष्ट्रा यासकस्तथा।
शृंगवेरं यवाश्चैव दार्वी वृक्षादनी तथा ॥ १०४ ॥
क्षीरमुत्क्वाथयेदेभिः पिप्पलीघृतसंयुततम्।
उरोघातेषु दातव्यमिति भाषति जीवकः ॥ १०५ ॥

छोटी कटेरी, और बडी कटेरी, एरण्डमूलत्वक्, गोखरू, अडूसा, शृंगवेर (अदरक अथवा सोंठ), जौ, दारुहलदी, वृक्षादनी (बदा सजक वृक्षविशेष, अथवा पिप्पलवृक्ष) इन औषधियों को उचित परिमाण में डालकर यथाविधि दुग्ध पाक करें। पकने पर इस में पिप्पली का चूर्ण तथा घी का प्रक्षेप डालकर उरोघात में प्रयोग कराना चाहिए, यह जीवक आचार्य का कथन है ॥ १०४ ॥ १०५ ॥

## गुडहरिद्राप्रयोगः—

गुडद्रमार्द्रहरिद्राया कल्केन परिशीलितम्।
उरोघातं हरत्याशु विविधाघातहेतुजम् ॥ १०६ ॥

गुड को कच्ची हलदी के कल्क के साथ सेवन करने से विविध प्रकार के आघातों से उत्पन्न उरोघात रोग शीघ्र ही निवृत्त होजाता है ॥ १०६ ॥

## स्वल्पपञ्चमूलादिकषायः

क्षुद्राकं पञ्चमूलं च कुलत्थान् बदराणि च।
ससैन्धवः कषायस्तु शर्कराश्मरिभेदनः ॥ १०७ ॥

शालपर्णी, पृश्निपर्णी (पिठवन), छोटी कटेरी, बडी कटेरी, गोखरू, कुलत्थ तथा खट्टे बेर इन औषधियों के यथाविधि बनायेहुए कषाय में सेंधानमक डालकर पिलाने से मूत्रशर्करा तथा अश्मरी नष्ट होती है ॥ १०७ ॥

## यवागूप्रयोगः—

द्वौ करञ्जौ दर्भकं च कार्पासी मधुशिग्रु च।

श्वदंष्ट्रा वसुकश्चैव मृणाल्यश्चोत्पलै सह ॥ १०८ ॥
एतै सिद्धां पिबेद्बालो यवागूं विधिसाधिताम।
एवं नातिचिरादेव शर्करा च क्षयं व्रजेत् ॥ १०९ ॥

दोनों करञ्ज, दर्भमूल, कार्पासी (लाल कपास की जड), मधु शिग्रु (लाल सहिंजने की छाल), गोखरू, वसुक (पुष्पवृक्षविशेष मदार या वनमूंग) मृणाली (पद्मिनी, मृणाल, लामज्जक, अथवा खश), तथा कमल इन औषधियों के साथ यथाविधि बनाई हुई यवागू के प्रयोग कराने से मूत्रशर्करा शीघ्र ही दूर होजाती है ॥ १०८-१०९ ॥

## मूत्रग्रहहरो लेहः–

पिप्पली सैन्धवं चैव सूक्ष्मैला मरिचानि च।
शर्करामधुसंयुक्तो लेहो मूत्रग्रहापहः ॥ ११० ॥

पीपल, सधानमक, छोटी इलायची, कालीमिरच, इन औषधियों के चूर्ण को खाड तथा शहद के साथ मिलाकर लेह बना लें। इस लेह को चटाने से मूत्राघात दूर होता है ॥ ११० ॥

## यवक्षारप्रयोगः–

यवक्षारं सितायुक्तं मात्रया विनियोजितम्।
मूत्रकृच्छ्रं निहन्त्याशु बालानां तु स्वयावताम् ॥ १११ ॥

जवाखार को उपयुक्त मात्रा में लेकर खाड के साथ खिलाने से बालकों का मूत्रकृच्छ्र दूर होता है ॥ १११ ॥

## शर्करारश्मरीमूत्रकृच्छ्रेषु पथ्यम्—

कुलत्थान् मधुशिग्रुं च कपिञ्जलतित्तिरस्तथा।
अल्पस्नेहो रसस्तेषां सौवर्चलसमन्वितः ॥ ११२ ॥
नारिकेलं तालफलं तण्डुलीयं च तमालकम्।
जीर्णकूष्माण्डकं चैव शर्करादिषु शस्यते ॥ ११३ ॥

कुलथ, मधुशिग्रु (लाल सहिंजना) तथा तित्तिर इन तीनों के विधिपूर्वक बनाये हुए क्वाथ में सौवर्चल (काला) नमक डाल कर, तथा कच्चे नारियल का जल ताडफल, चौलाई, तम, पुराना पेठा प्रभृति द्रव्य शर्करा प्रभृति रोगों में पथ्य है ॥ ११२—११३ ॥

## कर्णस्रुतिहरं तैलम्—

जम्बूप्रवाल'स्त्वचाः कपित्थं वटप्रवालानि तथा प्ररोहाः ।
एतैर्विपक्वं हितमाह तैलं कर्णस्रुतिघ्नं परमं सुवैद्यः ॥ ११४ ॥

जामुन की छाल, वच, कैंथ फल, वट के नवीन कोमल पत्र, तथा प्ररोह, इन औषधियों के साथ यथाविधि तैलपाक करे । इस तैल को कान में डालने से कर्णस्राव दूर होता है ॥ ११४ ॥

## क्रिमिघ्नचूर्णम्—

वचा यवानी च पलाशबीज-
मवल्गुजः पिप्पलीचूर्णमिश्रम् ।
फलं बृहत्या मरिचं विडङ्गं
कम्पिल्लकं चैव क्रिमिघ्नमाहुः ॥ ११५ ॥

वच, अजवायन, पलाश के बीज ( पलाश पापड़ा ), बावची के बीज, पिप्पली चूर्ण, बड़ी कटेरी का फल, कालीमिर्च, वायविडंग, तथा कमीला इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले । इस चूर्ण के प्रयोग से विविध प्रकार के क्रिमिरोग नष्ट होजाते है ॥ ११५ ॥

## कुष्ठाद्युद्वर्तनम्

कुष्ठं हरिद्रे गृहधूमनिम्बं
हरीतकीं वै कुटजात्फलं च ।
तक्रेण पिष्टं हितमेतदाहु-
रुन्मर्दने कच्छुविनाशनाय ॥ ११६ ॥
सिध्मानि दद्रुं किटिभानि पामां
सर्वांश्च त्वग्दोषगदान् निहन्यात् ।
प्रक्षालनार्थं तु निषेव्यमानं
प्रातःसदा शस्तमिदं शिशूनाम् ॥ ११७ ॥

कूठ, हलदी, दारु हलदी, घरका धूआँ, नीम के पत्ते, हरड, तथा इन्द्रजौ इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले । तदनन्तर तक्र के साथ पीस कर उद्वर्तन ( उबटना ) बनाले । इस उबटने के प्रयोग से कच्छू, सिध्मरोग, दद्रु, किटिभ, पामा, तथा विविध प्रकार के त्वचा के रोग नष्ट

होजाते हैं । इसका प्रयोग प्रतिदिन प्रातःकाल के समय बालकों के स्नान कराने के लिए अति प्रशस्त है ॥ ११६—११७ ॥

## तृष्णाहरः कषायः—

नीलोत्पलानां नालानि शालूकानि बिसानि च ।
क्षीरिणाञ्च प्रवालानि यष्टीमधुकमेव च ॥ १८ ॥
दर्भमूलं मुशीरं च क्वाथयेद्विमलाम्भसि ।
शर्करामधुसंयुक्तं तृष्णाशमनमुत्तमम् ॥ ११९ ॥

नीले कमल के नाल, कन्द, तथा बिस क्षीरिवृक्षों (वट उदुम्बर प्रभृति) के कोमल पत्र, मुलहटी, दर्भ की जड़, तथा खस इन औषधियों से यथाविधि क्वथित कषाय में खांड, तथा शहद डालकर प्रयोग कराने से तृष्णारोग दूर होजाता है ॥ ११८—११९ ॥

## नीलोत्पलादिलेहः—

नीलोत्पलान्यामलकं प्रियंगुः शारिवा तथा ।
पिष्टैरेतैः कुमाराणां लेहस्तृष्णाहरः स्मृतः ॥ १२० ॥

नीले कमल के फूल, आंवला, प्रियङ्गु, तथा शारिवा (अनन्तमूल) इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले । इस चूर्ण को मधु के साथ चटाने से बालकों का तृष्णा रोग दूर होता है ॥ १२० ॥

## दाडिमबीजाद्यवलेहः—

दाडिमस्य च बीजानि चन्दनं पद्मकेशरम् ।
पिप्पल्यः शर्करा क्षौद्रं लेहस्तृष्णाविनाशनः ॥ १२१ ॥

दाडिम के बीज (अनारदाना), चन्दन, पद्मकेशर (कमल की केशर), तथा पीपल इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर चूर्ण बनाले । इस चूर्ण को खांड तथा मधु के साथ चटाने से बालकों की तृष्णा दूर होजाती है ॥ १२१ ॥

## तृष्णाहरः प्रयोगः—

त्वचः प्रवालानि समानयित्वा
क्षीरद्रुमाणां मधुपद्मिकां च ।
तोयेन संपेष्य भयेभिदध्यात्
कुंभे मृदस्याभयकाशदेशे ॥ १२२ ॥

ससारिवोशीरसनागपुष्पं
सचन्दनं पद्मकनालमिश्रम् ।
आलोड्य नीलोत्पलपत्रयुक्तं
हिमाम्बुना चापि समन्वितं च ॥ १२३ ॥
एतैः कषायैः परिषिक्तगात्रः
पिबेत्तु लावेन रसेन युक्तम् ।
सशर्करं तं विधिवत्सुशीतं
बालस्य नित्यं लवणाम्लवर्ज्यम् ॥ १२४ ॥

क्षीरि वृक्षों ((वट, उदुम्बर प्रभृति) की छाल तथा कोमल पत्र, और मुनक्का को पानी से पीस कर नवीन मृत्कलश में डालकर घर के कसकीर्ण प्रदेश में रखदे। तदनन्तर इसमें खस तमूल, खस, नागकेशर, चदन, कमल की डडी, तथा नीले कमल, और शीतल जल भी डाल दे। इस के शीतल होजाने पर इससे परिषेक (स्नान) करावे। तदनतर लावक (तन्नामक पक्षी विशेष) मास के रस के साथ इस शीत कषाय में खाड डाल कर प्रयोग करावे। इसमें लवण तथा अम्ल डालना निषिद्ध है ॥ १२२—१२३ ॥

## तृष्णाहरा विविधयोगाः

शीताः प्रदेहाः परिषेचनानि
अत्यन्तशीतानि गृहाणि चैव ।
धात्र्यश्च शीतार्द्रपटोत्तरीया
रसाश्च शीताः शमयन्ति तृष्णाम् ॥ १२४ ॥

शीतल प्रलेप, शीतल परिषेचन (स्नान), अत्यन्त शीतल घर, शीतल और गीले पट को धारण करने वाली धात्रिकाएं, तथा शीतल रस तृष्णा को दूर करते हैं ॥ १२४ ॥

## पित्तज्वरहरः प्रयोगः—

तृष्णापहश्चैव विधिः प्रदिष्ट
स्तथैव पित्तज्वरदाहहन्ता ।
मूर्वासमङ्गाम्बुदसर्षपाणा
मुद्वर्तनं काममिह प्रयोज्यम् ॥ १२५ ॥

तृष्णा नाशक पूर्वोक्त विधि पित्तज्वर के दाह को भी प्रशान्त करदेती है।

तथा मूर्वा ( मुर्वामूल ), मजीठ, नागरमोथा, तथा सरसों इन औषधियों के उद्वर्तन ( उबटना ) के प्रयोग से भी अजगेल्लि दाह शान्त होता है ॥ १२५ ॥

## कासहरो लेहः-

हिंगु कर्कटशृङ्गी गैरिक मरिचानि नागरकेमेला ।

लेहो मधुना युक्तः कासे श्वासे च हिक्कायाम् ॥ १२६ ॥

शुद्ध हींग, काकड़ासिंगी, गेरू, कालीमिरच, सोंठ, तथा छोटी इलायची इन को उचित परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले । इस चूर्ण को शहद के साथ चटाने से कास, श्वास, तथा हिक्का रोग दूर होता है ॥ १२६ ॥

## कुकूणकहरः प्रलेप -

फलत्रिकं लोध्रपुनर्नवे च

सशृङ्गवेरं बृहतीद्वयं च ।

आलेपनं श्लेष्महरं सुखोष्णं

कुकूणके कार्यमुदाहरन्ति ॥ १२७ ॥

हर्ड़ बहेड़ा, आंवला, लोध, पुनर्नवा अदरक, छोटी कटेरी, और बड़ी कटेरी इन औषधियों को लेकर पानी से पीसकर सुखोष्ण करके नेत्रवर्त्मों में लेप करने से बालक की आंखों से पानी का आना और कफज तज्जयात्मक कुकूणक रोग नष्ट होता है ॥ १२७ ॥

## गुदपाकहरः प्रलेपः—

गुदापाके तु बालानां पित्तघ्नीं कारयेत्क्रियाम् ।

रसाञ्जनं विशेषेण पानालेपनयोर्हितम् ॥ १२८ ॥

इति श्रीमता सदानन्दशर्मणा प्रतिसंस्कृते नवनीतके
कौमारभृत्यविज्ञानीयो नाम
चतुर्दशोऽध्याय ।

बालकों के गुदापाक में पित्तनाशक क्रिया करना अति प्रशस्त है । खाने के लिए तथा गुदप्रदेश में प्रलेपन के लिए रसौत अतीव हितकर है ॥ १२८ ॥

इति प्रतिसंस्कृते नवनीतके शारदोविख्या हिन्दीभाष्यव्याख्यायां
चतुर्दशोऽध्याय ।

# वन्ध्याचिकित्साविज्ञानीयः पञ्चदशोऽध्यायः ।

### मातुलुङ्गबीजप्रयोगः

मातुलुङ्गस्य चैकस्य बीजानि निखिलान्यपि ।
ऋतवन्ते दुग्धपिष्टानि पीत्वाप्नोत्यबला सुतम् ॥ १ ॥

एक बिजोरा नींबू लेकर उसके बीजों को निकाल ले । इन बीजों को दूध के साथ पीसकर ऋतुकाल में शुद्धिस्नान करने के बाद पान करने से (वन्ध्या) नारी पुत्र पैदा करती है ॥ १ ॥

### मातुलुङ्गमूलघृतम्–

मातुलुङ्गशिफाकल्कसिद्धं गर्भप्रदं घृतम् ।
पिबेद्वन्ध्या प्रयत्नेन गर्भसंजननं परम् ॥ २ ॥

बिजौरा नींबू की जड़ के कल्क द्वारा यथाविधि बनाये हुए घृत को पान करने से वन्ध्या स्त्रियां भी गर्भधारण करती हैं ॥ २ ॥

### लक्ष्मणामूलप्रयोगः—

पुष्योद्धृतं लक्ष्मणाया मूलं दुग्धेन कन्यया ।
पिष्टं पीत्वा ऋतुस्नाता गर्भं धत्ते न संशयः ॥ ३ ॥

पुष्य नक्षत्र वाले दिन लक्ष्मणा का मूल उखाड़े । इसे कन्या द्वारा दूध के साथ पिसवा कर ऋतुकाल में शुद्धिस्नान करने के बाद पिलावे । इस प्रयोग से वंध्या स्त्रियां भी गर्भधारण करती हैं ॥ ३ ॥

### बलादिप्रयोगः–

बला सिता सातिबला मधूकं वटस्य शुङ्गं गजकेशरं च ।
एतन्मधुक्षीरघृतैर्निपीय वन्ध्या सुपुत्रं नियतं प्रसूते ॥ ४ ॥

खरेटी, सिता (सफेददूब, खाड, सफेद कंटकारी, अथवा विदारीकंद), अतिबला (कंघी), मुलहठी, वटशुङ्ग (वट के प्ररोह), तथा नागकेशर इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपड़छान कर चूर्ण बनाले । इस चूर्ण को शहद और घृत के साथ दूध में डालकर पीने से वन्ध्या स्त्री भी अवश्य पुत्र उत्पन्न करती है ॥ ४ ॥

### पलाशपत्रयोगः—

पलाशपत्रं पिष्टं तु पयसा खलु गर्भिणी।
पीत्वा पुत्रमवाप्नोति वीर्यवन्तं न संशयः॥ ५॥

ढाक के एक पत्ते को लेकर शिला में पीसले। तदनन्तर दूध में डालकर पीने से गर्भिणी स्त्री निःसंदेह पराक्रम संपन्न पुत्र को पैदा करती है॥ ५॥

### नागकेशरयोगः

गोघृतेन सह नागकेशरं
श्लक्ष्णचूर्णितमृतौ नितम्बिनी।
गव्यदुग्धनिरता पिबेद्यदि
स्यात्तदा नियतमेव वीरसूः॥ ६॥

नागकेशर के चूरण को गाय के घृत के साथ ऋतुकाल में शुद्धिस्नान करने के अनन्तर सेवन करे, और गव्यदुग्ध को विशेषतया सेवन करे। इस प्रकार इस चूर्ण को सेवन करने से अवश्य ही स्त्री पुत्र उत्पन्न करती है॥ ६॥

### मयूरशिखामूलप्रयोगः

शिफां बर्हिशिखायास्तु क्षीरेण परिपेषिताम्।
पिबेद् ऋतुमती नारी गर्भं धत्ते न संशयः॥ ७॥

मोर शिखा की जड़ को पीसकर, दूध में डालकर (ऋतुकाल में शुद्धिस्नान करने के अनन्तर) पीने से स्त्री अवश्य ही गर्भधारण करती है॥ ७॥

### शिवलिङ्गीबीजप्रयोगः।

शिवलिङ्गीबीजचूर्णं निपीतं गव्यदुग्धतः।
वन्ध्यानां पुत्रजननं समाख्यातं महोत्तमम्॥ ८॥

शिवलिङ्गी के बीजों के चूर्ण को गाय के दूध के साथ सेवन करने से वन्ध्या स्त्रियां भी पुत्र उत्पन्न करती है। यह पुत्र प्रसवन के लिए उत्तम योग है॥८॥

### सौभाग्यनन्दनं घृतम्

शतावरी वाजिगन्धा बला बर्हिशिखाशिफा।
मातुलुङ्गस्य मूलं च तथैरण्डस्य मूलकम्॥ ९॥
नागकेशरकं चैव लक्ष्मणायाः शिफास्तथा।

एतेषां पलिकैर्भागैर्घृतप्रस्थं विपाचयेत् ॥ १० ॥
वटशुङ्गकषायं च दापयेत् तत्र कोविदः।
आजं वा गव्यमपि वा क्षीरं दद्याच्चतुर्गुणम् ॥ ११ ॥
सिद्धे पूते क्षिपेद् विल्वं चूर्णितं नागकेशरम्।
घृत मेतत्समाख्यातं बुधैः सौभाग्यनन्दनम् ॥ १२ ॥
जन्मवन्ध्याः काकवन्ध्या मृतवत्साश्च योषितः।
घृतस्यास्य प्रयोगेण विन्दन्ति तनयान् द्रुतम् ॥ १३ ॥
तनयाश्च प्रजायन्ते दर्शनीया सुमेधसः।
सुविक्रमाः सुपुष्टाश्च सर्वथा दीर्घजीविनः ॥ १४ ॥
आरभ्य माषत्रितयात्तोलकार्द्धमितं घृतम्।
प्रयुञ्जीत भिषग्वर्यो नित्यं सौभाग्यनन्दनम् ॥ १५ ॥

शतावर, असगंध, खरेटी, मोथशिला की जड़, एरण्ड की जड़, नागकेशर, तथा चौड की जड़, इन ओषधियों को पृथक् एक २ पल लेकर कल्क बनावे। तदनन्तर वट के शुङ्गों (कोंपलों) के यथाविधि साधित कषाय के साथ तथा इस कल्क के साथ यथाविधि एक प्रस्थ (मानपरिभाषा के अनुसार दो प्रस्थ) घृत का पाक करे। तदनन्तर इस में बकरी का अथवा गाय का दूध चौगुना डालकर पाक करे। सिद्ध होने पर छानकर इस में एक पल नागकेशर का चूर्ण डालदे। इस का नाम सौभाग्यनन्दन घृत है। इस घृत के प्रयोग करने से जन्मवन्ध्या, काकवन्ध्या, तथा मृतवत्सा भी स्त्रियां शीघ्र ही बहुपुत्रसम्पन्न होजाती हैं। वे पुत्र भी दर्शनीय, मेधाशाली, महापराक्रमी, दृढ़शरीर, तथा दीर्घजीवी होते हैं। इस घृत की मात्रा ३ मासे से आधा तोले तक है ॥ ९—१५ ॥

## वटशुङ्गदुग्धप्रयोगः—

वटशुङ्गस्य कल्केन क्षीरं तु परिसाधितम्।
निपीतं वन्ध्यया शीघ्रं गर्भसन्धारणं मतम् ॥ १६ ॥

वट (बरगद) के शुङ्गों के कल्क के साथ यथाविधि दुग्धपाक करे। इस दूध को सेवन करने से वन्ध्या शीघ्र ही गर्भधारण करती है ॥ १६ ॥

## कुरण्टमूलादियोगः—

कुरण्टमूलं धातक्याः कुसुमानि वटाङ्कुराः।
नीलोत्पलं पयोयुक्तमेतद्गर्भप्रदं ध्रुवम् ॥ १७ ॥

कुरएटमूल (कटसरैया की जड़, नीले फूलवाली भिंटी की जड़), धाय के फूल, वट के अंकुर, तथा नीले कमल के फूलों के चूर्ण को दूध के साथ पीने से गर्भ रहजाता है ॥ १७ ॥

## नागकेशरादिदुग्धयोगः—

नागकेशरकं चैव पयस्या वटशुङ्गकम् ।
एतेषां कल्कतः पक्वं दुग्धं गर्भप्रदं परम् ॥ १८ ॥

नागकेशर, क्षीरकाकोली, तथा वट के शुङ्गों का कल्क डालकर यथाविधि दुग्धपाक करे। इस के सेवन करने से बांझ स्त्रियां गर्भधारण करती हैं ॥ १८ ॥

## अश्वगन्धादुग्धम्

अश्वगन्धाकषायेण सिद्धं दुग्धं घृतान्वितम् ।
ऋतुस्नाताङ्गना प्रातः पीत्वा गर्भं दधाति हि ॥ १९ ॥

असगंध के कषाय के साथ यथाविधि दूध को पकावे। इस में थोड़ा सा घी डालकर ऋतुकाल में शुद्धिस्नान करने के बाद प्रातःकाल के समय पीने से स्त्री अवश्य ही गर्भ धारण करती है ॥ १९ ॥

## एरण्डबीजादियोगः

एरण्डस्य तु बीजानि मातुलुङ्गस्य चैव हि ।
सर्पिषा परिपिष्टानि पिबेद्गर्भप्रदानि च ॥ २० ॥

एरण्ड (अंडी या रेंडी) के तथा बिजौरा निंबू के बीजों को लेकर पीसले। तदनन्तर इन्हें घृत के साथ मिलाकर पानकरे। इस प्रयोग से गर्भस्थिति होजाती है ॥

## धातकीपुष्पादियोगः

धातकीकुसुमैर्युक्तं नारी नीलोत्पलं लिहेत् ।
ऋतौ मधुयुतं प्रातः क्षिप्रं गर्भेण युज्यते ॥ २१ ॥

धाय के फूल, तथा नीले कमल के फूलों को समान परिमाण में लेकर चूर्ण बनाकर शहद के साथ ऋतुकाल में शुद्धिस्नान करने के बाद प्रातःकाल सेवन करने से स्त्री शीघ्र ही गर्भधारण करलेती है ॥ २१ ॥

## भूस्तृणादिलेपः

भूस्तृणस्य तु मूलानि वचा मुञ्जातकं तथा ।
समभागानि सर्वाणि चूर्णीकृत्य प्रयत्नतः ॥ २२ ॥

मधुना लेपयेद्योनिमृतुस्नाता निशामुखे।
शोभनं जनयेत्पुत्रं बलवीर्यसमन्वितम्॥ २३॥

भूस्तृण ( गन्धतृण विशेष ) की जड़, वच, तथा मुञ्जातक ( कन्दविशेष ) इन तीनों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कपडछान कर चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को शहद मे मिलाकर ( ऋतुकाल में शुद्धिस्नान करने के बाद सायकाल के समय ) योनि में प्रलेप करे। तदनन्तर वह पति के साथ सहवास करके गर्भधारण करके बलवान् तथा वीर्य सपन्न सुन्दर पुत्र को उत्पन्न करती है॥ २२॥ २३॥

## श्वेतबृहतीमूलप्रयोगः

क्षीरेण श्वेतबृहतीमूलं नासापुटे पिबेत्।
पुत्रार्थं दक्षिणा नासा वामया कन्यकार्थिनी॥ २४॥

सफेद फूलवाली बडी कटकारी के मूल [ के चूरण ] को दूध मे डालकर पुत्र प्रसव करने की इच्छा हो तो नासिका के दहिने छिद्र से, और कन्या पैदा करने की इच्छा हो तो नासिका के वाम छिद्र से नस्य करे॥ २४॥

## फलघृतम्—

मञ्जिष्ठा मधुकं कुष्ठं त्रिफला शर्करा बला।
मेदे पयस्या काकोली मूल चैवाश्वगन्धजम्॥ २५॥
अजमोदा हरिद्रे द्वे प्रियङ्गुः कटुरोहिणी।
उत्पलं कुमुदं लाक्षा काकोल्यौ चन्दनद्वयम्॥ २६॥
एतेषां कार्षिकैर्भागैर्घृतप्रस्थं विपाचयेत्।
शतावरीरसं क्षीरं घृताद्देयं चतुर्गुणम्॥ २७॥
सर्पिरेतन्नरः पीत्वा स्त्रीषु नित्यं वृषायते।
पुत्राञ्जनयते वीरान्मेधाढ्यान् प्रियदर्शनान्॥ २८॥
या चैवास्थिरगर्भा स्यात्पुत्रं वा जनयेन्मृतम्।
अल्पायुषं वा जनयेद्या च कन्यां प्रसूयते॥ २९॥
योनिरोगे रजोदोषे परिस्रावे च शस्यते।
प्रजावर्द्धनमायुष्यं सर्वग्रहनिवारणम्॥ ३०॥
नाम्ना फलघृतं ह्येतदश्विभ्यां परिकीर्तितम्।
अनुक्तं लक्ष्मणामूलं क्षिपन्त्यत्र चिकित्सकाः॥ ३१॥

मजींठ, मुलहठी, कूठ, हरड, बहेडा, आवला, खांड, खरेंटी, मेदा, महामेदा,

पयस्या ( क्षीरकाकोली, अथवा विदारीकन्द ), काकोली, असगंध, अजवायन, हलदी, दारुहलदी, प्रियंगु, कटुकी, कमल, कुमुद, लाख, काकोली, क्षीरकाकोली, सफेद चंदन, लालचंदन, इन औषधियों को अलग २ एक २ कर्ष लेकर कल्क बनाले। इस कल्क के साथ एक प्रस्थ ( मानपरिभाषा के अनुसार दो प्रस्थ ) घृत का पाक करे। पाक करते समय घी से चौगुना शतावर का रस डालना चाहिए। इस घी के सेवन करने से पुरुष स्त्रीसहवास में वृषता धारण करता है। इस घृत के प्रयोग करने वाले पुरुष के वीर, प्रतिभाशाली, तथा प्रिय दर्शन पुत्र होते हैं। जिन स्त्रियों के गर्भ नहीं रहता, जिन के मृत पुत्र उत्पन्न होते हैं, जिन के पुत्र अल्पायु होते हैं, अथवा जिन स्त्रियों की बार २ कन्या ही होती है, उन स्त्रियों के लिए यह घृत अतिलाभदायक है। इस घृत के सेवन करने से योनिरोग, रजोदोष, तथा प्रदर प्रभृति स्त्रीरोग दूर होते हैं। यह घृत विशेषतया, प्रजावर्द्धक, आयुजनक, तथा विविध प्रकार के बालग्रहों को दूर करने के लिए प्रशस्त है। इस का नाम फल घृत है। इस के आविष्कर्ता अश्विनीकुमार हैं। यद्यपि इस प्रयोग में लक्ष्मणामूल का निर्देश नहीं किया है, तथापि चिकित्सक इस ( लक्ष्मणामूल ) को भी [ गर्भप्रद होने के कारण ] डाल देते हैं॥ २५—३१॥

## अश्वगन्धाघृतम्—

अश्वगन्धाकषायेण पञ्चधा परिसाधितम्।
घृतं निपीतमृत्वन्ते गर्भधारणमुत्तमम्॥ ३२॥

असगंध के कषाय के साथ यथाविधि पांच बार घृत पाक करे। इस घृत को ऋतुकाल में शुद्धस्नान करने के अनन्तर सेवन करने से स्त्री अवश्य ही गर्भ धारण करती है॥ ३२॥

## गर्भप्रदचूर्णम्—

वटशुङ्गं वचा धात्री बला चेति विचूर्णयेत्।
गर्भप्रदमिदं चूर्णं वन्ध्यात्वपरिणाशनम्॥ ३३॥

वट के अंकुर, वच, आमला, तथा खरेटी, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले। इस चूर्ण के प्रयोग करने से बांझपन दूर होता है। इस का नाम गर्भप्रद चूर्ण है॥ ३३॥

## वटशुङ्गदुग्धम्—

वटशुङ्गान् समादाय क्षीरं खलु विपाचयेत्।
दुग्धमेतन्निपीतं तु गर्भं धत्ते सदाङ्गना॥ ३४॥

वट के अवरोहों के साथ यथाविधि दूध पकावे। इस दूध को सेवन करने से स्त्रियां गर्भधारण करती हैं॥ ३४॥

प्रजाकरं घृतम्

फलदलवल्कलमूलपयोभिर्घृतममलं तु वटस्य सुसिद्धम्।
घृतमुदितं हि प्रजाकरमेतत्परिकलितं हि ददाति सुपुत्रान्॥३५॥

इति श्रीमता सदानन्दशर्मणा प्रतिसंस्कृते नवनावनीतके
वन्ध्याचिकित्सितविज्ञानीयो नाम
पञ्चदशोऽध्यायः।

वट के फल, पत्र, छाल, जड़, तथा दूध के साथ यथाविधि घृत पाक करे। इस घी के प्रयोग से (वन्ध्या स्त्रियों के, तथा वन्ध्य पुरुषों के भी) बहुत पुत्र उत्पन्न होजाते हैं॥ ३५॥

इति प्रतिसंस्कृते नवनावनीतके सारदीपिकाख्यायां हिन्दीभाषाव्याख्यायां
पञ्चदशोऽध्यायः।

# अथ सुभगाचिकित्सितविज्ञानीयः षोडशोऽध्यायः।

मञ्जिष्ठाद्यं तैलम्—

मञ्जिष्ठामधुकरसचन्दनैः सलाक्षैः,
काश्मीरप्रभवयुतैः सकर्षमात्रैः।
तैलस्यप्रमितपलाष्टकं विपक्वं,
यत्क्षीरे द्विगुणमिते भवत्यजायाः॥ १॥
अभ्यङ्गादनु दिवसं विधीयमानं,
नारीणां वितरति सप्तभिर्दिनैस्तत्।
वक्त्राब्जेष्वतनुकपोलभित्तिभागा,
प्रस्फूर्जद्रुचिसुभगत्वमत्युदारम्॥ २॥

मंजीठ, मुलहठी, लालचन्दन, लाख, तथा कुङ्कुम इन औषधियों को पृथक् एक २ कर्ष परिमित लेकर आठ पल परिमित तिलतैल का पाक करे। इस में पाक

करते समय दूना बकरी का दूध डाले। इस तेल के अभ्यङ्ग से सात दिन में ही स्त्रियों के कोमल कपोल स्थलों पर अतिरमणीय, चमकदार, तथा विलक्षण सुन्दरता आजाती है ॥ १ ॥ २ ॥

## कुङ्कुमाद्यं तैलम्–

कुङ्कुमं चन्दनं लोध्रं पत्तङ्गं रक्तचन्दनम् ।
कालीयकमुशीरं च मञ्जिष्ठा मधुयष्टिका ॥ ३ ॥
पत्रकं पद्मकं पद्मं कुष्ठं गोरोचनं निशा ।
लाक्षा दारुहरिद्रा च गैरिकं नागकेशरम् ॥ ४ ॥
पलाशकुसुमं चापि प्रियंगुश्च वटांकुराः ।
मालती च मधूच्छिष्टं सर्षपाः सुरभिर्वचा ॥ ५ ॥
चतुर्गुणपयः पिष्टैरेतैरक्षमितैः पृथक् ।
पचेन्मन्दाग्निना वैद्यस्तैलं प्रस्थद्वयोन्मितम् ॥ ६ ॥
वदनाभ्यञ्जनादेतद् व्यङ्गं नीलिकया सह ।
तिलकं मापकं न्यच्छं नाशयेन्मुखदूषिकाम् ॥ ७ ॥
पद्मिनीकण्टकं चापि हरेज्जतुमणिं तथा ।
विदध्याद्वदनं पूर्णचन्द्रमण्डलसुन्दरम् ॥ ८ ॥

केशर, सफेदचंदन, लोध, पतंग ( रक्त काष्ठविशेष ) लाल चंदन, कालीयक (कृष्णागरुकाष्ठ) खस, मजीठ, मुलहठी, तज, पद्माख, कमल के फूल, कूठ, गोरोचना ( गौलोचन ), लाख दारु हलदी, गेरू, नागकेशर, ढाक के फूल, प्रियंगु, वट के अङ्कुर, मालती, तथा मोम, सरसों तथा वहामरी नामक वच इन औषधियों को पृथक् एक एक कर्ष परिमित लेकर कल्क बनाले। इसके साथ चौगुना पय (गोदुग्ध अथवा जल) डालकर यथाविधि दो प्रस्थ तिलतैल का पाक करे। इस तैल के अभ्यङ्ग से मुखगत व्यङ्ग, नीलिका, तिलक, मापक, न्यच्छ, मुखदूषिका, पद्मिनीकण्टक, जतुमणि प्रभृति विविध दोष दूर होकर मुख चन्द्रमा के समान सुन्दर हो जाता है ॥ ३—८ ॥

## मसूरप्रलेपः—

मसूरैः क्षीरसंपिष्टैर्लिप्तमास्यं घृताप्लुतैः ॥
सप्तरात्राद्भवेत्सत्यं पुण्डरीकदलोपमम् ॥ ९ ॥

मसूर ( मसर ) को घी तथा दूध के साथ पीसकर लेप करने से मुख एक सप्ताह में ही कमल के समान सुन्दर हो जाता है ॥ ९ ॥

## मुखसौन्दर्यकरो लेपः

परिणतवटदलकाञ्चनपर्णीमधुकप्रियंगुपद्मानाम् ।
सहदेवीहरिचन्दनलाक्षावाह्लीकलोध्राणाम् ॥ १० ॥
समभागैर्जलपिष्टैर्विलासिनीनां करोति नियतमयम् ।
अधरितशारदशशधरदीधिति मुखपङ्कजं लेपः ॥ ११ ॥

परिपक्व वट के पत्र, कचनार, मुलहठी, पियगु, कमल के फूल, सहदेवी हरिचन्दन (लाल चदन अथवा चदन विशेष) लाख, केशर, तथा लोध इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर पानी से पीसकर मुख पर लेप करने से मुख शारदीय चद्रमा की द्युति को परास्त करके कमल के समान कान्ति धारण करता है ॥ १०—११ ॥

## मुखकान्तिकरः प्रलेपः

वितुषयवचूर्णयष्टी मधुसितसिद्धार्थलोध्रलेपेन ।
स्त्रीणां भवन्ति नियतं वरकनकोपमानि वदनानि ॥ १२ ॥

तुषरहित यवो का चूर्ण, मुलहठी, शहद, सितसिद्धार्थ ( सफेद सरसों ) तथा लोध इन औषधियों को पानी से पीसकर लेप करने से स्त्रियों के मुख पर सोने के समान चमक आजाती है ॥ १२ ॥

## वदनकलङ्कहरो योगः

कृष्णातिलकृष्णजीरकसिद्धार्थजीरकैः समं पयसा ।
लेपोऽतिवदनसुभगोवदनकलङ्कं च नाशयति ॥ १३ ॥

काले तिल, काला जीरा, सरसों, तथा सफेद जीरा इन औषधियों को पानी से पीसकर लेप करने से मुख गत व्यङ्गादि दोष दूर होकर अति सुंदर हो जाता है ॥

## अङ्गरागः

तिलसर्षपरजनीद्वय कुष्ठकृतोद्वर्तनानि भजमानाः ।
कान्ति हसन्ति हेम्नो बिभ्रति सौरभ्यमधिकं च ॥ १४ ॥

तिल, सरसों, हलदी, दारुहलदी, तथा कूठ, इन औषधियों से बनाए हुए उद्वर्तन ( उबटना ) के प्रयोग करने से स्त्रियां सोने की कान्ति को देखकर हसती है ( अर्थात उनकी कान्ति सोने से भी अच्छी हो जाती है ) । और शरीर में सुगन्ध आजाती है ॥ १४ ॥

## मुखदौर्गन्ध्यहरी गुटिका

जातिफलजातिपत्रीबोलैलामुस्तयष्टीभिः।
अपहरति पूतिगन्धं गुटिका विहिता मुखन्यस्ता ॥ १५॥

जायफल, जावित्री, सुगंधवाला, छोटी इलायची, नागरमोथा, तथा मुलहठी, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि कूट कर पानी से गोलियां बनालें। इस गोली को मुख में रखने से मुख की दुर्गंध दूर होजाती है ॥ १५॥

## गात्रदौर्गन्ध्यहरो लेपः—

मलयजबालकजलधरजम्बूदललोध्रधान्यकैस्तुलितैः।
लेपः सकृदपि विहितः प्रचुरं तनुगन्धमपनयति ॥ १६॥

चन्दन, सुगंधवाला, नागरमोथा, जामुन के पत्र, लोध, तथा धनियाँ, इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर पानी से पीसकर लेप करने से एक बार में ही शरीर की दुर्गंध दूर हो जाती है ॥ १६॥

## मलवातहरं चूर्णम्

या प्रदोषसमये मधुमिश्रं बीजपूरकदलोद्भवचूर्णम्।
स्वादयत्युपहता न भवेत्सा पूत्यधः पवननिर्गमवेगैः ॥ १७॥

बिजौरे के पत्तों के चूर्ण को शहद के साथ मिलाकर जो स्त्री प्रदोषसमय में खाती है, वह दुर्गन्धित अधोवायु को नहीं छोड़ती ॥ १७॥

## चूर्णदग्धप्रतिक्रिया—

ताम्बूलमध्यस्थित चूर्णकेन
दग्धं मुखं यस्य भवेत्कदाचित्।
तैलेन गण्डूषमसौ विदध्या-
दथारनालेन पुनःपुनः नवाँ ॥ १८॥

जिस पुरुष का मुख ताम्बूल मध्यगत चूने के आधिक्य के कारण जल गया हो, वह तेल से अथवा कांजी से गण्डूष धारण करे। शीघ्र ही अच्छा हो जायगा ॥

## जात्यादिगुटिका—

जातीकर्पूरपूगानि कङ्कोलकफलानि च।
इत्येषा गुटिका कार्या मुखसौभाग्यवर्द्धिनी ॥ १९॥

चमेली, कपूर, सुपारी, तथा शीतल चीनी इन औषधियों को समान परिमाण में लेकर यथाविधि गुटिका बनाले। इस को मुख में रखने से मुख दौर्गन्ध्य दूर होता है ॥ १६ ॥

## जातिपत्रादिलेहः—

जातीपत्री कणा यष्टी मातुलुङ्गदलं मधु ।
एला लेहे भवेन्नाद. किन्नरस्वरतोऽधिकः ॥ २० ॥

जावित्री, पिप्पली, मुलहठी, मातुलुङ्ग के पत्र, तथा छोटी इलायची इन को समान परिमाण में लेकर यथाविधि चूर्ण बनाले। इस चूर्ण को शहद के साथ मिलाकर लेहन करने से किन्नरों के स्वरसे भी अधिक मधुर स्वर होजाता है ॥ २१ ॥

## मषकप्रतिक्रिया -

वातारिपत्रवृन्तप्रान्तेनादाय चूर्णकं बहुशः ।
घृष्टस्तेन तु मषकः प्रस्रुतरुधिरः शमं याति ॥ २२ ॥

एरंड के पत्ते के वृन्त के अग्रभाग में चूना लेकर मषक को अवघर्षित करे। इस प्रकार घर्षण करने से मषक में से खून निकल कर वह नष्ट होजाता है ॥ २२ ॥

## व्यङ्गहरो लेपः—

रक्तचन्दनमञ्जिष्ठाकुष्ठरोध्रप्रियङ्गवः ।
वटाङ्कुरा मसूराश्च व्यङ्गघ्ना मुखकान्तिदा. ॥ २३ ॥

लालचंदन, मजीठ, रोध, प्रियगु, वट के अंकुर, तथा मसूर इन औषधियों को पानी मे पीसकर लेप करने से व्यङ्ग दूर होकर मुखपर चमक आजाती है ॥२३॥

## यौवनपिटिकाहरो योगः—

सिद्धार्थकवचारोध्रसैन्धवैश्च प्रलेपनम् ।
विहितं विनिहन्त्याशु पिटिका यौवनोद्भवाः ॥ २४ ॥

सरसों, वच, रोध, तथा सेंधानमक इन को लेकर पानी से लेप करने से मुखगत यौवनपिटिकाए ( जवानी की फुन्सियां ) दूर होजाती हैं ॥ २४ ॥

## नीलिकाहरो लेपः—

जातीफलस्य लेपस्तु हरेद् व्यङ्गं च नीलिकाम् ।
मञ्जिष्ठाजातिपत्रीभ्यां लेपो वा वचयान्वितः ॥ २५ ॥

जायफल को, अथवा मजीठ, वच, तथा जावित्री को पीस कर लेप करने से मुखगत नीलिका दूर होजाती है ॥ २५ ॥

### मुखकाष्णर्यहरो लेपः—

अर्कक्षीरहरिद्राभ्यां मर्दयित्वा प्रलेपयेत् ।
मुखकाष्णर्यं शमं याति चिरकालोद्भवं ध्रुवम् ॥ २६ ॥

हलदी के चूर्ण को आक के दूध के साथ पीसकर मलने से मुख की कृष्णता दूर होजाती है ॥ २६ ॥

### गात्रकाष्णर्यहरः परिषेकः—

या कुष्ठसर्षपतिलैर्निशया च दार्व्या,
गात्रं प्रलिप्य सलिलैः कुरुतेऽभिषेकम् ।
तस्याः प्रतप्तवरकाञ्चनकान्तिगौरं
गात्रं भवेद्विगतकाष्णर्यमतीव रम्यम् ॥ २७ ॥

कूठ, सरसों, तिल, हलदी, तथा दारुहलदी, इन औषधियों के उबटने से शरीर को प्रलिप्त, तथा परिमर्दित करके जो स्त्री प्रतिदिन स्नान करती है, उस के शरीर तपेहुए सोने के समान चमक आजाती है, और शरीर की कालिमा दूर होकर रमणीय होजाता है ॥ २७ ॥

### प्रतिसंस्कारसमाप्ति कालः

( गीतिः )

नयनेमनन्दचन्द्र प्रमिते तु विक्रमाब्दे ।
असिते च माघमासे शिवरात्रिकनिशायाम् ॥ २८ ॥
नयनाचनीतकस्य प्रतिसंस्कृतिः समाप्ता ।
भिषजां भवकृपातो भविकाय बोभवीतु ॥ २९ ॥

इति गढ़वालमण्डलान्तर्गतश्रीनगरनिकटवर्तिखोलाख्य-
ग्रामवास्तव्येन सदानन्द शर्म्मणा प्रतिसंस्कृते नय-
नाचनीतके सुमगाचिकित्सितविज्ञानीयो नाम
षोडशोऽध्यायः ॥
समाप्तं चेदं नयनाचनीतकम् ॥

विक्रम संवत् १९८२ के माघ महीने के कृष्णपक्ष की शिवरात्रि तिथि की रात्रि में नावनीतक का समाप्त किया हुआ यह "नयनावनीतक नामक" प्रतिसंस्कार शिवजी की कृपा से वैद्यों का मङ्गलकारी हो ॥ २८—२९ ॥

इति भारतीयविद्याभवने हिन्दीभाषाभाष्यार्थ
षोडशोऽध्यायः ।

एक आध भाषा टीका छपा था वह भी अशुद्ध तथा अर्थ में अनर्थ करने वाली थी इसी त्रुटि को देख कविराज श्रीविद्याधर जी विद्यालङ्कार ने इस की सरल भाषा टीका करदी है ताकि सर्व साधारण भी इस को आसानी से समझ सकें इस पर भी लाहौर के सुप्रसिद्ध सिद्धहस्त कविराज श्री नरेन्द्रनाथ जी मिश्र ने इस का संशोधन किया है और मात्रायें आज कल के समयानुसार करदी हैं। ऊपर मूल श्लोक और नीचे भाषा टीका दी है। हर एक योग को पृथक २ छापा है। साथ में सब प्रकार के यन्त्रों के ...

कण्ठदृढपत्रमुद्रितस्य मनोहरावरणपट्टबद्धस्यास्य पुस्तकस्य मूल्यम् १०) रूप्यकाणि।

वक्तव्यम्—अस्मदीयस्यैव संस्करणस्य विमुद्रितोऽयं ग्रन्थ इति पर्यतामिदमुद्ग्रहणाय अन्यथा द्वितीयसंस्करणावसर प्रतिपालनीयः स्यात्।

## १२ अनङ्ग रङ्गम्।

महाकवि श्रीकल्याणमल्ल विरचित।

यह नवीन संस्करण हमने पुनः विलायत तथा जर्मनी में उपलब्ध कई एक हस्तलिखित प्रतियों से डा०श्मिडिट द्वारा संशोधन करा कर बढ़िया ivory कागज पर छापा है। सब संस्करणों से सस्ता तथा बढ़िया सजिल्द छपवाया है। मूल्य भी केवल १॥) ...

## १३ रति रहस्य।

...कोक विरचित तथा श्रीकाशीनाथ कृत व्याख्या सहित ...